फरमान है कि मन्दिर मूर्ति मोक्षार्थीयोंकों एक मोक्षमार्गका साधनभूतहै परन्तु लोभानन्दीयोंके हाथमे ममत्त्व भावमे उलटी बादक होजाते है वास्ते आत्मार्थी भाइयोंकों लोभवृति त्यागकर आसातनागोंसे बचना चाहिये ।

कीतनेक स्थानपर श्रावकलोक बीलकुल आलसी और प्रमादी पुरुषार्थ हीनबन बेठहै और मन्दिरजी ननाने सेवक भोजक ब्राह्मण माध रावल लोकोंको रजिष्टर ही करदीयाहो नह मिथ्यात्वी लोक अपने मनमाने वरताव मन्दिरजीमें करते है सेठजीतों दर्शन करनेको भी नासते भागते आतेंहै अगर पूजाभी करनीहोतों केशर चन्दन तैयार रेहतेहै झट एक टीकी इदर दुसरी उदर देके अपनी वेगर निकालदेते है जहा देखा जावे वहा मिथ्यात्वी पूजेरोंका इतनातो फेल बदगयाहै की कीसी प्रकारकी आसातना करनेपरभी कोइ कहेनेवाले नही मीलतेहै अगर कोइ कहेतोभी दुसरेभाइ कहदेतेहैकि यह पूजारी नाराज होजायगातो मन्दिरजी कोनपूजेगा क्या जैनोंकी बाहदुरीहै जिन्हीके जरिये अपनी आत्माका कल्याण मनतेहै और उन्ही मन्दिरोंकी कुच्छभी सार नही करना क्या यह इसभव और परभवमें हितकारीहोगा ? आत्मबन्धुवों यह काम नोकरोंसे लेनेका नहीं है किन्तु इसमे आत्मकल्याण समझके अपने हाथमे करनेकाहै नोकरोंसेतों कचरा नीकलाना बरतन गमाना या बाहारका कामलो मूल गुभारामें अपने हाथमे सब काम करना चाहिये किमधिकम् ।

भगवानके समोंसरण या मन्दिर तथा साधुवोंके व्याख्यानमें जानेवाले भाइयोंको अव्वल पांच अभिगम और दश त्रिकको ध्यानमें रखना चाहिये।

## पांच अभिगम

( १ ) सचितपदार्थ–अर्थात् अपने उपभोगकी सचित वस्तुवें पुष्पोंका हार गजरा, गुच्छा, मालादि तथा खानेका पान औरभी कोइप्रकारका सचित द्रव्यहो उन्हींकों बाहार रखना चाहिये।

( २ ) अचितपदार्थ–अपनेपासमें जो अचित्त पदार्थ है वहभी अन्दर लेजाने योग्यहो वह अन्दर लेजावे और बाहाररखने योग्य जो मुकट चमर छत्र जूता तलवारादि शस्त्रकों बाहर रखदे जो पास्मे वस्त्रादि रहे वहभी देशचाल माफीक जेसे राजादिपास जातीवखत शोभनिय वस्त्रभूषण पेहरेजातेहैं वैसे उन्सकोभी ठीक संभालके रखे।

( ३ ) एक शाहिका उत्रासन–द्रव्यभावसे शौचहोके मन्दिर जावे उन्सीवखत अच्छे वस्त्र जोकी वीचमे खीलाहूवा नहो उन्सीका उत्रासन करे।

( ४ ) प्रभुकि शान्तमुद्रा देखतेही दोनोहस्त जोडके मस्तकपर चडाना और नमस्कारकर अच्छगुणोंयुक्त भगवानकि स्तुति करे।

( ५ ) मन, वचन, कायाके योग्योंकों सावद्य वैपारसे रोकके भगवानकि भक्तिमे तल्लीन बनादेवे ।

## । दशत्रिक–मन्दिरजीमें रखनेकाहै ।

(१) निस्सिहीत्रिक–जिनमन्दिरमें जानेवाले आत्मबन्धुवोंकों तीन स्थानपर निस्सिही शब्दका उच्चारण करना चाहिये यत् (१) मन्दिरजीके द्वारपर पहूचतेंही " निस्सिही " कहना मतलबकि अबमे ससारसबन्धी कार्यसे निवृतिहूवाहू फिर कीतनाही काम क्यु नहो परन्तु ससारसबन्धी कुच्छभी वार्तालाप नकरना (२) प्रदिक्षणा देनेकेबाद " निस्सिही " कहना कारण पहले निस्सिहीमें ससारकार्य छोडाथा परन्तु मन्दिरजीकी फूटटूट कचारादि आसातना टलाना श्रावकका फर्जहै यह सब करना या देखना राहाथा वहकरके अब दुसरीदफे " निस्सिही " मे उन्हीसें भी निवृतताहू (३) द्रव्यपूजा करनेकेबाद " तीसरी निस्सिही " जो दुसरी निस्सिहीमें घर और मन्दिरजीके कार्यसे निवृतिहूवाथा परन्तु द्रव्यपूजा करनाथा वहभी होजानेके बाद निस्सिही कहके अबमें द्रव्यपूजासेंभी निवृततांहू फिर भावपूजाकरे यह निस्सिहीत्रिकके माफीक वर्त्ताव रखना चाहिये।

---

१ आचार्योंका मतहैकी घरसे निकलतेंही " निस्सिही ' कहना चाहिये फिर रहस्तेमे भी समार सबन्धी वार्ता न करना चाहिये ।

( २ ) प्रदिक्षणात्रिक—मन्दिरजीमे प्रवेशहोंतेंही भगवानको नमस्कारकर स्तुति करना बादमे ज्ञान दर्शन चारित्रपद आराधनार्थे प्रभुके दक्षाणावृतन तीन प्रदिक्षणादेवे मतलब तीनलोकका भवभ्रमण मीटाके ज्ञानादिकी प्राप्तीहो । एसी भावना रखे ।

( ३ ) नमस्कारत्रिक—नम्रतापूर्वक पंचांग नमाके तीन दफे नमस्कार करें इन्हींसे निच गौत्रका नास और उच्च गौत्रकी प्राप्ती होतीहै ।

( ४ ) पूजात्रिक—“ अंगपूजा ” सुगन्ध द्रव्यसे विवध प्रकारसे प्रभुकि नवांग पूजा करे “ अग्रपूजा ” अच्छे स्वच्छ प्रभुयोग्य पुष्प फल नैवद्य धूप आदि प्रभुकों चडाना ‘ भावपूजा ” चैत्यवन्दन स्तवनादिक प्रभुके गुणोंका समरणकर अपनि आत्माकों पवित्र बनाना ।

( ५ ) अवस्थात्रिक—प्रभुकि तीन अवस्थाका ध्यान (१) पिंडस्थावस्था० (२) पदस्थ० (३) रूपातीत० जिस्मे पिंडस्थावस्थाके तीन भेदहै (१) जन्मावस्था (२ राज्यावस्था (३) श्रमणावस्था इन्होंका विचार करना और पदस्थावस्था जोकी केवलज्ञानोत्पन्न होनेपर समौसरनमें देशना देतेहुवेका ध्यान और सिद्धपद निरंजननिराकारका ध्यान करना उन्होंको रूपातीतावस्था कहतेहै इन्होंका भिन्न भिन्न ध्यान करना ;

( ६ ) दिशात्रिक–उर्ध्व, अधो, तीच्छीदिशा इन्ही तीनों दशावोंको छोडके केवल प्रभुसन्मुखही देखना और ध्यान करना यहापर इतना विचार आवश्य करना चाहिये कि जिन्हीं जिनालयोंमे इन्द्रिय पोषक पदार्थ जैसे मनोहर स्वरूप वाली पुतलीयों और भी पदार्थोंसे चकचकाट करताहो वहांपर यह त्रिक पालनहोना मुशक्लि है अगर श्वेत साफ स्थानहोतो यह त्रिक पालन करनेवालोंको अच्छा सुभिता रहताहै ।

( ७ ) प्रमार्जनत्रिक–जहाँपर चैत्यवन्दन कियाजाताहै वहापर भूमिकाको तीनदफे प्रमार्जन करना चाहिये जिन्होंमे जीवयत्ना और शुद्धोपयोग रहेशके ।

( ८ ) वर्णत्रिक–चैत्यवन्दनादि बोलते वखत अक्षरका शुद्धोचारण करना (१) वर्णशुद्धि–शुद्ध अक्षरका उच्चारण करना (२) अर्थशुद्धि–कियेहूवे उच्चारणका शुद्ध अर्थपर उपयोग रखना (३) मनशुद्धि–मनका आलम्बन एक जिनप्रतिमापरही रखे अर्थात् अर्थ सहित स्तवना करतेहुवे आत्माको भगवानके गुणोंमे तल्लीन बनादे ।

( ९ ) मुद्रात्रिक–(१) योगमुद्रा–पद्मकोशाकारे दोनों हाथ परस्पर अगुली मीलाके मुद्रा करना (२) जिनमुद्रा–काउस्सगमें उभारेहना (३) मुक्ताशुक्तिमुद्रा–सीपके माफिक दोनों हाथ जोडना इस मुद्रासे प्रणिधान जयवीयरायादि करना इन्हींके सिवायभी ३६ मुद्रा होतीहै ।

( १० ) प्रणिधानत्रिक– १) जिनवन्दन० जावंति चेइ-आई दि (२) मुनिवन्दन० जावंतिकेविसाहुंदि (३) प्रार्थना० जयवीयराय यावत् आभवमखंडा तक केहना ।

जिनमन्दिरमें पुरुष जीमणेपासे वैठके प्रभुकोवन्दे और स्त्रियों डावेपासे बेठकेवन्दे । दोनों भगवानसें जघन्य ६ हाथ उत्कृष्ट ६० हाथ दुर बैठकेवन्दे । वन्दन भी तीन प्रकारके हैं जघन्य एकाद स्तुति कहके शक्रस्तव कहै या अरिहंत चेइआणीवा कहके एक स्तुति कहना । उत्कृष्ट पांच दंडक सहित जयवीयरायतक और जघन्य तथा उत्कृष्टके अन्दरका वन्दनहै उसे मध्यम चैत्यवन्दन कहतेहै ।

इस लघू कीताबके अन्दर लिखीहूइ ८४ आसातना टालके पंचाभिगम धारनकरे और दशत्रिककों अमलमेंलाके प्रभुपूजा करनेवाला भव्यात्मा जघन्य तीन और उत्कृष्ट पन्दरा भवमें अक्षय सुखको प्राप्त करताहै प्रभुपूजाकेलिये भी एक लघु कीताब लिखीगइहै उन्हीकोभी आवश्य पढना चाहिये इत्यलम् ॥

। समाप्तम् ।



अथश्री

# ॥ जिनस्तुति ॥

—⊰(◎)⊱—

( १ )

अर्हन्तो भगवन्त इन्द्रमहिता सिद्धिश्चसिद्धिस्थिता,
आचार्या जिनशासनोन्नतिकरा. पूज्या उपाध्यायका: ।
श्रीसिद्धान्त सुपाठकामुनिवरा' रत्नत्रयाराधका ।
पञ्चैते परमेष्टिन प्रतिदिन, कुर्वन्तुवोमङ्गलम् ॥ १ ॥

( २ )

किंकर्पूरमय सुधारसमय किं चन्द्ररोचिर्मय
किं लावण्यमय महामणिमय कारुण्य केनलीमय
विश्वानन्दमय महोदयमय शोभामय चिन्मय
शुक्लध्यानमय निपुर्जिनपते. भूयाद्भवालम्बनम् ॥

( ३ )

पूर्णानन्दमय महोदयमय कैवल्यचदङ्मय
रूपातीतमय स्वरूपरमण स्वाभाविकीश्रीमय ।
ज्ञानोद्योतमय कृपारसमय स्याद्वाद् नियालय
श्रीसिद्धाचलतीर्थराजमनिश वन्देऽहमादीश्वरम्

( ४ )

नेत्रानन्दकरी भवोदधितरी, श्रेयस्तरोमञ्जरी
श्रीमद्धर्ममहानरेंद्रनगरी व्यापल्लताधूमरी ।
हर्षोत्कर्षशुभप्रभावलहरी रागद्वेषांजित्वरी
मूर्तिः श्रीजिनपुंगवस्यभवतु श्रेयस्करीदेहिनाम्

( ५ )

वीरः सर्वसुरासुरेन्द्रमहितो, वीरं बुधाःसंश्रिता
वीरेणाभिहतः स्वकर्मनिचयो, वीरायनित्यंनमः ।
वीरात्तीर्थमिदं प्रवृत्तमतुलं, वीरस्यघोरंतपो
वीरेश्रीधृति कीर्तिकान्ति निचयश्रीवीरभद्रंदिशः ॥

( ६ )

देवोऽनेक भवार्जितोर्जित महापाप प्रदीपानलो
देवः सिद्धि वधू विशाल हृदयाऽलंकारहारोपमः ।
देवोऽष्टा दशदोष सिंधुर घटानिर्भेद पंचाननो
भव्यानां विदधातु वांछितफलं श्रीवीतरागोजिनः

( ७ )

ख्यातोऽष्टापद पर्वतो गजपद सम्मेत शैलाभिधः
श्रीमान् रैवतकः प्रसिद्ध महिमा शत्रुंजयो मंडपः ।
वैभार कनकाचलोऽर्बुदगिरिः श्रीचित्रकूटादय
स्तत्रश्रीऋषभादयो जिनवराः कुर्वन्तुवो मंगलम्

( ८ )

विश्वव्यापीयश' प्रभाव निभव सद्भूतभक्त्यानता,
प्र।तानल्प निकल्पजल्पकमला, सकल्पकल्पद्रुमम् ।
स्फूर्जत्कजल मच्छुलच्छवितन श्रीपार्श्वदेवस्तवे
जीरापल्लिपयोधिनेमिमहिला भालस्थलालङ्कृति. ।

( ९ )

ग्रामस्वाम्यमरो मरीचिरमृताहार परिव्राजक
षोढाचामृतभुक्भवोऽतिबहुल श्रीविश्वभूतिर्मरुम्
विष्णुर्नरयिको हरिश्चनरके भ्रान्तिर्भवान्तेनहु
श्चक्री।नाकिनरोऽथनन्दननृपःस्वर्गेऽवतात् त्रैशल

( १० )

जगत्रयाधार कृपावतार दुर्वार ससार विकारवैद्य
श्रीवीतरागत्त्वयिमुग्धभावाद्विज्ञप्रभोविज्ञापयामिकिंचित् ।

( ११ )

किं बाललीला कलितोनबालः पित्रो'पुरो जल्पति निर्विकल्पः।
तथा यथार्थ कथयामिनाथ निजाशय सानुशयस्तवाग्रे ॥

( १२ )

दत्त नदान परिशीलितच नशालिशील नतपोऽभितप्त ।
शुभो नभावोऽप्यभवद्भवेऽस्मिन् विभोमया भ्रात महोमुधैव

( १३ )

वैराग्यरगः परवचनाय, धर्मोपदेशो जनरजनाय

वादाय विद्याऽध्ययनंचमेऽभूत् कियद्ब्रुवेहास्यकरं स्वामीश ॥

( १४ )

परापवादेन मुखं सदोषं, नेत्रं परस्त्री जनवीक्षणेन ।
चेतःपरापाय विचिंतनेन, कृतं भविष्यामिकथं विभोऽहम् ॥

( १५ )

किं भावी नरकोऽहं किमुत बहुभवो दुरभव्योनभव्यः
किंवाहं कृष्णपक्षी किमुचरमगुणस्थानकः कर्मदोषात् ।
वन्हि ज्वालेवशिक्षा व्रतमपिविपवत् खड्गधारा तपस्या
स्वध्यायःकर्णशूची यमइव विषमः संयमो यद्विभाति ॥

( १६ )

तुभ्यं नमस्त्रि भुवनार्तिहरायनाथ
तुभ्यंनमः क्षितितलामलभूषणाय
तुभ्यं नमस्त्रिजगतः परमेश्वराय
तुभ्यं नमोजिन भवोदधि शोषणाय

( १७ )

श्रीसर्वज्ञ ज्योतीरूपं विश्वाधीशंदेवेन्द्रं
काम्यागारं लीलागारं साध्वाचारंश्रीतारम् ।
ज्ञानोद्धारं विद्यासारं कीर्तिस्फारं श्रीकारं
गीर्वाणैर्वन्द्यांसानन्दंभक्त्यावन्देश्रीपार्श्वम् ॥

( १८ )

सरसशान्ति सुधारस सागर शुचितरं गुणरत्नमहाकरम् ।

( १३ )

भविकपङ्कज बोधदिवाकर प्रतिदिन प्रणमामिजिनेश्वरम् ॥

( १६ )

यदीय सम्यक्त्वबलात्प्रतीमो भवादशानां परम स्वभाव।
कुवासनापाशनिनाशनाय नमोऽस्तुतस्मै तवशासनाय ॥

( २० )

भव्याम्भोज विबोधनैकतरणे विस्तारिकर्मावली
रम्भासमाज नाभिनन्दन महानष्टापदाभासुरै.।
भक्त्या वन्दितपादपद्मविदुषासपादय प्रोज्झिता
रम्भासामननाभिनन्दनमहानष्टापदभासुरै' ॥

( २१ )

विपुलनिर्मलकीर्तिभरान्वितो, जयति निर्जरनाथनमस्कृत.।
लघुविनिर्जितमोहधराधिपो जगतिय प्रभुशान्तिजिनाधिप ॥

( २२ )

विहित शान्तसुधारसमज्जन, निखिलदुर्जयदोष विवर्जितम्।
परमपुण्यवता भजनीयता गतमनन्तगुणै सहितसताम् ॥

( २३ )

सुवर्णवर्ण गजराज गामिन प्रलम्बबाहु सुविशाललोचनम्।
नरामरेन्द्रैःस्तुतपादपङ्कज नमामिभक्त्यावृषभजिनोत्तमम् ॥

( २४ )

अशोकवृक्ष सुरपुष्पवृष्टि र्दिव्यध्वनिश्चामरमासनच।
भामण्डलदुन्दुभिरातपत्र सत्प्रातिहार्याणि जिनेश्वराणाम् ॥

( २५ )

अनन्त विज्ञान विशुद्धरूपं निरस्तमोहादि परस्वरूपम् ।
नरामरेन्द्रैः कृतचारुभक्तिं नमामि तीर्थेशमनन्तशक्तिम् ॥

मंगलं भगवान् वीरो, मंगलं गौतमः प्रभुः
मंगलं स्थूल भद्राद्या, जैनोधर्मोऽस्तु मगलं । १
भवबीङ्कुरजनना, रागाद्याः क्षयमुपागता
यस्यः ब्रह्मावा विष्णुर्वा, हरो जिनोवा नमस्तस्मै । २
अद्यमेसफलं जन्म, अद्यमे सफलाक्रिया ।
शुद्धोदिनोदयोदेव. जिनेन्द्र तवदर्शनात् ॥ ३ ॥
अद्यमेक्षालितंगात्रं, नेत्रेच विमलेकृते
स्नातोऽहं धर्मतीर्थेषु, जिनेन्द्र तवदर्शनात् ॥ ४ ॥
अद्य मिथ्याअन्धकारश्च, हतोज्ञान दिवाकरः ।
उदेतिस्म शरीरेऽस्मिन्, जिनेन्द्र तवदर्शनात् ॥ ५ ॥
युगादि पुरुषेन्द्राय, युगादि स्थितिहेतवे ।
युगादि शुद्ध धर्माय, युगादि मुनयनमः ॥ ६ ॥
दर्शनं देवदेवस्य, दर्शनं पापनाशनं ।
दर्शनं स्वर्गसोपानं, दर्शनं मोक्षसाधनम् ॥ ७ ॥
दर्शनेन जिनेद्राणाम्, मुनिनापाद सेवया ।
नतिष्टते चिरंपापं, मामपात्रमिवांभसा ॥ ८ ॥
पाताले यानि विंवानि, यानि विंवानि भूतले ।

स्वर्गेच यानि बिंबानि, तानि वन्दे निरन्तरम् ॥ ९ ॥
जिनेभक्ति र्जिनेभक्ति र्जिनेभक्ति दिने दिने ।
सदामेस्तु सदामेस्तु, सदामेस्तु भवेभवे ॥ १० ॥
नहित्राता नहित्राता, नहित्राता जगत्रये ।
वीतराग समो देवो, नभूतो न भविष्यति ॥ ११ ॥
नमस्कार समो मन्त्र, शत्रुंजय समोगिरि ।
वीतराग समो देवो नभूतो न भविष्यति ॥ १२ ॥
ॐकार विंदु सयुक्त, नित्य ध्यायन्ति योगिनः ।
कामद मोक्षद चैव, ॐकाराय नमोनम ॥ १३ ॥
इन्द्रोपन्द्रौ पुनर्नत्वा, जिनेन्द्रमथ नेमिनम् ।
प्रारेभाते स्तोतुमेव, गिराभक्ति पवित्रया ॥ १४ ॥
सर्वारिष्ट प्रणाशाय, सर्वाभीष्टार्थदायिने ।
सर्वलब्धि निधानाय, गौतमस्वामिनेनमः ॥ १५ ॥
पार्श्वनाथ नमस्तुभ्य, विघ्न विध्यकारिणे ।
निर्मल सुप्रभाततते, परमानन्ददायिनः ॥ १६ ॥
अश्वसेनावनीपाल, कुक्षि चूडामणे प्रभो ।
वामासुनो नमस्तुभ्य, श्रीमत्पार्श्व जिनेश्वर ॥ १७ ॥
नमो दुर्वार रागादि, वैरि वार निवारिणे ।
अर्हते योगिनाथाय, महावीराय तायिने ॥ १८ ॥
ॐनमो विश्वनाथाय, जन्मतो ब्रह्मचारिणे ।
कर्मवल्लीवनच्छेदनेमयेऽरिष्टनेमय ॥ १९ ॥

कल्याणपादपारामं, श्रुतगङ्गा हिमाचलम् ।
विश्वत्रयेशितारंच तं वन्दे श्रीज्ञातनन्दनम् ॥ २० ॥
श्रीमान्नाभि कुलादित्य, मरुदेव्यङ्गजप्रभो ।
संसाराब्धि महापोत, जयत्वं वृषभ ध्वज ॥ २१ ॥
पान्तुवः श्रीमहावीर, स्वामिनो देशनागिरः ।
भव्यान मान्तरमल, प्रक्षालन जलोपमाः ॥ २२ ॥
पन्नगेच सुरेंद्रेच, कौशिके पादसंस्पृशि ।
निर्विशेष मनस्काय, श्रीवीरस्वामिनेनमः ॥ २३ ॥
वीरंदेवं नित्यंवन्दे, जैनाःपादायुष्मान् पान्तुः ।
जैनं वाक्यंभूयाद्भूत्यै, सिद्धादेवीदद्यात्सौख्यम् ॥२४॥
सर्व मंगलं मांगल्यं, सर्व कल्याण कारकम् ।
प्रधानं सर्व धर्माणाम् जैनं जयति शासनम् ॥ २५ ॥



प्रभु दरसन सुखसंपदा, प्रभु दरसन नवनिध ।
प्रभु दरसनसे पामीए, सकल पदारथ सिद्ध ॥ १ ॥
भावे जिनवर पूजीए, भावे दीजे दान ।
भावे भावना भावीए, भावे केवलज्ञान ॥ २ ॥
जीवडा जिनवर पूजीए, पूजाना फल जोय ।
राजा नमे प्रजा नमे, आणन लोपे कोय ॥ ३ ॥
प्रभु नामकी औषधी, सचे दीलसे खाय ।
रोग शोक व्यापे नही, महा दोष मीटजाय ॥ ४ ॥

जे दर्शन दर्शन विनों, ते दर्शन निर्पेच्च ।
जे दर्शन दर्शन हुवे, ते दर्शन सापेच्च ॥ ५ ॥
प्रभु पूजनकों म्हें चल्यो, चोवा चदन घनसार ।
नव अगे पूजा करी, मफल करू अवतार ॥ ६ ॥
पांच कोडीके पुष्पसे, पाम्या देश अठार ।
कुमारपाल राजा थयो, वरत्यो जयजयकार ॥ ७ ॥
श्रीजिनवरके चरणमें, उत्कृष्टे परिणाम ।
करतां पूजा पामीए, मोच्च सर्गकों धाम ॥ ८ ॥
भवदव दहन निवारना, जलद घटासम जेह ।
जिनपूजा युक्ते करी, पामींजे भवछेह ॥ ९ ॥
पूजा कुगतिनी अर्गला, पुन्य सरोवरपाल ।
शिवगतिनी साहेलडी, आपे मगल माल ॥ १० ॥
जलभरी सपुट पत्रमें, युगलीक नरपूजत ।
ऋषभ चरण अगुटडे, दायक भवजल अन्त ॥ ११ ॥
तीर्थंकरपद पुन्यथी, त्रीभुवनजन सेवत ।
त्रीभुवन तिलकसमा प्रभु, भाल तिलक जयवन्त॥१२॥
उपदेशक नवतत्त्वना, तिणे नव अग जिनेन्द्र ।
पूजो वहु विधरागमे, कहे शुभवीर मुनेन्द्र ॥ १३ ॥
काल अनादि अनन्तमे, भवभ्रमन नहींपार ।
ते भ्रमन निवारना, प्रदच्चिण त्रीणसार ॥ १४ ॥
भमतिमें भमतांथकों, भवभावठ दुर पलाय ।
दर्शन ज्ञान चारित्ररूप, प्रदच्चिणा तीन देवाय ॥१५॥

दर्शन ज्ञान चारित्रका, आराधन करो मार ।
सिद्ध शिलाके उपरे, होमुझ वास श्रीकार ॥ १६ ॥
वाडी चंपो मोगरो, सोवन कुंपलीयो ।
पार्श्व जिनेश्वर पूजसो, पांचों अंगुलीयो ॥ १७ ॥
प्रभुका नाम अमूल्यहै, वहामे लगतन मूल्य ।
नफा वहुत तोटानही, भरभर मुखसे वोल्य ॥ १८ ॥
कुंभे वांध्यो जलरहे, जलविन कुंभ नहोय ।
ज्ञाने वान्ध्यो मन रहे, गुरुविन ज्ञान नहोय ॥ १६ ॥
गुरुदीवो गुरुदेवता, गुरुविना घोर अन्धकार ।
जेगुरु वाणी वेगला, ते रडवडीया संसार ॥ २० ॥
ज्ञानसमो कोइ धननही, समत्तासम नही सुख ।
जीवतसम आसा नही, लोभसमो नही दुःख ॥ २१ ॥
ज्ञान वडो संसारमें, ज्ञान परमसुख हेत ।
ज्ञानविनो जगजीवडा, नल्है तत्त्व संकेत ॥ २२ ॥
तुजविनो इण संसारमें, सरणो नही कोइ स्वाम ।
तुज चरणोंथी पामीये, अनन्तसुखोको धाम ॥ २३ ॥
जगतारण जगवालहो, तुजग जयजयकार ।
जो तुजसरणे नित्यरहे, ते तरीया संसार । २४ ॥
डुगरजी अरजी करू, तुझे दीनदयाल ।
मुझ अधम्मने तारवा, कर कृपा कृपाल ॥ २५ ॥
त्रिजगनायक तु धणी, महामोटो महाराज ।
महा पुण्यथी पामीयो, तुम दरसन हुं आज ॥ २६ ॥

आज मनोरथ सहु फल्या, प्रगटियो पुन्य कीलोल ।
पापकर्म दुरे टल्यो, नाठा दुःख ददोल ॥ २७ ॥
सुखदाता प्रभु तु वडो, तुम सम अवरन कोय ।
करम मल दूरे कर्या, पाम्या शिवपद सोय ॥ २८ ॥
ज्ञानावर्णिय चय करी, दरसनावर्णिय कर्म ।
वेदनियकर्म दुरो करी, टाल्यो मोहनि भर्म ॥ २९ ॥
आयुष्यकर्म ने नामकर्म, गौत्र अने अन्तराय ।
अष्ट करम इणीपरे, दुर कर्या महाराय ॥ ३० ॥
दोष अठारा चय गया, प्रगट्या पुन्य अनन्त ।
अन्तरग सुख भोगवे, निश्चल धीर महन्त ॥ ३१ ॥
कल्पवृक्षने कामकुम, पुरे मनना कोड ।
प्रभुसेवाथी ज्हे मीले, जो वच्छा होय अडोल ॥ ३२ ॥
त्रिभुवनमे तु वडो, तुम सम अवरन कोय ।
इन्द्र चन्द्र चक्री हरि, तुजपद सेवे सोय ॥ ३३ ॥
प्रभुसेवा भावे करे, प्रेमधरी मन रग ।
दुःख दोहग दुरे टले, पामे सुख मनचग ॥ ३४ ॥
पूजा करतॉं प्राणीया, पोते पूजनिक होय ।
इणभव परभव सुख घणा, तसम तोले नही कोय ॥ ३५ ॥
जीवडा जिनवर पूजिये, जिन पूज्या सुख थाय ।
दुःख दोहग दूरे टले, मनवच्छित सुखपाय ॥ ३६ ॥
द्रव्यभावथी अतिघणो, हेडे हरप न माय ।
इण विध जिनवर पूजतॉं, शिवमपद सुख थाय ॥ ३७ ॥

। श्रीरस्तु कल्याणमस्तु इति समाप्त ।

श्रीरत्नप्रभाकरज्ञानपुष्पमाला पुष्प नं. २३.

अथश्री

# प्रभुपूजा.



## प्रभुपूजाकाहेतु.

प्रभुपूजा करना जैनसिद्धान्तोसे मोक्षका कारणहै और जितने जीव मोक्षमे गयेहै वह सब प्रभुपूजा करकेही गयेहै चाहे मनुष्यके भवमे करीहो चाहे देवतोंके भवमें करीहो परन्तु प्रभपूजा आवश्यकरीहै वास्ते मोक्षार्थी भाइयोंको अपना मनुष्यजन्म पवित्र वनानाहों तो प्रभुपूजा आवश्य करना चाहिये। प्रभुपूजाके फलकेलिये शास्त्रकार क्या फरमा रहेहै जरा इधर भी देखीये।

सूत्रश्री रायपसेनजी और जीवाभिगमका पाठः

" पुव्वंपच्छा " इसभवमे या परभवमे फल
" हियाए " हितकारक फल होगा दोनोंभवोंमे
" सुहाए " सुखकारक फल होगा दोनोंभवोंमे
" खमाए " कल्याणकारक फलहोगा "
" निस्सेसियए " यावत् मोक्षप्राप्ती होगा
" आणुगामिताए " प्रभुपूजाका फल भवोभवसाथ चलेग

इस तीर्थकरोंके महा वाक्यसे निशक सिद्ध होताहैकि प्रभुपूजा अक्षय सुखरूपी फलदेनेमें कल्पवृक्ष सामानहे। किन्तु सुख कब मीलताहे कि जेसे कोइ वेमार मनुष्य अपनि विमारी दूर करनेके हेतुमे कुच्छ औषधी लेनाचाहे तव वह डाक्टरके पास जावे वह डक्टर योग्य दवादेवे और उसीपर परेज रखना वतलावे और विमार डाकटरकी दीहुइ दवालेवे और केहना माफीक परेज रखेतो रोगकि चिकीत्साहोवे परन्तु विमार पूर्णतय परेज नरखेतो वह अच्छी दवा रोगमीटानेकि निष्पत् रोगकि वृद्धिदाता होतीहै। इस उपनय अर्थात् रोगी–ससारी-जीवोंके अनादिकालसे कर्मोंका रोग लगाहै। डक्टर सद्गुरु-महाराजने प्रभुपूजारूपी दवा दीनीहे साथमे दवा लेनेकि ( प्रभुपूजाकरनेकि ) विधि वतलाईहै और दवालेनेपर परजे ( अविधि आसातना अतिचारादि ) रखना–अयोग्याचरना न करना इत्यादि हितशिक्षाके माफीक वर्तान करनेसे भावरोग ( कर्मो ) का शीघ्रही क्षय होजाताहै वास्ते भव्यात्माओंको विधिपूर्वक प्रभुपूजा करनेमे विशेष पुरुषार्थ करना चाहिये भगवानने फरमायाहै कि " यत् "

## विहिकुज्जाकिरियाओ अविहिम हउ

आजकाल कीतनेहि देशोमें मुनिमहाराजोंका विहार कमहोनेमे कितनेकलोक प्रभुपूजादि धर्मकृत्यकि विधिमे अज्ञातहै उन्हीं भाइयोंको एक लघु कितावकि आवश्यताहै इसी

हेतुसे यह लघु किताब लिखीजातीहै आसाहै कि हमारे आत्म-बन्धु स्वल्प परिश्रमद्वारा महान् लाभ आवश्य प्राप्त करेगा।

## प्रभुपूजामे शुद्धिकि आवश्यक्ता

प्रभुपूजाकरनेवाले सज्जनोंको प्रथम चार प्रकारकि शुद्धि-कि खासावश्यक्ताहै यथा—( १ ) द्रव्यशुद्धि ( २ ) क्षेत्रशुद्धि ( ३ ) कालशुद्धि ( ४ ) भावशुद्धि।

( १ ) द्रव्यशुद्धिके तीन भेदहै (१) शरीरशुद्धि (२) पूजाकी सामग्रीशुद्धि (३) पूजामे जो द्रव्य खरच कियाजाताहै वह ( धन ) शुद्ध

जिस्मे प्रथम शरीरशुद्धि—प्रभुपूजाकरनेवालों सज्जनोंकों पेस्तर यह भावना रखनिचाहियेकि आज मेरा अहोभाग्यहै कि जगतोद्धारक परमेश्वरोकि पूजाकरनेका समय मुझे मीलाहै परन्तु मेरा शरीर मलमूत्र या स्त्रियोंदिके परिचयसे अशौचहै और गृहस्थाचारभी है कि पवित्रकार्य पवित्रतासेही कियाजाताहै तों त्रीलोक्य पूजनिय प्रभुपूजामें तों पवित्रताकि खासावश्यक्ताहै इत्यादि भावनासे श्रावकवर्ग उपयोगसंयुक्त एक प्रकाशवाला भाजनकों दृष्टीसे वह वस्त्रसे प्रतिलेखनकरके घट कपडासे गलाहूवा निर्मलजल वहभी अधिकनही किन्तु कीसी अच्छे गृहस्थोंके वहा पावणा ( मेहमान ) आयाहूवेकों

१ उत्सर्गमार्गमें प्रभुपूजाकरनेवाला गरम जलसे स्नान करतेहै और अपवादमे शीतलजलसेभी करशक्तेहै।

खुले दीलसे गृतपुरसे, तात्पर्य यहहै कि जल इतनाहो कि जिससे साफ–स्वच्छ होजानेपर वेफायदे पाणी नजाना चाहिये। स्नानकरनेकास्थान नीलफुल शूकाहूवा जहापर सूर्यकि आताप पडतीहो एसास्थानमें या उन्ही स्थानपर एक चौकी ( बाजोट ) जिसके चोतर्फ वेदिक और विचमें एक नालीहो उन्ही नालीके नीचे एक भाजन रखदियाजायकि वह स्नानकापाणी उन्ही भाजनमे एकनहोजाय वह पाणी साफ निर्जीवभूमिकापर यत्नासे परठदियाजायकि तत्काल शूकजावे ताकेजीवोकि उत्पतिनहों कारण श्रावकवर्ग हमेशों यत्नासेही प्रवृतिकरनेवाले होतेहै " जयणा धम्मस्स जणणीओ "

स्नानकरतेसमय पएडपोपकवृति नरखनी चाहिये किन्तु आत्मकल्याण भावना रखनिचाहिये यथा–आज मेरा सफल दिनघडीहै कि मुझे जगतारक जिनेश्वरोके चरणकमल भेटने का समय मीलाहै कि।

" जे आस०वातेपारिस०वा " भगवतीवचनात्

इन्द्रादिकतों भगवानका न्हवण ( प्रक्षाल ) मेरुसीखरपर कराके अपनी जन्म पवित्र करतेहै क्याकरु मेरी इतनी शक्ति नहीहै न्हे आज यहापरही मेरुसीखर समझके मेरा जन्म सफल करूगा। प्रभुपूजा करनेवाले अच्छे साफ स्वच्छ पुरुषोंकों दोय वस्त्र स्त्रीयोंकों तीन वस्त्र नित्य धोयेहुवे रखना चाहिये और मुखकोश आठ पडवाला रखना चाहिये कारण

अपने शरीरकि वायु भगवानके नलगनी चाहिये । कितनेक लोग रेस्मी मुगटादि पूजाके अन्दर उपभोगमे लेतेहै उन्ही आत्मबन्धुवोंकों विचार करनाचाहियेकि । रेस्म केसा अपवित्र है और किस घौर अत्याचारसे पेदा होताहै उन्हीकों अपनके सा पवित्रकार्यमें लेतेहै हे सज्जनो त्रसजीवोंकों अग्निपर पचाके उन्होका तार बनातेहै उन्ही तारोंका रेस्मी वस्त्र बनायाजातेहै तो क्या वीरपुत्रोको सुनतेही घृणा नआवेगा ? इस समय लोक अपने संसारीक कार्योंमेंभी रेस्मीवस्त्रोंकों देशोटन देदीयेहै तों अहिंस्या पालनकरनेवाले वीरपुत्र प्रभुपूजा समय एसा अपवित्र रेस्मीवस्त्रकों क्युकाममें लेतेहै अर्थात् रेस्मीवस्त्र काममे नहीलेनाचाहिये । साफ सूत–कपासका पवित्र वस्त्रही पूजासमय वापरना चाहिये ।

जब कबी पूजाकरनेवालोंके स्नानका स्थान देखाजाताहै तों असंख्य त्रसजीव कलवलाट करतेहै और निलणफुलनकातो पूछनाहीक्या तों परमेश्वरके भक्त पूजाकरनेवालेको इतनाही ख्याल नही होताहैकि हमलोकोंका कितना प्रमादहै कि जिन्होंके जरिये अनन्ते जीवोंका निर्थक प्राणनाश होजातेहै जब पूजाकरनेवालोंके कर्तव्यपर दृष्टीपात करतेहै जब मालम होतेहै कि नामतो प्रभुपूजाका और पौषण स्वइन्द्रियोंका क्युकि स्नानके साथ तेल मेट साबुका लगाना दाढ़ीमुच्छोंका जमाना इतनाही नही बल्कि दाढीमुच्छ जमानेमें और तीलकादि करनेमें अर्द्धघंटा पुरा होताहै और प्रभुपूजा पांचसात

मीन्टमे एक टीकी इदर दुसरी उदरदेके अपनि वेगार निकाल-देतेहै इतनेमें जो घडीकि टैम दिखपडेतो यहही भावना होती है कि अहो टैमतो बहुत होगइहै आजतों दुकान जलदीजानाहै कोन पाचाभिगम करतेहै कोन दशत्रीकको जानतेहै कोन चौरासी आसातना टालतेहै कोन भावना सहित चैत्यवन्दन करतेहै क्या भगवानकेभक्त श्रावकों एसाही होताहोगा ? नही ! नही । कभीनही । यह हमारा लिखना सर्व जिन्होंकों नहीहै परन्तु प्रमाद करनेवालोंकोंहीहै ।

( प्रश्न ) तोंक्या पूजा नही करना चाहिये ?

( उ ) वस काटीका और आगडातकहीहै । प्यारे आत्मबन्धुवों श्रावकलोगोंका कृतव्यहै कि यथाशक्ति प्रभुपूजा किये सिवाय अन्न जलभी लेना उचित नहीहै कारण प्रभुपूजा करनेसे चित्तवृति निर्मलहोती शासनपर दृढश्रद्धा रेहतीहै शकाकच्चादि दोषणोंसे बचजातेहै यावत् परम्पदकि प्राप्ती होतीहै आपहीं विचारेकि हमने उपदेश कियाहै वह पूजा न करनेकाहै या विधिपूर्वककर अक्षय सुखप्राप्ती करनेकाहै देखिये शास्त्रकार क्या फरमातेहै ।

यथा—आणाइतवो आणाइसंजमो, तहदाणपूयाओ
आणाराहियोधम्मो, पलालपुलव्व परिहर्ड ॥१॥

भावार्थ—वीतरागकि आज्ञा सयुक्त तपजप सयम दान

शील भावनापूजा प्रभावनादि किजातीहै वह निर्ज्जराका हेतुहै और सिवायाज्ञाके क्रियापलालवत्है ।

यत् " आणाए एगे सोवठ्ठणाए, आणाय एगे निरुवठ्ठणे एवंते माहेऊ " श्रीआचारांगसूत्र वचनात् ।

भावार्थ—आज्ञाके अन्दर प्रमाद और आज्ञाके सिवाय उद्यम यह दोनों मुझे नहो अर्थात् यह दोनों कर्मबन्धके हेतुहै वास्ते जिनाज्ञाही प्रधानहै और मोक्षार्थीयोंकों जिनाज्ञामाफीक श्रद्धा और यथाशक्ति प्रवृति करनाही मोक्षका कारणहोगा ।

( प्र ) क्या आप हमको छोटे ग्रामके समझकेही उपदेश करतेहो किन्तु हम वडेवडे नगरोंके हाल देखतेहै तों हमारी अविधि कोनसीगीनतिमें गीनीजातीहै कारण वहापरतों श्रावकलोक वडेवडे व्याख्यान सुनतेहै और सुन्दर टइटलवाले पुस्तकोंभी पढतेहै एसे जानकार होनेपरभी स्नानका स्थानादि हमारेसेभी अधिक मीलेगे तोक्या वह सवलोक अविधिसेही क्रिया करतेहोगे.।

( उ ) हेभव्य वडेवडे नगरोंवालोंको भगवानने फरमान नही लिखदीयाहै कि तुम विचारे अनाथ जीवोंकि वेदरकारी तथा अनुकम्पा रहित धर्मकरणी करते रेहेना । भगवानके शासनमे एसी पोल नहीहै देखिये भगवानका फरमान । यथा " जयंचरे जयंचीठ्ठे " दश वैकालिक वचनात् तथाच

**जयणाधम्मस्सजणणी, जयणाधम्मस्सपालणीचेव ।**
**तहवुड्डिकारि जयणा, एगन्तसुहावाहा जयणा ॥१॥**

भावार्थ—यत्नासे चाले बेठे और सर्व धर्मक्रिया यत्ना सेकरे क्युंकि यत्नाहे सो धर्मकि माताहैं माता विगर पुत्र रहे-नही शक्ताहैं धर्मकों पालके वृद्धिकरनेवाली यत्नाहें और एकान्तसुखकि देनेवाली यत्नाहें सिवाय यत्नाके धर्महोही नहीशक्ताहै बहुतसे लोक तत्त्वज्ञानसे अज्ञात होतेहुवे मात्र एक धर्म एसा शब्दही कि रटना करतेहैं परन्तु धर्मकि रह-स्यकों नही जानतेहैं वास्ते उन्होंको शास्त्रकार क्या फरमातेहैं तथाच—

**जीवदयारमिज्जाई, इंदिय वग्ग दम्मिज्जइ ।**
**सच्चोसच्च च जणेज्जा, धम्मस्स रहस्यभणिओ ॥१॥**

भावार्थ—हे श्रावकवर्ग जीवदयामे रमणकरों इन्द्रिय-वर्ग ( पांचो इन्द्रियोंकों ) को दमनकरो अर्थात् विषयकषायमें वृतति इन्द्रियोंकों अपने कब्जे रखों हे श्रमणवर्ग यहही धर्म-कि सत्य रहस्यहैं वास्ते जहा अयत्नाहैं वहा कबीभी धर्म नही होताहैं ।

उक्तच—

**आरंभे नथीदया, महिलासगेण नासएवभ ।**
**सकाए सम्मत्तनथी, दव्वज्ज अरथगहाणेण ॥१॥**

मीलतोंभी मुजे क्या नुकशान होगा मेरा नामतो वैपारीयोंमे दाखलहोही गयातो क्या उन्हीका केहना ठीक समझोगे ? " नही साहिब " इसी माफीक आपकों यत्ना और जिनाज्ञा संयुक्तपूजाकरनेसे अनन्त कर्मअंसोकि निर्ज्जराहोतीथी उन्होंकि कितनी वडी नुकशानी पहूंचिहै इन्होंको विचारिये और लौकमें नामकी अभिलाषा रखनातों विलकुल विपक्रियाहै कारण इस लोकके पौदगलीक सुखों या नामूनकेलिये लौकोन्तरपक्ष-कि धर्मक्रिया करनेवालोंकोतों शास्त्रकरोने तुच्छबुद्धिवालाका-हाहै देखिये सम्यग्द्रष्टीयोंकि केसी श्रद्धा होतीहै ।

उक्तंच—" नो इह लोगठयाए नोपरलोगठयाए नो-कीत्तिवएणसद्ध सिलोगठयाए ननत्थ निज्जराठयाए " दश०व०

भावार्थ—धर्मकरणी– तपश्चर्य संयम सामायक पूजा-प्रभावनादि कियेजातेहै वह इसलोक परलोक कीर्त्ति यश मान अहंकार श्लाघा आदिके लिये नही किजातीहै किन्तु एकान्त कर्मनिर्ज्जराके लिये । धर्मक्रिया किजातीहै ।

( प्र ) यह शास्त्रकारोंका फरमान हमकों मंजुरहै परन्तु इस विधिसे प्रभुपूजा नहोतो क्या करना चाहिये । क्या पूजा-करना छोडदे ?

( उ ) हे पुरुषार्थी भाइयों वीरपुत्रोंके मुहसे एसे काय-रताका वचना वोलना उचित्त नहीहै विचारकरों एसे अविधि करतेहूवे यह जीव च्यारगति चौवीस दंडक चौरासीलक्षयोनिमें

परिभ्रमन कररहाहै कोइ पुन्योदयही इस नरतत यह सामग्री मीलीहैतों अनपुरुपार्थ रखों और विचारकरोंकि जितनी टैम पूजामे लगतीहै उन्हीमे गृहकार्यतों कुच्छकरभी नहीशक्तेहो चाहे विधि यत्नापूर्नक करो चाहे अविधि अयत्नासे करो टैमतों आपकों लगहीजावेगातो फीर प्रमाद क्यू करना चाहिये । जरा इसवातके लाभको सोचो ससारीककार्यमे एक पैसाकाभी लाभ मीलताहै उसीके लिये कितना पुरुपार्थ करतेहोतो यहतो आत्माकों अमूल्य लाभहै इस्केलिये पुरुपार्थ क्यु नकीयाजाय देखिये—

यत् जहणेण दसण आरहाणेण भवे केइभव गहणेण सज्जइ ? गोयमा जहणेण दसण आराहणेण जहाण तीनी-भव, उकोमणसत्तठभव गहणेण सज्जइ । भगवतीसूत्र वचनात्

भावार्थ—हे भगवान् अगर जीव जघन्यही दर्शनाराधनाकरेतो कीतनेभवोंसे मोक्ष जाताहै ? हे गौतम जघन्य दर्शन आराधना करनेवाले भव्य जघन्य तीन भव और उत्कृष्टा सात आठ-पन्दरा भवकर मोक्ष जातेहै ॥

लो अब आप क्या चाहातेहै प्रभुपूजाआदि दर्शन विशुद्धकरनेवाली क्रियावों कर जघन्य आराधनही करोगेतो १५ भवसे अधिक नकरोंगे । अबतो पुरुपार्थकर विधिसेही क्रियाकर यह मनुष्यजन्मकों सफल करीय ।

( प्र ) अच्छा साहिब हमसे बनेगा यहांतक हम यत्नापूर्वक विधिसेही करनेकि कोपीश करंगे परन्तु आप इस लेखमे ॥ स्नानकरनेकि विधि बतलाइहै तो क्या साधुवोंको एसा उपदेश करनाभी काहांपर लिखाहै ?

( उ ) हे महानुभाव–उपदेशके तीन विकल्प होतेहै (१) विधिप्रदर्शक (२) कल्पप्रदर्शक (३) आदेशप्रदर्शक जिस्मे पूर्व महाऋषियोंके कथनानुस्वार मेने स्नानकि विधि बतलाइ है उन्हीमे हेतुहै कि अविधिसे अधिक पापका भागी होताहै उन्होंसे वचनेकि विधि बतलाना साधुका फर्जहै देखिये प्रज्ञापनासूत्रके पेहलेपदमें आर्य वैपार आर्यकलावोंका प्रतिपादन कीयाहै तों उन्होका हेतुहैकि आनार्य वैपार व कलावोंमे अधिकपापहै उन्होंसे वचना कारण सिवाय शास्त्रोंके विधिका जानना असंभवहै वास्ते यह मेरा आदेश नही किन्तु विधिदर्शक उपदेशहै इत्यादि उपयोग संयुक्त यत्नापूर्वक शरीरशुद्धिकि आवश्यकताहै ।

( २ ) पूजाकिसामग्री शुद्ध–पूजाके उपभोगमे आतेहुवे पदार्थ

(१) जलशुद्ध–घटवस्त्रसे गलाहुवा निर्मलजल

(२) चन्दन–शुद्ध सुगन्धी साफ औरीसेपर घसाहुवा चन्दन

(३) पुष्प–चम्पा चमेली गुलाब मोगरादि तत्कालके लाये हुवे

(४) फल–भगवानको चडने योग्य आम्र नालेयर बदामादिफल

(५) नैवद्य–तत्काल बनाया हुवा उत्तम मिष्टान्न या मेवा

(६) धूप–अगर तगरादि दशांगधूप सौगन्धीकधूप

(७) दीप–पूजा समय अच्छा घृतका दीपक

(८) अक्षत–शुद्ध पवित्र अखंडित अक्षत

और भी जो वस्त्रके अगलुणे आदि सब सामग्री साफ– शुद्ध होनेकी जरूरत है।

(३) द्रव्यशुद्धि–न्यायोपार्जित द्रव्य प्रभुभक्तिमें वापरना जरूरी है हालके जमानेमें कितनेक भाइयोंका कर्त्तव्य और वे- पारादि देखा जावे तो इन्ही प्रतिज्ञाका पालन होना दुष्कर है उन्ही आत्मबन्धुओंको एक खाना ऐसा रखना चाहिये कि जो न्यायसे पैसा पैदा होता है वह उन्ही खानेमें अलग रखें धर्मकार्यमें पैसा वापरना हो वह उस न्यायोपार्जित द्रव्य काममें लगावें एसे या कीसी अन्य प्रकारसे हो परन्तु जहांतक बन सके शुद्ध न्यायोपार्जित द्रव्य ही धर्मकार्यमें लगाना चाहिये। यह तीनों प्रकारकी द्रव्यशुद्धि है यह भावशुद्धिका कारण है इति द्रव्यशुद्धि।

( २ ) क्षेत्रशुद्धि—जिस क्षेत्रमें वीतरागकी मूर्ति हो उन्हीको क्षेत्र कहाजाता है, जिस्में भी वीतरागकी मूर्ति अगर अन्यमति लोग अपने देवालयमें स्थापन कर ली हो तथा अपने कब्जे कर ली हो वह क्षेत्र अशुद्ध है. यथा—

" नोकप्पइ अन्नतित्थियाणं अन्नतित्थिय देवीयाणं अन्नत्थी परिग्गहिय अरिहंत चेइयाणीवा " उपासकदशांग वचनात् ।

भावार्थ—नहीं कल्पे अन्य तीर्थी तथा अन्य तीर्थीयोंके देव हरि हलधरादि और जो अरिहंतोंकी मूर्ति है किन्तु अन्यतीर्थी लोकोंने अपने देव तरीके अपने कब्जेमें कर ली हों वास्ते एसा स्थानोंकों क्षेत्राशुद्धि कहते है।

स्वतीर्थीयोंके जो चैत्य ( मन्दिर मूर्ति ) है वह भी दो प्रकारके होते है ( १ ) विधिचैत्य ( २ ) अविधिचैत्य । जिस्में अविधिचैत्य यथा—

( १ ) अभिमानके लिये चैत्य बनाया हो

( २ ) यश कीर्तिके लिये ही चैत्य बनाया हो

( ३ ) इर्षा द्वेषादिके लिये चैत्य बनाया हो

( ४ ) अन्यायादि अकृत्य कर द्रव्योपार्जनसे चैत्य बनाया हो

( ५ ) पासत्था द्रव्यलिंगीयोंके द्रव्यसे चैत्य बनाया हो ।

यह पांच प्रकारके चैत्य चतुर्विध संघको अवन्दनीय हैं और भी जहांपर लोकव्यवहार अशुद्ध हो ममत्व कदाग्रहादि हो

यह भी क्षेत्र अशुद्ध है। और पाच प्रकारके चैत्योंको क्षेत्रशुद्ध कहते हैं, यथा—

( १ ) एक गच्छकी निश्रायके बनाये हुवे चैत्य

( २ ) सर्व नगरके सघकी निश्राय बनाये हुवे चैत्य

( ३ ) मगलचैत्य–मन्दिरजीके दरवाजेपर मूर्ति होती है

( ४ ) भक्तिचैत्य–अपने घरके अन्दर देरासर होता है

( ५ ) शास्वत चैत्य–देवलोकोंमें तथा द्विप या पर्वतों पर है।

यह पाचो प्रकारके चैत्य चतुर्विध सघको वन्दनपूजन करने योग्य हैं इन्होंको क्षेत्रशुद्धि कहते हैं। इति क्षेत्रशुद्धि।

( ३ ) कालशुद्धि–अपने शरीरकी कायचिंता टट्टी पेसाब आदिसे नही निवृत्त, लेनदेनवालोंका टटाफीसाद पीछे घूमताही रहै, राजका तथा नियातका नोलवा फीरता ही रहै यह सब काल अशुद्धि है क्योंकि पीछला विकल्प बना रहनेसे प्रभु पूजामें बरोबर ध्यान नहीं लगता है एक तरेहाकि वेगारके माफीक आतुरता रहती है वास्ते उक्त कार्योंसे निवृति होना यह कालशुद्धि है इतना अवश्य ख्याल रखना चाहिये कि यह ससारिक कार्य तो मैंने अनतिवार किया है वह सब परकार्य है परन्तु मेरी आत्माके हितकारीतो एक प्रभु पूजाही है तो इस टाइम पहिलेसेही कोइ तरेहका विघ्नभूत कार्य रखनाही नहीं चाहिये।

सूर्योदय होनेके पहिले तथा सूर्यास्त होनेके बाद पूजा पत्तालन कराना भी कालअशुद्धि है। शास्त्रकारोंका फरमान है कि परमेश्वरके भक्त त्रीकाल पूजा करते है जिसमें सूर्योदय होनेके बादमें धूप वासत्तेप फल नैवद्य और अत्ततपूजा करते हैं और पहिले दिन जो भगवानकी पूजा अंगी मुकुट आदि धारण कराये हैं वह ठीक मर्यादा माफीक नगर निवासी चतुर्विध संघ भगवानके दर्शन करे वहांतक रखना चाहिये कि परमेश्वरों के दर्शनाभीलाषीयोंका दर्शन कर हृदय हर्षीत हो । परन्तु कितनेक लोग अपने स्वार्थ के लिये बहुत ही जल्दी प्रभुप्रत्तालन करा देते है जब साधु साध्वी श्रावक श्राविकादि भगवानके दर्शन करनेको आते हे उस समय नोकर–पूजारीलोक बेदरकारीसे इधर उधर भगवानके पास फीरते ही रहते और अंगलुणादि करते है वह लोगोंको बताते हैं कि हम भगवानकी पूजा करनेवाले है परन्तु यह ख्याल नहीं कि दर्शनार्थीयोंको भगवानकी मुद्राके बदले हमारी पूंठका ही दर्शन होते है यहां पर कुच्छ विचारना चाहिये कि यह भगवानकी आशातना और दर्शनार्थीयोंकी अन्तराय के नमा कर्मकों पुष्ट बनाती है अर्थात् मोहनीय कर्म और अन्तराय कर्मका बन्ध होता है। जब महान् लाभका कार्यमें इतना नुकशान क्यों उठाना चाहिये वास्ते जिन्ही प्रभुभक्तोंकों जलदि हो वह वासत्तेप धूप अत्ततादिकि पूजा करे और पीछे यथासमयपर अंग और अग्र पूजादि करके अपना कालको शुद्ध बनाने

दुसरी अग्रपूजा जो नगर निवासी चतुर्विधसंघ दर्शन कर लिया हो बादमें भगवानकी अग्रपूजा अगपूजा करना वह विधि आगे चलके लिखगे ।

तीसरी कल्याणआरति—जोकि कुच्छ सूर्य दीखता है एसा सायकालमें धूपादिसे आरति करना और देववन्दन चत्यवन्दनसे भावपूजा करना श्रावकोंका कर्तव्य है तत्पश्चात् मन्दिरजीका पटमगल होना चाहिये ।

(प्र०) सायकालमें अगर मन्दिरजीके पटमगल कर दिया जावे तो भगवानकी भक्ति किस समय करनी चाहिये ?

(उ) भगवानकी आज्ञा हो उस समय भक्ति करना चाहिये

(प्र०) सूर्यास्त होनेके बाद रोशनाइ करके भगवानकी भक्ति करनेकी शास्त्रकारोंकी आज्ञा हे या नही ?

(उ) शास्त्रकारोंकी तो आज्ञा है कि सायकाल कल्याण आरति कर देववन्दन करके गुरुमहाराजके पास जाके अपने दिनके अन्दर लगे हूवे व्रतोंके अतिचार या कीया हुवे पापारंभकी आलोचना करनेको प्रतिक्रमण करना चाहिये तत्पश्चात् गुरुमहाराजोंसे आत्मकल्याणके लिये तत्त्वज्ञान प्राप्त करना चाहिये यह आज्ञा है । परन्तु रात्री समय रोशनाइ करना कि जिससे असख्य त्रस प्राणीयोंका बलीदान होता है इतना ही

नही बल्कि कितने ही लोक तों इतने विवेकशुन्य होते हैं कि खास धर्मसाधन करनेके चतुर्मासके दिनोंमे खुब रोशनाइ करते हैं कि जिन्होंसे छाब छाब भरे त्रसजीवोंका बलिदान हो जाता है ! तो क्या भगवानने एसी आज्ञा दी है? हे भव्य भगवानने तो अहिंसामय धर्म फरमाया है हां, भगवानकी भक्ति करना चतुर्विध संघका कल्याण है परन्तु यत्नके साथ करना कल्याण है। प्रतिक्रमण और नवा नवा ज्ञान करना यह उन्ही भक्तिरूप वृक्षकी मजबूत जडों है पूर्व महा ऋषियोंने भी रात्रीको मन्दिरजीमें दीवा करना मना लिखा है परन्तु अन्यमतियोंके देखादेख जैनोंमे भी चैत्यवासी लोकोंने यह पृथा शरु करी है.

(प्र०) कीतनेक लोग प्रतिक्रमण नही करते हैं रात्रीको गुरुके पास भी नही जाते हैं और अनेक प्रकारकी विकथा परनिंदामें अपना समय क्षय कर देते हैं ऐसे लोग रात्रीको मन्दिरजीमें भक्ति करे तो हरजा है?

(उ०) एसे मनुष्योंको प्रथम तो आत्मकल्याणके स्वरूप समझाना और भगवानकी आज्ञाधर्म पर लाना, कारण एकके देखादेखी दुसरे भी आलसी बनजाते हैं इतनेपर भी आत्मज्ञानपर रूचि नहीं होती हो तो हालके जमानेमें शास्त्रोंकी और मुनियोंकी तो आज्ञा नहीं है परन्तु अपवादरूपसे अगर शुद्धोपयोगसे यत्ना करता हूवा भक्ति करता हो तो हमकों

यहांपर मौनव्रतका ही स्वीकार करना अच्छा है। अगर कालको शुद्ध बनाना हो तो भगवानकी आज्ञा हम उपर लिख आये हैं इति कालशुद्धि।

( ४ ) भावशुद्धि—प्रभुपूजा करनेवालोंका अन्तःकरण निर्मल और निःस्पृही और केवल मोक्षके लिये ही होना चाहिये। परन्तु इस लोकमें राजऋद्धि पुत्र कलत्र धनधान्यादि पौद्गलीक सुखोंकी तथा परलोकमें देवादिकी ऋद्धिकी इच्छा न रखनी चाहिये। कितनेक लोक ज्ञानशुन्य होते हैं कि व्यापारमें भगवानका भाग रखते है तथा कष्ट आनेपर पूजा, शान्तिस्नात्र तथा तीर्थयात्राकी बोलावा और घृत तेलकी अखंड ज्योत करना तथा अपना यश कीर्ति नमूनादिके लिये भी कराते हैं इत्यादि महान् लाभका कार्य था उन्हीकों तुच्छ सुखोंके लिये वह महान् लाभको खो बैठते है शास्त्रकारोंने तो इन्हीको विषक्रिया कही है अर्थात् नफेके बदले नुकशान उठाना पडता है कारणके लोकोत्तरपक्षकी क्रिया करके लौकीक सुखकी अभिलाषा रखना यही तो प्रगट ही विपरीत श्रद्धा है और विपरीत श्रद्धावालोंको सिद्धान्तकारोंने मिथ्यात्वी कहा है तो दीर्घद्रष्टीसे विचारीये कि यह तुच्छ सुखोंका निदान करनेसे भवान्तरमें आराधक कैसे हो सक्ता है। दशश्रुतस्कन्धमें कहा है कि मोक्षपक्षकी क्रिया करके इस लोकके सुखका निदान करते हैं उन्होंको भवान्तरमें वीतरागके धर्मका श्रवण भी नहीं मीले।

हे भव्य! सुख और दुःख तो पूर्वकृत कर्मोंके अनुसार ही मीलता है परन्तु अशुभ कर्मोदयके समय भी धर्मकी तीव्र भावना होनेसे कर्मोंमें परावर्तन अर्थात् अशुभ कर्म भी शुभपणे परिणमते है परन्तु अशुभ कर्मोदयके समय उक्त अशुभ भावना अभिलाप करनेसे तो अग्निमें घृत जैसा हो जाता है वास्ते कभी भूलचूकके भी लोकत्तर क्रियासे लौकीक सुखोंकी अभिलाषा नहीं करनी चाहिये। क्योंकि शुभ भावनासे अशुभ कर्म अपने आपसे ही नष्ट हो जायगा तब शुभ ही शुभ कर्मोदय होगा अगर कोइ आफत न सहन करते हूवे अपवादका अवलंबन किया भी हो तोभी सेवन करने योग्य नहीं है क्योंकि भगवानकी पूजादि भक्ति मोक्षके लिये करनेसे मोक्षकी प्राप्ति होती है और संसारके लिये करनेसे संसारकी वृद्धि होती है "यादृश भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी" वास्ते बुद्धिमानोंको चाहिये कि एकान्त कर्मनिर्जराके लिये ही भगवानकी पूजादि भक्ति करे " नन्नत्थनिज्जराठयाए " इति भावशुद्धि।



## प्रभुपूजा स्वहस्तोंसे ही करनी चाहिये।

प्रभुपूजा करनेवाले अपने घरसे निकले तथा मन्दिरजीके प्रथम पागोतीये पग देनेके पहिला " निस्सिही " तीन दफे कहे और भावना रखे कि अब मैं संसारीक कार्योंसे नि-

वृत्त होता हू अर्थात् अब मे ससारव्यवहारकी किसी किस्मकी बात न करूगा। तत्पश्चात् मन्दिरजीके अन्दर कोइ भी फुटतुट कचरा आदि और भी कार्य करना हो तो आप करे और दुसरोंसे कराये बादमें रगमडपमें जाके दुसरीवार "निस्सिही" तीन दफे कहे अब मन्दिरजीके कार्यमे निवृत हुवा हू। रग-मडपमें जानेपर श्री त्रिलोक्य पूजनीय जगतारक परमेश्वरकी शान्तमुद्राके दर्शन करते ही हृदयकमलमें आह्लाद आनन्द लाते हुवे अहोभाग्य समझना और खडे खडे दोय च्यार यावत् १०८ स्तुतियोंसे स्तवना करना बादमें तीन प्रदक्षिणा देना और भावना रखना कि मे आज तीन लोकका भवभ्रमणका विध्वस करता हुवा ज्ञान दर्शन चारित्र यह रत्नत्रयिकी आराधना करता हू। तत्पश्चात् द्रव्यशुद्धिमें कहे माफीक ( १ ) शरीर ( २ ) वस्त्र ( ३ ) पूजाकी सामग्री ( ४ ) मन ( ५ ) वचन ( ६ ) कायाके योग ( ७ ) न्यायोपार्जित द्रव्य यह सातों प्रकारसे शुद्ध होके आप स्वय ही पूजाप्रक्षालन अगलोणा करे किन्तु आप भगवानके आगेही सेठजी बनके नोकरों पर हुकुम न लगादे "स्यारे पखाल होगइ" एसा न करना चाहिये कारण पूर्वभवोंमे पूर्वोक्त पूजा न करनेसे ही तो भव-भ्रमण करना पडता है कारण नोकरलोगोंको तो मात्र पैसोंका ही लोभ है वह भगवानकी भक्ति या आशातना क्या क्या समझते है वास्ते उन्होंसे तो बाहारका ही कार्य लेना चाहिये।

और प्रभुपूजा तो अपने ही हाथोंसे कर जन्म पवित्र करना चाहिये। भगवानके पास जाते समय आठ पडवाला मुख-कोश रखना चाहिये।

---

## प्रभुपूजाकी विधि।

प्रथम मयूरपीच्छीसे प्रभुप्रतिमाको प्रमार्जन करना, वादमें निर्मल तत्कालका लाया हूवा जल वह भी घट वस्त्रसे गला हूवा सुगन्धी मिश्रित जलसे प्रभुपक्षाल करावे उन्ही समय भावना कि आज मैं मेरा अनादि कालका कर्ममलको धो रहा हूं और भगवानकी जन्मावस्थाकी भावना रखना बाद अच्छे श्वेत निर्मल सुकुमाल वस्त्रसे प्र-भुके अंगलोणा करना भावना और मेरे चैतन्य जी को आज मैं निर्मल बनाता हूं एसा कहते ध्यान रखना कि गतकालका लेप कहींपर भी रह नही जावे।"

नोट–कितनेक लोग पुरुषार्थहीन वनजाते है या पूजा-रीयोंके वीश्वासपर रह जाते है वहां पर एकादिन जलका कलश लाते है उन्होंसे ३–४–८ दिनतक पक्षाल करतें है तो उन्ही महान् आशातनाको खास मीटा देना चाहिये जहां हो वहांसे।

(२) वादमें सुगन्धी चन्दन साफ शीलापर स्वच्छ घ-सके अच्छी कटोरीमे लेके भगवानके नव अंग (चरण अंगुष्ट

ढीचण, हस्त, स्कन्ध, मस्तक, ललाट, कण्ठ, हृदय, उदर )× का पूजन और भावना सहित काव्य बोलना ।

नोट—हालमें विदेशी केसरका प्रचार बहुतसा बढ गया है अगर उन्होंकी तलास कि जाय तो पशुओंका रुधीर और दारू मिश्रत है एसा बिलकुल अपवित्र द्रव्यसे त्रीलोक्य पूजनिक परमेश्वरोंको स्पर्श होना कितनी बडी आशातना है जैनागमोंमें ( रायपसेणी, जीवाभिगम, ज्ञाता, महानिसिथादि ) चन्दनही की पूजाका लेख है बात भी ठीक है कि मैं कषाय रुपी अग्नि से जल रहा हू हे प्रभु ! आपको यह शीतल चन्दनसे अर्चन कर के मैं शीतलता चाहता हू यह भावना पूजकोंकी होती है परन्तु केसर तो स्वय ही गरमागरम है जो पाषाण के बिंब है वह गल जाते है धातु के बिंबों को काले काले छाटा लग जाते है इसी से भगवान को नव अगो पर धातुकी वाटकीयो चाडी जाती है इन्होंसे पूजारीयोंको नव अग भेटनेसे वचत रहना पडता है वास्ते सुज्ञ पुरुषोंको जिनाज्ञा माफीक चन्दनकी पूजा करना चाहिये न कि केसर क्यों कि विद्वान लोगोने तो अपने घरकार्यमें भी केसर वापरना बन्ध कर दीया है तो भगवानको तो चडा ही कैसे सक्ते है अर्थात् नहीज चडे । " अस्तु "

---

× पूजकोंके चार अग ललाट कण्ठ हृदय उदर पर पहले बींदि (टीक) करना चाहिये

(३) फलपूजा—नालयेर, सुपारी, बदाम, आम्र आदि उच्च फल जो कि भगवतके चडने योग हो वेसा फल चडाके भावना. हे प्रभु! मैं विष फलोंको भोगवता हुवा अनादि काल से भव भ्रमण कर रहा हूं आज मैं यह फल चडाके मोक्षका फल कि याचना करता हू।

नोट—कितनेक गामडेके अज्ञात लोक जो काकडी, मतीरा, पुंकफली, तीसंडी, तौरू आदि फल भी ठाकुरजी के माफीक भगवानको चडा देते हैं यह भक्ति नहीं किन्तु एक कीस्मकी आशातना है।

(४) पुष्पपूजा—चंपा चमेली गुलाबादि के स्वच्छ तत्कालके यत्नपूर्वक लाये हुवे पुष्प भगवानको चडाके भावना रखनी कि हे भगवान यह सुगन्धी पुष्प चडाके मैं आपसे रत्नत्रयी रूप पुष्पोंकी याचना करता हूं।

नोट—कितनेक अज्ञात लोक मजुरोंसे मालनोंसे मूल्य दे कर पुष्प लेते हैं जिस्में भी वह औरतें शुद्धि अशुद्धिका ख्याल तो दूर रहा परन्तु ऋतुधर्मादिका भी परेज नहीं रखती हैं तो एसे अपवित्र पुष्प भगवानको चडाना लाभके बदले कितनीं नुकशानी है अगर मूल्यका ही लेना हो तो पुरण खातरी करलेना चाहिये कि इतनी टैमका लाये हुवे यह शुद्ध पुष्प है एसा योग न हो तो लवंगादिको भी शास्त्रकारोंने पुष्प माना है शुद्ध पुष्प खातरीबन्ध चडानेका निषेध नहीं है।

( ५ ) नैवेद्यपूजा—अच्छे सुगन्धवाले मेवा मिष्टान मोदकादिसे नवेद्यपूजा करते भावना रखनी कि हे भगवान मैं अनन्तकालसे इन्ही लोकमें परम् अशुची पौद्‌गलोंका आहार करता हू आज आपकी यह नैवेद्यपूजा कर आपसे अनाहारी पदकी याचना करता हू ।

नोट—कितनेक अनान लोक जो कि रोटी शाक तो क्या परन्तु मृत्युके पीछे किया हूवा भोजन जो अच्छे समझदार मनुष्य भी नहीं खाते हैं वह सीरा पुरी आदि, पवित्र भगवानके मन्दिर चडाते ह क्या यह महान् आशातना नही है। यह खराब रीवाज अन्य लोकोंके देखादेख जनमें भी घुस गयी हैं परन्तु अब तो इनका परित्याग करना चाहिये ।

( ६ ) दीपपूजा—अच्छा सुगन्धीत घृतका दीपकसे पूजा करते हुए भावना रखना कि हे भगवान मैं अनादि कालसे मिथ्यात्व रुप अन्धकारमें गोता खा रहा था आज आपकी यह दीपकपूजा कर ज्ञानउद्योत चाहता हू-याचना करता हू ।

नोट—कितनेक लोभान्धतृष्णाप्रेरीत अपने ममारीक पुत्र कलत्र धन सन्मानादिके लिये मूल गुभारेमें अखडित ज्योत कराते हैं जिन्होंसे मूल गुभारा धुवासे श्याम पडजाता है गृष्मऋतुमें जब गुभारेके कमाड बन्ध कर दीये जाते हैं तब खुब गरमी हो जाती है तो क्या यह भक्ति है या महान आशा-

तना, यह तो चैत्यवासी लोगोंने अपनी स्वार्थवृत्तिसे प्रवृतियां करी है शास्त्र और पूर्व महाऋषियों पुकार कर रहे है कि रात्रीमें दीपक मन्दिरमें नहीं रखना।

( ७ ) धूपपूजा—सुगन्धी दशाङ्गी धूपपूजा करते भावना रखनी कि हे प्रभो मेरे अन्दर अनेक खराब वासनायें अनादि कालसे भरी हूई है उन्होंको दुर कर आपके गुणरूपी वासनाकी याचना मैं करता हूं।

नोट—कितनेक लोभानन्दी घरखरचा विवाहसादिमें हजारोंका पाणी कर देते है और मन्दिरजीमें धूपादिका काम पडता है तब स्वल्प मूल्यवाला धूप वापरते है तो क्या इसीको उदारता कही जाती है।

( ८ ) अक्षतपूजा—सुपेत अच्छा अखंडत अक्षतसे साथीया करतों भावना रखनी, हे भगवान मैं कारमा असाश्वत सुखोंमे मुग्ध बन चौरासीकी सहेल करता परम दुःखका अनुभव कीया है आज आपकी यह अक्षतपूजा कर मैं अक्षय सुखोंकी याचना करता हूं।

नोट—कितनेक सेठजी अपने खानेके लिये किमति चावल खरीद करते है और मन्दिर चडानेको हलके भावके। वाजे वाजे तो मन्दिरजीके पाटेपर कितनेक त्रस जीवोंका भी कल्याण हो जाता है।

इत्यादि जो जो पूजाकी सामग्री चाहिये वह उदारता पूर्वक आत्मकल्याण समझके भावना पूर्वकही पूजन करना चाहिये ।

जब द्रव्य पूजा होजावे तब बादमें तीसरी "निस्सिहि" कहते भावना रखना किअब मैं द्रव्यपूजामें विराम होता हू द्रव्य-पूजा करते अगर कीसी प्रकारसे अयत्ना प्रवृत्तिमें जीवोंको तकलीफ हुइ हो तो शुद्धोपयोग सयुक्त इरियावही पडिक्कमना बादमें चैत्यवन्दन रूप भाव पूजा करना और भावपूजा हो जाने तब भगवानसे प्रार्थनारूप भावना रखना कि आज मेरा अहो-भाग्य है कि मेरे निर्विघ्नपणे प्रभु पूजा हुई है एसा दिन हमेशा हो कि मेरे प्रभुपूजा होती रहे ।

पूजा करके गुरुमहाराजके पास जाके धर्मदेशना या मगलीक सुने और भोजनके समय भावना रखे कि धन्य है जो महानुभाव मुनिमहाराजोंको या साध्वीजीको सुपात्रदान देते है अपने घरपर पधार जावे तो आदर सत्कार पूर्वक दान दे के अपना जन्म सफल करे । भोजनादिके समय भक्ष्याभक्ष्य का अवश्य विचार करे परन्तु लोलुप्ताके वश नहि पडजाना चाहिये । बादमें न्यायपक्षमें गृहकार्यके निमित्त द्रव्योपार्जन करे यह गृहस्थाचार है

बादमें सायकाल भगवानकी कल्याणारतिकर गुरुमहा राजके समीप प्रतिक्रमण करके तत्त्वज्ञानकी प्राप्ति करता अवना

मनुष्य जन्मको पवित्र बनाते हूवे जिनाज्ञाका आराधक बने इ-न्होंसे जघन्य तीनभव उत्कृष्ट १५भवोंमें अवश्य मोक्ष होता है

हे भव्यात्मा! इस कलीकालमें प्रभुप्रतिमा और प्रभुपूजा मानो एक कल्पतरूके माफीक मनोवांच्छित फलदाता है अन्य पदार्थोंसे कोइ समय परिणामोंकी हानि वृद्धि होती है परन्तु प्रभुप्रतिमा और प्रभुपूजा पांचमाराके अन्त तक अमोघ शासन अवस्थीत भावसे चलेगा और अनेक प्राणीयोंका कल्याण होगा वास्ते शुद्ध अन्तःकरण भावोंसे प्रभुपूजा करके शीघ्र मोक्ष प्राप्त करो यह हमारी भावना है न्युनाधिक मतिदोपकी सज्जन पुरुषोंसे क्षमाकी याचना करता हूं ॥

मुनि ज्ञानसुन्दर.

॥ श्रीरस्तु कल्याण मस्तु ॥ शम् । इति ॥

अथ श्री

# तीर्थयात्रा स्तवन.

( दशी–ख्यालकि )

जिन यात्रा करता, हुइ पवित्र म्हारी आत्मा । ऐ टेर । जिनवर जीत्या रागद्वेषने, जिनके निक्षेपाचार; विशेष उपगारी आगम बोले, स्थापना निक्षेप विचारहो ॥ जि० ॥ १ ॥ भाव निक्षेपे जिनवर बैठा, स्थापना रुप शरीर, देखीने प्रतिबोधे प्राणी, वाणी वदे महावीर हो ॥ जि० ॥ २ ॥ जिनप्रतीमाने जिनवर जाणी, यात्रा करे भविप्राणी, कर्म वापडा फिरे भागता, जीव वरे शिवराणी हो ॥ जि० ॥ ३ ॥ अन्तरायको पाटो मूडे, वाधी भवमें भमीयां, दूरो कीनो तीर्थ ओसीया, महावीर मेरे मन गमीयो हो ॥ जि० ॥ ४ ॥ नगर ओसीया वीर भेटीया, तिवरी मदिर दोय, दोय मदिर लोहावटमाहे, भेट्या आनन्द होय हो ॥ जि० ॥ ५ ॥ पांच मदिर फलोधी चोमासे, जेसलमेर किलेमें आठ, दोय मदिर है सहर माहिने, लगे पूजाका थाट हो ॥ जि० ॥ ६ ॥ अमरतसरमें तीन

१ स १९७३ का चातुर्मास फलोधीमें हुवा था.

मंदिर है, लोदरवे पार्श्वनाथ; तीन मंदिर पोकरणमें भेट्या, खीचंदमें जगनाथ हो ॥ जि० ॥ ७ ॥ मंडार मांहे तीन जिनालय, जोधाणेमें आठ; तीन मंदिर हे शहरवारने, चौमासो[1] गेघाट हो ॥ जि० ॥ ८ ॥ रोयीटभेट पालीमें आये, पांच मंदिर मन मोहे; भाखरीपर भगवान भेटीया, तीन भुवन जग सोहे हो ॥ जि० ॥ ९ ॥ वुसी भेट नाडोलमें आया, जिन मन्दिर तीन विराजे; वीजावा वरकाणा मांहे, मेलाका वाजा वाजे हो ॥ जि० ॥ १० ॥ एक राणी एक स्टेशन उपर, खिमेल मन्दिर दोय; धर्म तीर्थकर देख धणीमें, आणंद वर्त्यो मोय हो ॥ जि० ॥ ११ ॥ मूंडारामें दोय मन्दिर है, पांच सादडी सोहे; धणी विराजे राणपुरामें, जग दीपक मन मोहे हो ॥ जि० ॥ १२ ॥ भांणपुराने ढोल सायरे, नांदामांये चार; तीन मन्दिर गोगूंदे भेट्या, वरत्यो जय जयकार हो ॥ जि० ॥ १३ ॥ उदयपुरमें पद्मनाभादि, संमीने खेडे एक; धणी विराजे धूलेवामें, केसरीयो राखे टेक हो ॥ जि० ॥ १४ ॥ केसर कीचमचे अति भारी, अंगीकी छवी न्यारी; पुन्य पवित्र यात्रा कीनी, दर्शनकी वलीहारी हो ॥ जि० ॥ १५ ॥ पालमें श्री [illegible]नाथजी, ईडर मन्दिर पांच; किल्ला उपर करी यात्रा, लगी [illegible] पांच हो ॥ जि० ॥ १६ ॥ अमनगरमें तीन मन्दिर है, [illegible]में एक; छाला प्रांतीया नरवाडामें, मारी

---

१ १९७४ का चातुर्मास जोधपुरमे हुवा था.

कमापर मेरा हो ॥ जि० ॥ १७ ॥ अहमदावाद आनन्दसे आया, वसे जैन आबाद, जिन मन्दिरोंकी रचना देखी, पाम्या चित अहल्लाद हो ॥ जि० ॥ १८ ॥ समवनाथने आदेश्वरजी, वाडीमें भगवन्त, पचवीस दिन तक करी यात्रा, तोय न आया अन्त हो ॥ जि० १६ ॥ जैतलपुर खेडा मातरमें, साचा स्वामी भेट्या, देवा सोजतरा सुन्दरा में, भटादरे दुःख मेट्या हो ॥ जि० ॥ २० ॥ पेटलाद ने बोरसदमें, तीन तीन मन्दिर भारी, खेडासर गमीरा मांहे, दर्शनकी वलीहारी हो ॥ जि० ॥ २१ ॥ मुजपुर माहे एक मन्दिर है, पादरेमें तीन, वडोदरे भगवान भेटीया, हो भक्तिमें लीन हो ॥ जि० ॥ २२ ॥ मकरपुरमें घर देरासर, इटालामें आया, मियागाव मजामें भेट्या, करजण दर्शन पाया हो ॥ जि० ॥ २३ ॥ पालेजमें परमेश्वर भेट्या, जीणोरमें जगनाथ, अगालेसर घर देरासर, झघडीये आदिनाथ हो ॥ जि० ॥२४॥ लींवेठ माग-रोल कठोरमें, कतारमें किरतार, साहेव विराजे सुरत मांहे, शिवरमणी भरतार हो ॥ जि० ॥ २५ ॥ साल पचतर रया चौमासे, यात्रा करी श्रीकार, कृपा रत्नगुरुकी मुझपर, वरते जयजयकार हो ॥ जि० ॥ २६ ॥ सिद्धक्षेत्रकी यात्रा कारण, कतार गाममें आया; सायण किम कसवा होके, अकलेश्वर दर्शन पाया हो ॥ जि० ॥ २७ ॥ भरुचनगरमें भेटीया सिरे, मुनिसुव्रत भूनाथ, सवाली आमोद भेटीया, जबूसर जगनाथ हो ॥ जि० ॥ २८ ॥ कावी कृपानाथ विराजे, जहां में दर्शन

हो चेतन, मोहरायको जीपे हो. ॥ जि० ॥ ५० ॥ विसनगर में दश मन्दिर है, दर्शन दशा जगाई; वडनगर में चार देरासर, कुमती कूट भगाई हो. ॥ जि० ॥ ५१ ॥ खरेल दोय जिनालय भारी, कर्म गये सब हारी; कुमारपाल बनाये मन्दिर, तारंगे बलीहारी हो. ॥ जि० ॥ ५२ ॥ अजितनाथको ऊंचो मन्दिर, करे गगन से वात; अनुभव खडग हाथमें लीनो, करी मोहकी घात हो. ॥ जि० ॥ ५३ ॥ बाव भेट भलासण भेट्या, दांते दीनानाथ; विमलसाहने बिंब भराया, कूंभारीये कृपानाथ हो. ॥ जि० ॥ ५४ ॥ गुण अनन्ता जिनेन्द्रका सिरे, आतम अटल अरुप; लेइ कारण निज आतम भाषे, स्मर्ण सिद्ध स्वरुप हो. ॥ जि० ॥ ५५ ॥ खराडीमें एक मन्दिर है, देवलवाडे दीनानाथ; उर्द्धगती अंकलेश्वर पकडयो. शिवरमणीको हाथ हो. ॥ जि० ॥ ५६ ॥ झीणी झीणी कोरणी सिरे विमलसाहनो पक्ष; देराणी जेठाणीका आलीया सिरे, खर्च अठारे लक्ष हो, ॥ जि० ॥५७॥ अचलगढ ऊंचो घणो सरे, जिहां चौमुखजी छाजे; मन मेरा ललचायो जाऊं, जिहांपर सिद्ध विराजे हो. ॥ जि० ॥ ५८ आबूराजकी करी यात्रा, आतमभाव हुलसायो; द्रव्यगुण पर्याय प्रभूका, दर्शन भाव दरसाया हो. जि० ॥ ५९ ॥ आणंदरा गामेटा मांही, एक एक मन्दिर सारा; नगर सिरोही चवदे मान्दिर, दर्शन बहोत मजारा हो. ॥ जि० ॥ ६० ॥ अजरअमर अविनाशी

प्रभुजी, धेय घ्याता थइ घ्याऊ, शान्त मुद्रा कारण पामी, हू पण धेयपद पाऊ हो ॥ जि० ॥ ६१ ॥ पालडीमें परम जगद्गुरु शिवगज शिवका दाता, मन्दिर आठ कर्मको काटे, मिले अटल सुखसाता हो ॥ जि० ॥ ६२ ॥ कोरटनगर ने और ओसीया मूर्ति श्री महावीर, एक दिनमें करी प्रतिष्ठा, रत्नप्ररी जगधीर हो ॥ जि० । ६३ ॥ ते तीर्थनी करी यात्रा, मन्दिर छे तिहा चार, घाकली भगवान भेटीया, आणी हर्ष अपार हो ॥ जि० ॥ ६४ ॥ चन्तिश्चरा चमानन्दीमें, दूजाथे दीनानाथ, करुणासिंधु कोसेलावमें, झाल्यो शिव वधू हाथ हो ॥ जि०॥ ६५ ॥ गाम नाडोलमें एक मन्दिर है, गुणगिरुवा गुदोज, नवलखाजी पाली भेट्या, मोक्ष कारण मनमौज हो. ॥ जि० ॥ ६६ ॥ रोयीट होय सेलावस आयो, जगतारक जग छाजे, जोधपुर ने तिवरी ओसीया, भेलाका थाजा थाजे हो ॥ जि० ॥ ६७ ॥ वीर प्रभूकी करी यातरा, रोम रोम हुलसायो, सघ चतुरविध मिलके सारा, भक्ति ठाठ मचायो हो ॥ जि० ॥ ६८ ॥ भक्ति द्रव्य भाव दोय भेदे, कारण कारज जाणो, चार निक्षेपा भक्ति केरा, भेदाभेद पिछाणो हो ॥ जि० ॥ ६९ ॥ चार नयकी भक्ति कीनी, वार अनन्ती आगे, तोपण गरज सरी नही साहेब, किमकर कुमती भागे हो ॥ जि० ॥ ७० ॥ जिहा देखू तिहां धमाधम है, कारण धर्म आरोपे; गाडरी प्रवाह कुलाचारले, मूल मार्ग ने गोपे हो. ॥ जि० ॥ ७१ ॥ अध्यात्म उलस्यो नहीं साहेब, तुज आया

नही जाणी; गतानुगतीकी प्रवाह मांहे, निष्फल विलोयो पाणी हो. ॥ जि० ॥ ७२ ॥ आतमभाव अध्यात्म शैली, आसन मुद्रा असंगी; एक एक प्रदेशके अन्दर, लहरां रंग तरंगी हो. ॥ जि० ॥ ७३ ॥ शहर २ में यातरा करतां, अनुभव अमृत पीनो, अब हम अमर भये न मरेंगे, जातराको फल लीनो हो. ॥ जि० ॥ ७४ ॥ लोहावट ने खीचंद भेट्या, नगर फलोधी आयो; जातरा करतां साल सीतंतर, सुखे चौमासो ठायो हो. ॥ जि० ॥ ७५ ॥ भगवतीसूत्र वंचे व्याख्याने, श्रोता मधुकर जेवा; आचारांग अनुक्रम आगम, वीर वचन सुख मेवा हो. जि० ॥ ७६ ॥ पांच वर्षकी यात्रा मेरी, अनुमोदूं मन रंगे; सुमति सखी संग ज्ञान वगीचे, चेतन खेले चंगे हो. जि० ॥ ७७ ॥

दोहा—उगणीसे सीतोतेर, द्वितीय श्रावणमास; कृष्ण एकादशी सोमदिने, रह्या फलोधी चौमास ॥ १ ॥

[ कलश. ]

वामानंदन त्रिजगवंदन, पार्श्वनाथ दिनेश्वरं। शुभदत्त ने हरीदत्त गिरवा, आर्य समुद्र अलवेश्वरं ॥ पाट चौथे केशी श्रमणँ, सयंप्रभसूरीश्वरं। रत्नप्रभसूरी पाद-पंकज, ज्ञानसुन्दर शिवसुखवरं ॥ १ ॥



अथश्री

# जैन दीक्षा

—※(◎)※—

जैन दीक्षा अनन्त सुखरूपी मोक्षफलकी दाता है। जितने जीव मोक्षमें गयें है वह सबके सब जैन दीक्षा आराधन करके ही गयें हैं इसलिये मोक्षार्थी आत्मबन्धुकों द्रव्य और भावसे जैन दीक्षा धारण कर आत्मकल्याण करना चाहिये।

जैन दीक्षाको धारण करनवाले तीर्थंकर चक्रवर्ति बलदेव और बडे बडे राजा महाराजा शेठ सेनापति गाथापति आदि हो गये है जिन्होंका इतिहास जैन सिद्धान्तोंमे मोजुद है बात भी ठीक है कि जिस वस्तुके योग्य मनुष्य होता है उसी को वह वस्तु दीजाती है अगर अयोग्य को वस्तु दिजावे तो वह लाभकी निष्वत् नुकशानको ही प्राप्त करनेवाली होती है।

सूत्र श्री स्थानायाग ठाणे तीजे तथा वृहत्कल्प उदेश तीजामें अयोग्यको दिक्षाका निषेध कीया है और सविस्तर श्री प्रवचनसारोद्धारमें हैं उक्त आगमोंका संक्षिप्त सारांश यहापर लिखा जाता है।

( १ ) दीक्षा लेनेवाला छोटी उम्रवाला-बालक हो उसको यह ख्याल नहीं हो सक्ता कि दीक्षा क्या वस्तु है जैसे एक लघु शीष्यको गुरुने पूछा कि हे शीष्य ? दीक्षा कैसी है उस समय वह लघु शीष्य मीष्टान्न भोजन करता था । उत्तर दिया कि गुरुमहाराज दीक्षा मीठी ( मधुर ) है। वास्ते बालक दीक्षाके अयोग्य है । ( प्र० ) अमाताकुमरको भगवानने दीक्षा दी थी या वज्रस्वामी भी बालक ही थे। (उ०) वह दीक्षाके देनेवाले आगमविहारी थे भविष्यकालके लाभको जानते थे और छद्मस्थोंके लिये उन्होंने भी मना कीया है वास्ते बेहोश बालक दीक्षाके अयोग्य है।

( २ ) दीक्षा लेनेवाला वृद्ध हो जिसकी शरीरकी हालत संयम पालनेमें विहार करनेमें क्रिया करनेमें या परिसह सहन करनेमें समर्थ न हो वह भी दीक्षाके अयोग्य है।

( ३ ) दी० नपुंसक हो जो कि स्त्री-पुरुष दोनोंकी अभिलाषा रखनेवाला हो या अनेक कुचेष्टा कर स्व-परात्माओंको नुकशान पहुंचाता है वह भी दीक्षाके अयोग्य है ।

(४) दी० पुरुषकृत नपुंसक हो जिसको मोहनीय कर्मका प्रबल उदय होनेसे स्त्री देखते ही विषय वासना उत्पन्न होती है। वह भी दीक्षाके अयोग्य है।

( ५ ) दी० जडमूढ-जड तीन प्रकारके होतें है ( १ ) भाषाजड ( २ ) शरीरजड ( ३ ) करणजड । जिस्में भाषा-

जड–जैसे पाणीमें डूबते हूवेकी माफीक बडबड करते ही बोले, तथा बोलते हूवे गुस्सेसे भरा हूवा क्रोधसे बोले, और बकरेकी माफीक दिनभर बोलता ही रहे, वह भी स्पष्ट मालम न पडे गुगाकी माफीक बोले (२) शरीरजड–जिसका शरीर भारी हो, हलनचलन क्रियामें आलसु–प्रमादी हो, समयपर बराबर क्रिया न कर सके (३) करणजड–हिताहितका ख्यालही न हो अगर हित शीक्षा देनेपर गुस्सा करे और गुरु महाराजका वचनका उल्लंघन करता हो वहभी दीक्षाके अ-योग्य है।

(६) दी० जिसके शरीरमें श्वास खासी जलदर भगंदर कोढ अर्गदका रोग हो वह अयोग्य है कारण रोगी हो वह आप पुरण संयम न पाले और दूसरे साधुओंको संयम पालने न दे (प्र०) अगर दीक्षा लेनेके बादमें रोग हो जावे तो क्या करना (उ०) अच्छे दीलसे उनकी वेयावच्च करना परन्तु पहिलेसे रोगीको दीक्षा देनेका हूकम नहीं है।

(७) दी० गृहस्थावासमें चोरी करी हो, लोकोंमें अप्रतित हो वहभी दीक्षाके अयोग्य है कारण साधुओंको भिक्षादिको हरवख्त गृहस्थोंके वहां जाना पडता है अगर ऐसा साधु होतो लोगोंको अविश्वास होता है (प्र०) प्रभवादि चोरोंने दीक्षा तो लीथी (उ०) वह [illegible] चार ज्ञान–पुन केवली थे भवि[illegible] े जाते थे.

( ८ ) दी कृतघ्नी या द्रोही हो राजा सेठ या माता पिता या मंत्री आदिका द्रोही हो वहभी दीक्षाके अयोग्य है कारण राजादिको द्वेष उत्पन्न होता है की यह सब साधु एसेही होगा अगर दीक्षा लेनेके बाद भी ताजनादि मारे या शासनकी हीलना होती है । वास्ते एसोंको दीक्षा न देना चाहिये।

( ९ ) दी० उन्मत्त घेलो गांडो बावलो बेभान हो तथा जिन्हीका शरीरमें भूत प्रेत पिशाच आदि हो वह दीक्षाके अयोग्य है कारण दुसरे साधूवोंको या दुनीयांको तकलीफकारी हो जाता है.

( १० ) दी० अन्धा बेहरा मुंगा कांणा खोडा तथा कीसी प्रकारका अंग हीना हो अथवा कम दीखता हो वहभी दीक्षाके अयोग्य है । कारण चलते हूवे काट खीला लग जावे या खाड्में गीरजाना इत्यादि ।

( ११ ) थीणद्धि निद्रावाला हो या मृगी आदिका रोग हो वहभी दीक्षाके अयोग्य है। कारण इस निद्रावाले संग्रामादि या अनुचित भोजन भी करलेते है इन्हीसे शासनकी हीलना होती है । दीक्षा लेनेके बाद उक्त अंगहीन हो तो एकस्थानपरही स्थिर रहे ।

( १२ ) दुष्ट हो (१) कषायदुष्ट, दीर्घकाल कषायवन्त हो जैसेकि कषायके मारे एक शीष्यने मृतक गुरुका दान्त पाडे थे (२) विषयदुष्ट, स्त्रि आदि देखनेसे विषय व्याप्त हूवा अनेक

प्रकारके अत्याचार करते है जिन्हीसे धर्मपर कलङ्क लगता है वास्ते नहभी दीक्षाके अयोग्य है ।

( १३ ) मुढ हो हिताहितको न जाने अर्थात् अज्ञानी अविवेकी हो ससारमें भी अज्ञानसे अनेक दुष्ट कार्य कीया हो तथा तत्त्वमें अज्ञात हो (प्र०) दीक्षा लेनेके पहले ज्ञान और तत्त्वका जाणकार कैसे हो सक्ता है ( उ० ) जिनेन्द्र भगवान की दीक्षा मूर्खोंके लिये नही किन्तु वडेही विचक्षणोंके लिये है ज्ञानी और तत्त्वके जानकार दीक्षा लेगा वही स्वपर आत्माओंका कल्याण कर सकेगा पहलेसे ही चिन्ह दीखाइ देता है कि यह भविष्यमें कैसा होगा इत्यादि देखकेही दीक्षा देना । ( प्र० ) सम्प्रतिराजाके पूर्वभव भिक्षाचरको दीक्षा दी थी । ( उ० ) वह आगमविहारी थे और उन्होंने ही फरमाया है कि हमने कीया वैसे मत करो परन्तु हम कहे वैसे करो ।

( १४ ) ऋणी हो-जो दीक्षा लेवे उन्हीके शिरपर पारका करजा हो वह भी दीक्षाके अयोग्य है कारण लेनदार दार-फरियादि करे । (प्र०) देना दीलवादे तो क्या हर्जा है । ( उ० ) मूल्य देके या दीराके शिष्य करना मना है और मूल्यके शिष्य कीतने दीन टरनेका है क्या वह परिसह सहन कर सकेगा ? वास्ते वैरागवालाको दीक्षा देना उचित है ।

( १५ ) दी० जाति, कर्म, शरीरसे दोषीत हो । जाति दोषीत जैसे धोबी कोली भील मेणा नाइ मोची के जिसके

हाथका पाणी वैश्य ब्राह्मण न पीता हो और जिस्की जातिमें मांसमादिरादि अनुचित वस्तु खानेमें आति हो। कर्मदोषीत जिन्होंने पेस्तर लोकविरुद्ध कार्य वह अनार्य वैपारादि दया-रहित प्रणामवाले किये हो। शरीरदोषीत–हाथ पग नाक कान तुटा हो लुला लंगडा कुबडादि दोषीत हो वह दीक्षाके अयोग है कारण शासनकी हीलना होती है।

( १६ ) दी० अर्थलोभी हो, रुपीया पैसा लेनेवाला हो या विद्यामंत्र आदि सीखनेके लिये थोडी मुदतके लिये दीक्षा लेता हो वह भी दीक्षाके अयोग्य है।

( १७ ) कीसे दीक्षा लेनेवालेको कीसी सहूकारका पैसा देना है वह शेठकों अमुक दीन आपकी नोकरी कर पैसा वसुल करदुंगा उन्हीकों दीक्षा देना अयोग्य है कारन पैसा लेनेवालोंको अप्रतित होती है या दीक्षा लेनेके बाद भी लेनदार आनेपर लज्जीत होना पडता है। सरकारकी कोरटमें भी जानेका समय पहुंच जाता है वास्ते ऋणीकों भी दीक्षा न देना चाहिये।

( १८ ) दीक्षा लेनेवालेके मातापिता या कुटुम्बकी विना रजा दिक्षा देना यह भी अयोग्य है कारण उन्हींके मातापितावोंको बडा ही दुःख होता है उन्हीका कारण दीक्षा लेनेवाला होता है अगर एसी तस्करवृत्तिसे दीक्षा दीजावे तों बहूतसे लोगोंका धर्मसे प्रणाम ( श्रद्धा ) पडे ( उतरे ) जावे

तो दीक्षा देनेवाला भवान्तरमें दुर्लभबोधी होता है और जगतमें जैन मुनियोंकी भी अप्रतित होती है दुनीयां कहने लगजाती है कि साधु पाटपर विराजे व्याख्यान देते है तब दुसरोंको चौरी करनेका त्याग कराते है और आप खुद चौरीयों करते फीरते है शास्त्रकारोंका क्या फरमान है वह दशवैकालिक अध्ययन चोथा आचारांग सूत्र श्रुतस्कन्ध दुजा अ० पन्दरवा तथा प्रश्नव्याकरण सूत्रमें विना आज्ञा दीक्षा देना बीलकुल मना कीया है तो क्या दीक्षा लेनेवाले लोभीयोंको भगवानकी आज्ञासे भी यह लोभवृत्ति अधिक प्यारी हो गइ है सूत्र पाठ यथा—

अहावरे तच्चभते महव्वए अदिन्नादाणाओ वेरमण सव्व भते अदिन्नादाण पच्चक्खामि से गामेवा नगरेवा रन्नेवा अप्पवा बहुवा अणूवा थूलवा चित्तमत्त वा अचित्तमत्त वा नेव सय अदिन्न गिण्हिज्जा नेवन्नेहिं अदिन्न गिन्हाविज्जा अदिन्न गिण्हतेऽनि अन्नेन समणु जाणेज्जा जावजीवाए तिविह तिविहेण मणेण वायाए काएण न करेमि नकारवेमि करतऽपि अन्नेन समणु जाणामि तस्सभते पडिक्कमामि नदामि गरिहामि अप्पाण वोसिरामि ॥

भावार्थ—तीसरे व्रतमें चौरी करनेका त्याग करनेवाला साधु कहते है हे भगवन् मैं ग्राम नगर वन [ जगल ] के अन्दर स्वल्प या बहुत छोटी या बडी अर्थात् दान्त सोधनेके

लिये तृणसीली मात्रभी चौरीसे न लेउंगा तथा सचित जीव सहित वस्तु [ शष्पादि ] अचित वस्त्रपात्रादि मैं वगर रजा न लेउंगा अन्योंसे न लीराउंगा लेते हूवेको अच्छाभी न समझुंगा यह नियम जावज्जीवतक हे अगर पहले संसारमें पूर्वोक्त वस्तु चौरीसे लीहो उन्हीकों गुरु साखसे आलोचन कर मेरी आत्मासे उन्ही पापको वोसिराता हूं। इस पाठसे निःशंक सिद्ध होता है कि दीक्षा लेनेवालेको कुटुंबकी रजा सिवाय दीक्षा देनेकी भगवानने सख्त मना करी है।

अगर विना आज्ञा दीक्षा देनेवालोंको बृहत्कल्पसूत्रमें नवी दीक्षाका प्रायश्चित बतलाये है सो पाठ—

तओ अणुवठप्पा पणंत्ता तंजहा सहम्मियं तीणकरमाणे परधम्मियं तीणकरमाणे हत्थोहत्थ दल्लमाणे ।

भावार्थ—अगर कोइभी साधु या आचार्य स्वधर्मीकी चौरी परधर्मीकी चौरी करे तथा कीसी शीष्यादि साधुको हाथसे दंडासे या डोरसे मारे इन्ही तीन कारणासे चाहे सो वर्षकी दीक्षा क्यों न हो परन्तु इन्ही कारणोंसे फीरसे दीक्षा लेनी पडती है दीक्षा लेनेसेही भगवानके आज्ञाका आराधक होता है इसीसेभी खुला फरमान है कि विगर रजा दीक्षा मत दो।

[ प्र० ] मातापिता या स्त्री अपनी खुशीसे कब आज्ञा देगे? और कीसीका परिणाम दीक्षा लेनेका हूवा तो फीर उन्हीका कल्याण कैसे हो सकता है?

(उ०) दीक्षा लेनेवालोंको अगर अन्तरगसे भवभ्रमणका भय और ससारसे उद्वेग हूवा हो तथा वैरागकी भावना हृदय कमलमें उत्पन्न हूइ हो तो वह अपने माता पिता स्त्री आदिको उपदेशद्वारा शान्तकर आज्ञा ले आवेगा अगर आज्ञा न लावें तो साधुवोंको अपने तीसरा व्रतको तीलाञ्जली दे के परजीवोंका उपकार करना कीसने बतलाया है ।

(प्र०) साधुवोंको तो इसमे कुच्छभी लोभ नहीं है परन्तु भव्यात्मावोंका कल्याण करनाभी तो साधुवोंका फरज है।

(उ०) यह बात सचे दीलसे कही जाती है या लोगोंमें सच बननेको जहापर सूत्रोंमे अधिकार आता है वहा " जहा सुहँ " क्या आते है । क्या पूर्व महा ऋषियों इस माफीक दीक्षा न दे सक्ते थे और क्यों एसा कायदा बाधते अगर आपके दीलमें परात्मावोंके तारनेकी बुद्धि हो तो भगवानकी आज्ञा माफीक दीक्षा देके " तिन्नाण तारयाण " बनना चाहिये किन्तु अपनी पलटन बढानेकी लोभदशासे बीचारे गृहस्थ लोगोंके बेसमझ अज्ञान लडकोंको इदर उदर भगाके शिरमुडन करनेसे तो " डुबाण डुबियाण " के सिवाय कुच्छभी फल नहीं होता है । इसका परिणाम क्या आता है जोकी जैन मुनियोंकी छाप जगतपर असर करती थी वह आज इस तस्कर वृतिसे जैनोंकोही यह वृत्ति जम जेसी मालम होती है और जा

हिर पत्रोंद्वारा पुकारे जाते है की अमुक साधु वेष छोडके भाग गये हैं. अमुक ग्राममें साधुवोंसे क्लेष उत्पन्न हूवे है, अमुक नगरमें अत्याचार हूवे है, अमुक शहेरमें पाट्टिके लिये दंडा उड रहा है, क्या यह सब अयोग और धर्मादीयावोंका फल नहीं है ? शासन लोपकों! इन्हीका फल कल्मद्वारा कहांतक लिखा जावे। अलम् पूर्वोक्त। १८ प्रकारके पुरुष, जैन दीक्षाके अयोग माना गया है और स्त्रीयां २० प्रकारकी दीक्षाके अयोग हैं जिस्मे १८ प्रकारे तो पुरुषवत्ही समझना (१६) गर्भवती हो या उदरमे बहूतरोजसे छोड हो हमेशां रौद्रचलतीहो। (२०) जिन्ही स्त्रीके बच्चा ( लडका ) छोटा हो पयपान करता हो इन्हीं २० प्रकारकी स्त्रीयोंकोभी जैनदीक्षा न देनी चाहिये। और जन्म नपुंसक के लिये जमाने हालमे दीक्षा देना बीलकुल मना है और कृत नपुंसकके लिये शास्त्रकारोंका फरमान है की १० प्रकारके नपुंसक दीक्षाके अयोग है देखो "प्रवचन सारोद्धार"

अगर कोइ अतिशयज्ञान या आगमविहारी हो और भविष्यमें अच्छे फल जानते हो वह ज्ञानसे जानके दीक्षा देभी सक्ते है उन्होंके लिये यह कायदा लागु नहीं पड सक्ता है परन्तु जिन्होको दुसरोंकी तो क्या किन्तु खुद अपनाही भविष्यमें क्या होगा इतना ज्ञान नहीं वह इन्ही कायदा माफीक वरताव अवश्य करे उन्होंके लिये कीसको दीक्षा देना चाहिये वहभी लिखदीया जाता है।

( १ ) जातिवन्त हो-जिन्होके माताका पक्ष निर्मल हो कारन माताके वसका एक अंस पुत्रमेंभी होता है ।

( २ ) कुलवन्त-जिन्होके पिताका पक्ष निर्मल हो अर्थात् जिन्होके कुलमें कुच्छभी कलक न हो लोकमान्य कुल हो ।

( ३ ) रूपवन्त हो-जिन्होका अगोपाग शोभनीय हो ।

( ४ ) बलवन्त हो—सयम भार वहन समर्थ हो ।

( ५ ) विनयवन्त हो-सघ शासन गुरवादिका विनय करे कारण मूल प्रकृति विनयकी हो वही विनय करेगा ।

( ६ ) लज्जावन्त हो—लौकीक और लोकोत्तर लज्जावन्त होगा उन्होंसे कभी अकार्य न होगा पुर्ण विचारही करता रहेगा ।

( ७ ) ज्ञानवन्त हो-ज्ञानवन्त होगा तो कभी अस्थिर हुइ आत्माको ज्ञानके जरिये स्थिरीभूत कर सकेगा ।

( ८ ) दर्शनवन्त हो-दृढश्रद्धा होनेसे कीसी प्रकारसे उपसर्गसे धर्मश्रद्धासे चलायमान न होगा ।

( ९ ) यत्नावन्त हो-सयमके अन्दर भलीभाति यत्न करता हो ।

(१०) उदार चित्तवाला हो-उदारचित्त और गभीरतावन्त होगा तो सब साधुवोंका निभाव करनेमें समर्थ होगा ।

( ११ ) संसारमें प्रशंसनीय कार्य किया हूवा हो।

( १२ ) जैनशासनपर परम राग हो-अन्दर हाड हाडकी मींजी रंगाइ हो कीसी प्रकारसे देवादि भी चलित न कर सके।

( १३ ) दीक्षा लेनेवाले वंधुवोंको एकान्तमें बेठके अपना आत्माको पुछना चाहिये। हे आत्मन्! क्या तेरेमें जैन दीक्षा लेनेकी योग्यता है? क्या तेरे १५ प्रकृतियों (अनन्तानुबंधी चोक, अप्रत्याख्यानि चोक, प्रत्याख्यानि चोक, मिथ्यात्वमोहनि, मिश्रमोहनि, सम्यक्त्वमोहनि एवं १५ ) का क्षय तथा उपशम हूवा है? अगर सच्चा दीलसे आत्मा साक्षी देता है तो दीक्षा लेना उचित है कारण यह हस्तीयोंका वजन उठाना कोइ सहजही नहीं है पीछेही तो देश काल संघयण आदिका नाम लेना पडेगा तो इन्हींकों पहलेही सोचो, शास्त्रकारोंने तो साधुधर्म और श्रावकधर्म दोनोंमें मोक्षका रस्ता बतलाया है अगर सच्चे दीलसे श्रावकधर्म पालनेवाले भी आराधी हो सक्ता है वह १५ भवोंसे अधिक नहीं करता हैं और जो साधु होके भी आराधी न होगा तो भवभ्रमणका अन्त न होगा। इन्हीसें यह न समझना कि दीक्षा लेनेकी मना करते है हम मजबुती करते हैं कि योग्यता हांसलकर कुच्छ दिनतक गृहस्थावासमें आत्माका साधन करो फीर दीक्षा लेके स्वपर आत्माओंका कल्याण करो यह हमारी भावना है।

दीक्षा लेनेवालेको बाह्य और अभिंतर परिग्रहका त्याग करना चाहिये ( १ ) बाह्यपरिग्रह धन धान्य रुपा सुवर्ण द्विपद ( मनुष्यादि ) चतुष्पद ( पशुआदि ) क्षेत्र (बागबगेचा खेतखला ) वत्थु ( हाटहवेली मकानादि ) कुमी धातु सर्व घरमें मणि मोती रत्न लोहा कासी पितल आदि सर्व वस्तुमे रहीत होना ( २ ) अभिंतर–हास्य भय शोक दुगन्छा रति अरति क्रोध मान माया लोभ स्त्रिवेद पुरुषवेद नपुसकवेद मिथ्यात्व एव १४ प्रकार इन्ही दोनों परिग्रहको त्याग करना चाहिये । अब जो सयमकी रक्षा निमित्त धर्म उपकरण रखा जाता है वह भी लिखदिया जाता है ।

जैन साधु दोय प्रकारके होते है ( १ ) स्थविरकल्पी ( २ ) जिनकल्पी, जिस्में जिनकल्पी महात्मा जगलमें रहते हैं वह पाणीपात्र लब्धिवाले होते है एक रजोहरन दुसरी मुख-वस्त्रिका रखते हैं और बिलकुल नग्न रहते है ( २ ) दुसरे स्थविरकल्पी साधु होते है उन्होंके लिये वृहत्कल्पसूत्र तीजे उद्देशेके १४ वा सूत्रमें लिखा है कि जब दीक्षा लेते है उन्हीकों रजोहरन मुखवस्त्रिका तीन वस्त्र ( एक हाथका पना चौवीस हाथका लबा एक वस्त्र होते हैं ) अगर साध्वी हो तो च्यार वस्त्र इन्ही वस्त्रोंसे चदर चोलपटा झोली मडला पडला आदि सर्व उपगरण बनजाता है । पात्रा ३ तथा पात्रोंके बाधनेका गुच्छा । ( प्र० ) तीनही पात्र रखना क्या एसा लेख है ?

( उ० ) आचारांगसूत्र २ । ५ में वस्त्रका अधिकारमें तीन वस्त्र कहा है और २ । ६ में पात्रके अधिकारमें वस्त्रकी भोलावण दी है तथा उत्पातिकसूत्रमें उणोदरी अधिकारमें लिखा है कि एक वस्त्र और एक पात्र रखनेवालेको उणोदरी कही है विचारीये कि स्वादको जीतनेके लिये साधु हूवे है तो एक पात्रमें रोटी दुसरेमें शाक और तीसरेमें पाणी लेवे तो फीर चोथाकी क्या जरुरत है । निशिथसूत्रमें लिखा है कि कीसी साधुका हाथ पग नाक कान तुट जावे–छेदा जावे तो उन्हीको एक पात्र अधिक देना चाहिये । कंबली संथारीया रखना दशवैकालिकमें कहा है और ज्ञान दर्शन चारित्रकी वृद्धिके लिये दंडासन आदि उपकरन भी रखाजाते है और वृद्ध होजानेपर कारणसे और भी उपकरण रखसक्ते है परन्तु उन्हीपर ममत्वभाव नहीं रखना चाहिये । अधिक उपाधि रखनेसे संयमकी विराधना होती है प्रतिलेखन बन नहीं सक्ती है चौरादिका भय रहता है विहारमें पोटलीया–मजूर रखना पडता है बाजे बाजे तालाकुंची भी रखनी पडती है और दुनियां महावीरजीके पोठीयेके नामसे भी बतलाने लगजाती है । ( प्र० ) यह जो आचार बताये है वह तो चोथा आराके साधुवोंका है अबी तो पंचमो काल मंद संघयण है वास्ते अधिक भी रखना पडता है । (उ०) आपके उपर कीसने वजन रखा था कि आपको दीक्षा लेनाही पडेगा अगर आप इस बातको पहलेही सोच-

लेवे कि अभी पांचमा आरा है दीक्षा लेती वखत माता पिता स्त्री आदि समझते थे उन्ही समय तो चोथा आरा होगया था अब एक घर छोडके हजार घरोंकी उपाधी उठाती वखत पांचवा आरा होगया है यह कलीकालकी अद्भुत लीला नहीं तो क्या है आज भी नास्ति नहीं है संयमकी यथाशक्ति खपकरणेवाले भूमंडलपर विचरते है । (प्र०) एसे तो दीक्षा लेनेवाले अल्पही मीलेगा । (उ०) इस्की फीकर आप न करे वीरप्रभुका शासन २१००० वर्ष तक अमोघ चलता रहेगा । सिंह स्वल्पही होते हैं परन्तु जिस वखतपर धरतीपर गर्जना करते है तब बहूतसी गाडरीयोंके झूंडको दिशो दिश भगादेते हैं पूर्व महात्मऋषियोंने तप संयम और आत्मबलसे हजारों लाखोंकी संख्यामें नये जैन बनाये थे और आज शीतल प्रवृतिवालोंसे नये जैन बनाना तो दूर रहा परन्तु जो जैन है उन्हीकों संभालना या रक्षण करनाही नहीं बनता है और शीतलवृति देखदेखके लोकोंकी श्रद्धा शीतल होजाती है । वास्ते आप उग्र विहारी बनके योग्य पुरुषोंकों दीक्षा दे उन्हीकोंभी उग्रविहारी बनावो ताके स्वपर आत्माओंका कल्याण करे। दीक्षा देनेकि विधि गच्छ गच्छकि भिन्न भिन्न है वास्ते यह नहीं लिखी है स्व स्व गच्छ मर्यादासेही दीक्षा देनी चाहिये।

दीक्षा देनेके बाद गुरु महाराज अपने शीष्यको हितकारी शिक्षा देवे अर्थात् ग्रहणशिक्षा-ज्ञानादि सेवन

शिक्षा दे । हे शिष्य यह अनन्त कल्याणकारी दीक्षा तुजे मीली है इसमें यत्नांपूर्वक हलना चलना बोलना भोजन करना साधुक्रियामें सावधान रहना किंतु प्रमाद न करना ।

प्रथम नवदीक्षतको साधु समाचारीमें हुशीयार कर देना बादमें जेसी जेसी योग्यता देखे वेसे वेसे सिद्धान्तोकि वाचना दे कारण जहांतक आचारांग और निशिथ सूत्र न पढा हो वहांतक साधुको गोचरी जाना व्याख्यान बांचना या कीसीसे वार्तालाप भी करना मना है या आगेवान होके विहार करना भी। देखो व्यवहारसूत्र ३०८ सूत्र १२ वामें साफ मना करी है ।

कीतनीक प्रवृति एसी भी देखनेमें आती है की नवदीक्षितको दीक्षा देनेके बाद गुरुजीको तो गप्पोंसे ही मन मीले तब अपने नवदीक्षीत शीष्योंकों मिथ्यात्वीयोंके सुप्रत कर दीया जाते है बस विनय भक्ति आदि तो प्रथमसेही नष्ट हो जाती है साधुतो क्या पण नवजवान साध्वीयों भी तो उन्ही ब्राह्मणोंके पास पढती है तो कहां उन्हीका आचार कहां व्यवहारकी शुद्धि कहां गुरुभक्ति विनय कहां उन्होंकि वैरागभावना कहां उन्होंकि ब्रह्मचर्य गुप्ती शीलकि वाडों परन्तु बादमें उन्ही गुरुमहाराज कोही तकलीफ उठानी पडती है हाथोहाथ फल मीलता है ।

जैनसिद्धान्तमें परम वैराग्यरस और विनय भक्ति आदि

भरी है की दीक्षा लेते ही यह गुटीका दी जावे तो सारी ऊमर तक यह असर उन्ही शिष्यके हृदयसे कभी नहीं नीकलती है ।

दीक्षा लेनेवाले शिष्यकोभी चाहियेकी मेरे अनन्त भवोंका पुन्योदय और कर्मोंका क्षयोपशम हूवा है की यह चारित्र चुडामणि मेरे हाथमें आया है यह सब गुरुमहाराजकीही कृपाका फल है वास्ते गुरुमहाराजकी विनयभक्ति कर तत्त्वज्ञान प्राप्ती करु एसी भावना हमेशां रखना चाहिये ।

जैन सिद्धान्त अनेकान्त पक्षवाला है परन्तु जिस समय जिसकी व्याख्या की जाती है उन्हींकी पुष्टीमें हेतुयुक्तिभी वही दी जाती है की पूर्व पदार्थको पुष्टी मीले इसलियेही यह जैनदीक्षा नामका प्रथम अंक लिखा गया है अब दीक्षा लेनेके बाद क्या करना वह दुसरे अंकमे लिखा जावेगा ।

॥ इति प्रथम अंक जैन दीक्षा ॥

—•◦(◎)◦•—

श्रीरत्नप्रभसूरीश्वर सद्गुरुभ्यो नमः ।

अथश्री

# प्रतिमाछत्तीसी ।



## दोहा.

अरिहंतसिद्धने आयरिया, उवझाया अणगार । पंचपरमेष्ठी एहने, वंदुं वारंवार ॥ १ ॥ च्यार निक्षेपा जिनतणा, सूत्रोमें वंदनीक। भोला भेद जाणे नहीं, जिनआगम प्रत्यनिक ॥ २ ॥ बत्तीससूत्रके मांहने, प्रतिमाको अधिकार । सावधान थइ सांभलो, पामो समकितसार ॥ ३ ॥ समकित बिन चारित्र नहीं, चारित्र बिन नहीं मोक्ष । कष्टलोच क्रिया करी, जन्म गमायो फोक ॥ ४ ॥

ढाल—आदर जीव क्षमागुण आदर ए देशी ॥ प्रतिमा छत्तीसी सुणो भविप्राणी । सूत्रांके अनुसारजी ॥ टेर ॥ आचारांग दूजे श्रुतखंधे । पंदरमे अध्ययन मुझारजी ॥ पांच भावना समकित केरी। नित्य वंदे अणगारजी ॥ प्रति० ॥ १ ॥ दूजे सूयघडांग छठे अध्ययने । आर्द्रनाम कुमारजी ॥ प्रतिमा

देखी ज्ञान उपनो । पाम्यो भवनो पारजी ॥ प्रति० ॥ २ ॥
ठाणायगके चोथे ठाणे । सत्यनिक्षेपा चारजी ॥ दशमें ठाणे 'ठवणासचे' । इम भाष्यो गणधारजी ॥ प्रति० ॥ ३ ॥
अजनगिरिने दधिमुखा । नदीश्वर द्विप मुझारजी ॥ नावन मदिर प्रतिमा जिनकी । वदे सुर अणगारजी ॥ प्रति० ॥ ४ ॥
स्थापना चारज चोथे अगे । द्वादश ठाणामायजी ॥ सतरमे समवायग जघाचारण । प्रतिमावदन जायजी ॥ प्रति० ॥ ५ ॥
शतक तीजो उदेशो पहेलो । भगवतीमें मारजी ॥ चमरइन्द्र सरणा लइ जाने ॥ अरिहत निंन अणगारजी ॥ प्रति० ॥ ६ ॥
शाश्वति अशाश्वति प्रतिमा नदे । दुगचारण मुनिरायजी ॥ शतक वीश उदेशे नवमे । वहुनचन कह्यो जिनरायजी ॥ प्रति० ॥ ७ ॥ सती द्रौपदी प्रतिमा पूजी । ज्ञातासूत्र मुझारजी ॥ आणद श्रावक अगसातमे । सुणो तेहनो अधिकारजी ॥ प्रति० ॥८॥ अन्यतीर्थी ने उणोरी प्रतिमा । नहीं वदु यावज्जीवजी ॥ स्वतीर्थोरी प्रतिमा वदी त्यारी । निर्मल समकित नीवजी ॥ ॥ ६ ॥ अतगढने अणुतरोवाइ । प्रथम उपांगरी सारेजी ॥ अरिहत चैत्ये नगरिया शोभे श्रीजिनमुखमे भारेजी ॥ प्रति० ॥ १० ॥ प्रश्नव्याकरण पहले सवर । पूजा अहिंसा नामची ॥ प्रतिमा व्यावच तीजे सवर । करे मुनि गुणधामजी ॥ प्रति० ॥ ११ ॥ विपाकमें सुबाहु प्रमुखा । आणद सरीखा जोयजी ॥ उववाइ अरिहत चेइयाणि । अवड प्रतिमा वदी सोयजी ॥

ढालचोपइयां । प्रतिमा देवो गोपजी ॥ तीजो महाव्रत चवडे भांगो । जिन आज्ञा दिनीलोपजी ॥ प्रति० ॥३३॥ एक अक्षर उत्थापे जिनको । वढे अनंत संसारजी ।। सूत्रका सूत्र नहीं माने । ए डुवे डुवावण हारजी ॥ प्रति० ॥ ३४ ॥ वत्तीस सूत्रोमें प्रतिमा वोले । चतुरा लीजो जोयजी ॥ भावदया मुज घटमें व्यापी । उपकार बुद्धि छे मोयजी ॥ प्रति० ॥ ३५ ॥ प्रतिमाछत्तीसी सुणो भव्य प्राणी । हृदये करो विचारजी ॥ पक्ष छोडी समकित आराधो । पामो भवनो पारजी ॥ प्रति० ॥ ३६ ॥

कलस—राय सिद्धार्थ वंशभूषण, त्रिशलादेवी मायजी । शासननायक तीर्थ उशिया, रत्नविजय प्रणमे पायजी ॥ साल चहोंतेर जेष्ट मास, सुद पंचमी गुरुवारजी । गयवर शरणो लीयो तोरो, सफल भयो अवतारजी ॥ ३७ ॥ इति संपूर्णम् ॥

अथ श्री

# लिंगनिर्णयबहुत्तरी

दोहा—

आदिनाथ आदि करी, चौवीसमा महावीर ।
ऋषभसेण गणधरथकी, गौतमवीर वजीर ॥ १ ॥
ब्राह्मी सुन्दरी साधवी, चन्दनबाला गुणखाण ।
शुद्धलिंग जिनराजसे, पामीपद निर्वाण ॥ २ ॥
श्रेयससे श्रावक हुवा, आनन्दादिक जाण ।
सुव्रतासे हुइ श्राविका, सुलसातक पहेचाण ॥ ३ ॥
शुद्ध साधु श्रावकतणो, लिंग कह्यो जिनराय ।
सुरनरने सुन्दर लगे, निरखत नयन ठराय ॥ ४ ॥
हुंडा सर्पिणी योगमें, जनमें मच्यो फेल ।
लुंके उत्थापि प्रतिमा, लवजी वदन्यो चेन्ह ॥ ५ ॥
भस्मीग्रह उतर्या पछी, संघराशी धूमकेत ।
तेपण हीय उतरी गयो, संघहुवो सावचेत ॥ ६ ॥
हठ कदाग्रही जीवडा, पकडी न छोडे वात ।
जेहने शिवसुख चाहिए, तो तजीये पक्षपात ॥ ७ ॥
शुद्धलिंगमे मुनिवरा, कुलिंगमे कुसाध ( साधु )
आगममें निर्णय करु, सुणजो तजी प्रमाद ॥ ८ ॥

# ढाल पहेली

( देशी—भुंडीरे भुख अभागणी. बाला खाणी नाम लालरे. )

शुद्धलिंग तुमे सांभलो, आगमके अनुसार ॥लालरे॥ शुद्ध लिंग तुमे सांभलो ॥ दशमा अंगे भाखीयां , ओघ निर्युक्ति जाण लालरे ॥ बृहत्कल्प अंग पहेलडे, भाख्यो श्री जगभाण ला० ॥ शु० ॥ १ ॥ एक वेंत च्यार अंगुली, मुख वस्त्रको मान ला० रजोहरण अंगुल बत्तीसको, दंडो परिमाण कान ॥ ला० ॥ शु० ॥ २ ॥ चोलपटो हाथ पांचको, दोनों चोडा खुला होय ला० साडातीनसे पांच हाथकी, तीन पीच्छोवडी जोय ला० ॥ शु० ॥ ३ ॥ डावी कारवमें ओघो रहै, मुखवस्त्री-का जीमणे हाथ ॥ ला० ॥ खंधा उपर रहे कंबली, दंडो रहे नित्य साथ ॥ ला० ॥ शु० ॥ ४ ॥ गुप्त झोलीमें पातरा, उ-पर पडिला तीन ला० कमंडल नाम है तरपणी, [1]व्यवहारे नि-र्णय कीन ॥ ला० शु० ॥ ५ ॥ जीमणे हाथ निचे थकी, च-दर ओडे साध ( मुनि ) ला० यथायोग्योपकरणकी, राखेजिन मर्याद ॥ ला० शु० ॥ ६ ॥ परम्परा इम चालती, आयो पं-चमो काल ला० पन्दरासो एकतीसमे, बेठो धूमकेतु विकराल ॥ ला० ॥ शु० ॥७॥ जिनभक्ति उत्थापवा, प्रगटी लुंपकजाल[2] ला० लिंगराख्यो सब जैनकों, श्रद्धापहुंची पाताल ॥ला०॥

---

१ व्यवहारसूत्रके मूलपाठमें कमंडलका लेख है ।

२ लुंपक वनियाकी उत्पत्ति देखो सिद्ध प्रतिमा मुक्तावली.

शु० ॥ ८ ॥ अक्षर शुद्ध जाणे नहीं, आगम केम वचाय ला० पायचन्द्रसूरितणो, सरणो लीधो जाय ॥ला० ॥ शु० ॥ ६ ॥ उक्तसूरि इम बोलीया, जो जावों जिन प्रासाद ला० जिनप्र तिमा मानों जिनतुल्य, एवी पालो मर्याद ॥ला० ॥शु०॥१०॥ तो तुमने टीका थकी, टबो देउ वनाय ला० मंजुर करी सब वातकी, सूरि टबो रह्या बनाय ॥ ला० ॥ शु० ॥ ११ ॥ टबो हुवो जाणी करी, लुपको लोपीकार ला० हिंस्या हिंस्या करता फीरे, केइ मूढ हुवा त्हेनी लार ॥ ला० ॥ शु० ॥ १२ ॥ सवत् सत्तरासें आठमें, लुपक वजरंग साध ला० तेहनो शिष्य क्रोधसे, लवजी कीयो उन्माद ॥ ला० ॥ शु० ॥ १३ ॥ मुहडे बांधी मुहपत्ती, दडो धरीयो दुर ला० लटकती झोली हाथमें, गुरु निन्दक भडसूर ॥ ला० । शु० ॥ १४ ॥ गुरु बहुत समजानीयो, ताही न मान्यो मूढ ला० दीसे वेष डरावणो, नाम धर्यो लोको ढुढ ( ढुंढीया ) ॥ ला० ॥ शु० ॥ १५ ॥ धर्मदास ढुढक हुवो, अज्ञानमें सीरदार ला० पायचन्द्र टबा थकी, विप्रीत नीरख्यो सार ॥ ला० ॥ शु० ॥ १६ ॥ जहा जिनमन्दिर प्रतिमा, अर्थ दिया उलटाय ला० अनन्त ससार पोते कीया, बहुतने दिया डुवाय ॥ ला० ॥ शु ॥ १७ ॥ टीकासे टबो हुवो, दोनोंमें प्रतिमा जान ला० ज्ञान साधु वगेचो किये, तो ढुढकने मानमी कोन ॥ ला० ॥ शु० ॥ १८ ॥

आज परंपर दोनोंतणी, यतिलुंकांना जाण ला० लवजीका ढुंढक फीरे, तेहना सुनो यह नाण ॥ ला० ॥ शु० ॥ १९ ॥ वेष श्रद्धा जुदी जुदी, नाम धरावे संत ला० संवत् अठारा पन्द्रडोतरे, प्रगट्यो भिखम पन्थ ॥ ला० ॥ शु० ॥ २० ॥ जुदी पकाइ खीचडी, दयादान उत्थाप्या दोय ला० मूढ चुका कहे वीरने, रुगनाथ गुरु दीयो रोय ॥ ला० ॥ शु० ॥ २१ ॥ पंथी साधु सिवायने, जो कोई देवे दान ला० एकान्त है तेहमें जोवो, कुमत्योंको अज्ञान ॥ ला० ॥ शु० ॥ २२ ॥ नवप्रकारे पुन्य बांधे, दश प्रकारे दान ला० दानछत्तीसी वांचने, हृदय आणो ज्ञान ॥ ला० ॥ शु० ॥ २३ ॥ जीव मार्यो पाप एक छे, बचायो कहे अठार ला० जिनवचनोंके उपरे, मारे मूढ कुठार ॥ ला० ॥ शु० ॥ २४ ॥ जीवरक्षा जड जैनकी, अनुकंपा छत्तीस जोय ला० निरक्षर भट्टाचार्य ज्हांने शरम न आवे कोय ॥ ला० ॥ शु० ॥ २५ ॥ राखोड्यो पाणी पीवे, नितारियों काचो नीर ला० आधाकर्मीनी भावना, क्रिया मुकी पेले तीर ॥ ला० ॥ शु० ॥ २६ ॥ अजीवपन्थी अलगा पड्या, नहीं माने धान्यमें जीव ला० विचरे पंजाबके देशमें, जुदी ढुंढकसे नीव ॥ ला० ॥ शु० ॥ २७ ॥ आठ कोटी गुजरातमें, सामायिकना पच्चखाण ला० गुलाबपन्थ नगुरो थयो, जीख

---

१ लुंपकयति प्रतिमा पूजते है ।

२ स्त्रियोंको सामायिक पोसह नहीं होता है एसी मान्यता थी।

लोपी ढुंढकनी आण ॥ ला० ॥ शु० ॥ २८ ॥ कुडापन्थी करडा घणा, जिन प्रतिमासे द्वेष ला० पचागी उत्थापत, जाणे न आगम रहस्य ॥ ला० ॥ शु० ॥ २६ ॥ मतवाला इम बोलीया, थारे चौरासी गच्छ ला० तेहने उत्तर दिजिये, सब जिनका चाल्या गच्छ ॥ ला० ॥ शु० ॥ ३० ॥ चोथे अगे चाल्या, आदि जिनका चौरासी गच्छ ला० यावत कह्या श्रीवीरना, इग्यारे गणधर नवगच्छ ॥ ला० ॥ शु० ॥ ३१ ॥ पचागी प्रतिमा विषे, श्रद्धा सहुनी एक ला० लिंग पण सहुनो सारखो, समझो आणी विवेक ॥ ला० ॥ शु० ॥ ३२ ॥ सामान्य विशेष क्रिया, देखीने चमके मूढ ला० पण जिनाज्ञा सहु वहे, दुरे राखीछे ढुढ ॥ ला० ॥ शु० ॥ ३३ ॥ देशीकी जड काटेवा, प्रदेशी लीयो अवतार ला० आप थापी अभिमानीया, आडंबर पूजावणहार ॥ ला० ॥ शु० ॥ ३४ ॥ स्थानकमें उत्तरों नहीं, उष्णोदकमें बतावे पाप ला० मूल्य भाडे गृहस्ती घर रहे, गुप्त पाणी पीवे सेवे पाप ॥ ला० ॥ शु० ॥ ३५ ॥ लम्बो रजोहरण राखतां, प्रायश्चित निशिथमें होय ला० गाति गाठ चदरतणी, यमपावण आयो जाणे कोय ॥ ला० ॥ शु० ॥ ३६ ॥

---

१ "उसमस्स आह कोसलस्स उसभसेण पमुक्खाण चउरासी गण चउरासी गणहारा होत्था × × ×" समणे "भगव महावीरस्स नवगण एकारस्स गणहरा होत्था" समवायांग सूत्र वचनात्।

२ ढुंढीयोंमें फिरका दो है (१) देशी साधु (२) परदेशी साधु।

## दोहा.

मोटी बांधे मुपत्ती, धोवे पेसाबसे आवे वास ।
तपसी नाम धरावतो, अद विलोइ पीवे छास ॥ १ ॥
मोटा डाकी पातरा, तेह पण तीन बताय ।
अशूची तेहमें करे, तीणमें लाइ खाय ॥ २ ॥
ऋतु धर्म हो साध्वी, वांचे तेह सिद्धान्त ।
जिन शासन निंदावता, पाटे बेसी बाजे महान्त ॥३॥
सूत्र अर्थके उपरे, शाही सपेतों पूर ।
करे आगम आसातना, कृतघ्नी ने क्रूर ॥ ४ ॥
वासी विदल टाले नही, नही टाले ऋतु धर्म ।
ओघड जीम आचरणा, केइ छाने करे कुकर्म ॥ ५ ॥

## ढाळ २ जी.

चतुर नर समजो ज्ञानविचार ॥ ए देशी ॥

दया दया मुखसें रटेजी, करे हिंसाकाजी काम, दिन रात मुंडो बांधतोजी, समुर्छिम उपजे तीणे स्थान, ढुंढकों तज दो कुलिंगको वेष ॥ १ ॥ टेर ॥ ( धोवण विषय ) दुध आटो ओला राखतोजी, अथवा रस चलित होय, कीडा अन्दर कलवलेजी, परठो तळाव कुवे जाय ॥ ढुं० ॥ २ ॥ अनन्त जीव निगोदनाजी, विफर्स जाय विरलाय, उत्कृष्ट देशीथकीजी,

१ एक दूसरे स्पर्शसे जीव मृत्यु पामते है वहां अनन्त जीवोंकी हिंसा है ।

फिर रह्या फेल मचाय ॥ ढु० ॥ ३ ॥ निंदक कुमरनी ढुढणी-योंजी, इन्द्री ज पेटामें जाण, काइक अधिकाइ कपटनीजी, तीजो आदि पेच्छाण ॥ ढु० ॥४॥ मुढखी अक्षर जाने नहींजी क्लेश करण हुसीयार, काम पडे उत्तर तणोजी, रात्रीमें करे जो विहार ॥ ढु० ॥५॥ लिखतोंही लाजां मरुजी, केसा कर रही काम, चरित्रका चीणा कर्याजी, क्रियाकि न वटे छ दाम ॥ ढु० ॥ ६ ॥ पारबती हुइ ढुढणीजी, समजाइ आतमाराम, इण समय गई करुजी, आगे म कर एसा काम ॥ ढु० ॥ ७ ॥ सब ढुढक नहीं खीजसोजी, कीधाका फल जोय, वात सुणो कुलिंगनीजी, एकाग्रचित्त होय ॥ ढु० ॥ ८ ॥ मोटी चर्चा मुपत्तीजी, लेवे शक्र इन्द्र नाम, सूरियाभनी पूजातणोजी, गीणे देवनो काम ॥ ढु० ॥ ६ ॥ भगवती शतक सोलमोंजी, मूलकों दुजो उदेश, शक्र इन्द्र भाषा विषेजी, मुख वान्धण नही लेश ॥ ढु० ॥ १० ॥ हस्त वस्त्र मुख आगलेजी, राखीने बोले जोय । निर्वद्यभाषा जिन

१ मूर्तिसिद्धिमें प्रतिमा सिद्धि गयवरविलासादि बनचूकी है। ढुढक सूरियाभदेवकी पूजाकों तो देवतोंकी करणी है एसा कहके उडादेते है और मुखवस्त्रिकाके समय शक्रेन्द्रका पाठको अगाडी मो-रचें लाते है । तो जेसा शक्रेन्द्रका पाठ है वेसाही सूरियाभका पाठ है दोनोंकोही मानना चाहिये ।

यत " तुब्भेण भंते मुहपत्तीयए मुहवधही तएण भगव गोयममियादेवीए एव वुत्ता समाणे मुहपत्तीयए मुहवधेइ २ " विपाकसूत्र अ० १ वचनात

कहीजी, खुले मुख सावद्य होय ॥ ढुं० ॥ ११ ॥ खुले मुख नहीं बोलणोजी, बोले जेहनो प्रमाद, रातदिन तोबड बन्धतो जी, मिथ्याहठ उन्माद ॥ ढुं० ॥ १२ ॥ प्रमादकी आलोचनाजी, किरिया होवे शुद्ध, पण कुंलिंग कदाग्रहीजी, मिथ्या छे तस बुद्ध ॥ ढुं० ॥ १३ ॥ कहे आगे मुपत्ती बान्धताजी, अन्त गढकिज वात, आमंतो झाली अंगुलीजी, गौतम बोल्या तेहनी साथ ॥ ढुं० ॥ १४ एक हाथ पकडी लीयोजी, झोली रही दुजे हाथ, खुलेमुख बोले नहीजी, केसे करी वह वात ॥ ढुं० ॥ १५ ॥ झोली हाथ कोंणी परेजी, मुख वस्त्रिका रही हाथ, जैनमुनि आज देखलोजी, सुखसे किनि वात ॥ ढुं० ॥ १६ ॥ गौतमस्वामि विपाकमेंजी, मृगाकुमर देखण जाय, मृगाराणी इम कहेजी, मुपत्ती बान्धो मुनिराय ॥ ढुं० ॥ १७ ॥ जो पहेला बन्धीहुतीतो, राणी कीम कहेती बन्ध, लुंपक लवजी इहां नहीजी, परस्पर होय विरोध ॥ ढुं० ॥ १८ ॥ आचारांग श्रुत स्कन्ध दुसरेजी, तीजा अध्ययनकी वात, छींकादिक हुवे ध्यानमेंजी, मुनि म्होंडे दे हाथ ॥ ढुं० ॥ १९ ॥ कहे उपयोग रहे नहींजी, खुले मुख वायु हणाय, जेहथी मुंहडो बान्धणोजी, आयो मारी दाय ॥ ढुं० ॥ २० ॥ उपयोग दूरो मुकनेजी, मुखबान्धी हुवा निःशंक, तो संयम किमपालसोजी, थें तो पुरो छो शंख ॥ ढुं० ॥ २१ ॥ चौस्पर्श भाषा कही जी, वायु शरीर स्पर्श आठ, जीव मरे नहीं तेहथुं जी, मत करो मनका थाट ॥ २२ ॥ होठसे होठ मिलियो

कहेजी, अठ स्पर्श होजाय, हिंस्या हुवे वायुतणीजी जे-हथी मुख बन्धाय ॥ ढु० ॥ २३ ॥ कीसासूत्रमें एह कहीजी, के मुखसे किनी थाप, न्युनाधिक प्ररूपतांजी, आज्ञा भग वज्र पाप ॥ ढु० ॥ २४ ॥ थारें कहनेसे अठ स्पर्शी हुवेगी, तो मुख बान्ध्यो शु थाय, पुद्गल तो रहे नहींजी, लोकान्त शुद्धि जाय ॥ ढु० ॥ २५ ॥ मुखपत्ती सूत्रें कहीजी, हाथपत्ती न कहे-वाय, थें आहार लोच निंद्रा करोजी, तो खोली केम मेलाय ॥ ढु० ॥२६॥ धरती राख्यो धरतीपत्तीजी, पाटेपाटापत्ती होय, रही नही यहमुखपत्तीजी, हेतुगणा जगजोय ॥ ढु० ॥ २७ ॥ रजो-हरण सूत्र कहेजी, तो रजहरो दीनरात, के कामपडयो लो काम-मेंजी, तो मेलो मुपत्तीमाथ ॥ ढु० ॥ २८ ॥ दशवैकालिक सू-त्रमेंजी, पांचमे अध्ययन पहेलो उदेश, गाथा त्यासी (८३) तीजेपदमेंजी, "हत्थग" बोले समझो रहस्य ॥ ढु० ॥ २९ ॥ थांरे मारे वाद छेजी, तीजो मत देवे साख, तो हठ कीण वातकोजी, परभवको डर राख ॥ ढु० ॥ ३० ॥ वैद्यव्यासजी इम कहेजी, शिवपुराण अध्याय एकवीस,[1] जैनवस्त्र राखे हाथ-

---

१ देखिये ढुढकजी ! वेदव्यासजी शिवपुराण अ० २१ में जैन मुनियोंके लिये क्या कहते है यथा—

मुंड मलीन वस्त्रं च, कुंडीपात्र समाचितम् ।
दधानं पुंजीका हस्ते, चालयन्ते पदे पदे ॥ १ ॥
वस्त्रयुक्त तथाहस्तं, क्षिप्यमाणं मुखे सदा ।
धर्मेति व्यवहारान्तं, तं नमस्कृत्य स्थितं हरे ॥२॥

मेंजी सिद्ध हुइ वीसवावीस ॥ ढुं० ॥ ३१ ॥ जेसे सिद्ध हुइ मुहपत्तीजी, इम सबबोल पेच्छाण, संक्षेपे इतना मांहेजी, बुद्धि-वन्त लेसी जाण ॥ ढुं० ॥ ३२ ॥ एकतो समकित बावनीजी, दुजी दर्पण ज्ञान, कर्ता कहन्यो एकनोजी, दुजो हीरो अज्ञान ॥ ढुं० ॥ ३३ ॥ प्रेरक तीजी ढुंढणीजी, वले ढुंढकजीके साध ( साधु ) आग्रे ढुंढक श्रावकोजी, लीजो एह प्रसाद ॥ ढुं० ॥ ३४ ॥ जो आगे वडके लिखोजी, तेह मुझ दिजो एक, टोले टोले जुदी जुदीजी, महिमा लिखुं अनेक ॥ ढुं० ॥ ३५ ॥ सुख सदा संपत्त थकीजी, फुट दुःखनोजी मूल, उन्नति करो धर्मकीजी, जिनाज्ञा अनुकुल ॥ ढुं० ॥ ३६ ॥

## कलश.

वामानन्दन जगतवन्दन तीर्थंकर तेवीसमो ।
नहीं देव दुजो त्रीकाल पूजो फलोधीमंडनवाल हो ॥
चउसंघ आयो वरघोडो लायो पांचो वाजा वाजतो ।
उपकेश राजे रत्न सुछाजे ज्ञानघन ज्युं गाजतो ॥१॥

## समाप्तं ।



और पारवती नामकी ढुंढणीने भी अपनी ज्ञानदीपीका नामके पुस्तकके १४ वा पृष्टमें लिखा है कि बजरांगजी ढुंढकके शिष्य लवजीने सं० १७०८ में मुहपत्ती मुंहको वन्धी है इति ।

अथश्री

# ककावत्तीसी ।

## दोहा

सद्गुरु चरण सरोजरज, मुझ शिर वसो हमेश ।
कवि नहीं कविता करूं, ककावत्तीसी लेश ॥ १ ॥
अक्षर अक्षर अनन्त भव, अरट घटिका माल ।
सुमति सखी हित कारणे, दे उपदेश रसाल ॥ २ ॥
कका—कटक कर्मोतणी, चढआइ तुझ लार ।
अप्रमत्त गजारूढ हो, मतकर देर लिगार ॥ ३ ॥
खखा—खडग क्षमातणा, ज्ञानघोडे असवार ।
कर्मकटकको जीततां, लागे कितनी वार ॥ ४ ॥
गगा—गारव तीन है, मोहतणा सीरदार ।
तत्त्व तीन त्रीशुल ले, मर्दव दड सुविचार ॥ ५ ॥
घघा—घौर कर देखिये, अपना घर है दूर ।
जागो मोहनिद्रा थकी, अब उगा है सूर ॥ ६ ॥
चचा—च्यार कषाय है, उत्तर भेद पच्चवीस ।
धन हरे दीर्घ कालसे, कर तु इन्हसें चीस ॥ ७ ॥

**छछा**–छिद्र पारका, मत धोवो पर मेल ।
ज्ञान दीपकसे देखिये, निज आतमका खेल ॥ ८ ॥
**जजा**–जीतो आतमा, पर जीत्यां क्या होय ।
निज दुश्मन निजमें वसे, ओर दुश्मन नहीं कोय ॥ ९ ॥
**झझा**–झूठ बोलो मति, झूठ पापको बाप ।
सत्य शील धारण करो, छूटे भवसंताप ॥ १० ॥
**टटा**–टोटो है नहीं, निज खाताकों देख ।
अनन्त खजाना अखूट है, प्रेम सहित तुं पेख ॥ ११ ॥
**ठठा**–ठाकुर निजतणो, सूतो काल अनन्त ।
ललकारे सिंहनादकर, होय अरिको अन्त ॥ १२ ॥
**डडा**–डाकण जाणजो, कुलटा कुमति नार ।
अनन्त जीव भक्षण कीये, अब तुं सूरत संभार ॥ १३ ॥
**ढढा**–ढंग आच्छो रखो, ढंगसे सुधरे काज ।
स्वसत्तामें रमणता, कर पामों स्वराज ॥ १४ ॥
**णणा**–रणतूर वाजीयो, चढ चालो रणखेत ।
अन्तःकरण शुद्ध आठमें, शुक्लध्यान लो श्वेत ॥ १५ ॥
**तता**–तनको देखके, मत करिये अहंकार ।
विनय भक्ति भजनकर, तन पाम्याको सार ॥ १६ ॥
**थथा**–थारो को नहीं, किनसे करिये प्यार ।
ज्ञान दर्शनमें रमणता, करिये तत्त्व विचार ॥ १७ ॥
**ददा**–दमन करो सदा, पांचो इन्द्रियां चौर ।

तेवीस योद्धा धनहरे, दोमो रावन मचावे शोर ॥ १८ ॥
**धधा**–धर्मदोय भेद है, सूत्र ओर चरित्र ।
शुद्ध श्रद्धासे कीजीये, नरभव जन्म पवित्र ॥ १९ ॥
**नना**–नाटक कर्म संग, नाच्यो काल अनन्त ।
निजघर आवो वाहला, सुमति कहे सुनों कन्थ ॥ २० ॥
**पपा**-पैसा पापसे, जोड्या लाख करोड ।
अणचेत्यों आसे रिपु, लेसे घाटो तोड ॥ २१ ॥
**फफा**–फूल सम देह है, चीण चीणमें चय थाय ।
पुन्य पूंजी ले आवियो, खाली खजाने जाय ॥ २२ ॥
**बबा**–बखत अमूल्य हैं, गइ न आवे कोय ।
वहा पें मूल्य करानीये, जहा कसोटी होय ॥ २३ ॥
**भभा**–भेद जाणों मति, आतम सिद्ध स्वरूप ।
भेद मीट्यो भर्म टल्यो, तब चैतन्य चिद्‌रूप ॥ २४ ॥
**ममा**–मर्म जाण्यो पछे, कर्म न बान्धे कोय ।
पूर्व कर्म प्रजालके, सिद्ध समाना होय ॥ २५ ॥
**यया**–यम नियम धरे, आसन समाधि ध्यान ।
नही जाणी निज आतमा, यह सबलो अज्ञान ॥ २६ ॥
**ववा**–वाणी जिनतणी, करो सुधारस पान ।
मीटे पीपासा भवतणी, प्रगट्यो परम निधान ॥ २७ ॥
**ररा**–रात वीती गइ, उग्यो अब दीनकार ।
भानु प्रगट्यो निजघरे, दूर भयो अन्धकार ॥ २८ ॥

ळळा–लटपट छोड दो, राखो एकही वात ।
वेश्यासम कुमति गीनो, पकडो शिववधु हाथ ॥ २९ ॥
शशा–शक्ति सिंहतणी, पिंजर दीधी रोक ॥
हाथल पटकी नाद कर, करे न कोइ टोक ॥ ३० ॥
षषा–षट् द्रव्य अरू, नय निक्षेप प्रमाण ।
तोडो पिंजर कर्मका, तव पहुंचो निर्वाण ॥ ३१ ॥
ससा–स्याद्वाद धोरी भला, शासन रथको जोड ।
चाहे दुश्मन एक हो, चाहे लाख हो कोड ॥ ३२ ॥
हहा–हाः इति खेद है, हार्यो रत्न अमूल्य ।
सुमति तुम प्रसंगसे, चैतन्य भयो अतूल्य ॥ ३३ ॥
क्षक्षा–क्षिण क्षिण जात है, आयुष्य रंग पतंग ।
देर करो मतिवालहा, चलो शिवमन्दिरमें संग ॥ ३४ ॥
ज्ञज्ञा–ज्ञानसुन्दर करो, निज आतमका काम ।
चैतन्य सुमति संगसे, ज्ञान पाम निज धाम ॥ ३५ ॥
उगणीसे इठांतरे, कृष्ण तीज माघ मास ।
नगर फलोधीमें फली, मनवंच्छीत सव आश ॥ ३६ ॥

## कलस.

पार्श्वनाथ वर पाट सोहे, शुभदत्त गीरुवा गणधरो ।
हरिदत्त ने भलो आर्यसमुद्र, केशी गणधर हितकरो ॥
सयंप्रभ ने रत्नप्रभसूरी, उपकेश गच्छ आनन्द करो ।
ज्ञानसुन्दर दास जिनका, सदा शिवसंपत्त वरो ॥ १ ॥

अथश्री

# ककाबत्तीसीका संक्षिप्तार्थ ।

## दोहा

सद्गुरु चरण सरोजरज, मुझ शिर बसो हमेश ।
कवि नहीं कविता करू, ककाबत्तीसी लेश ॥ १ ॥

अर्थ—सन्मार्गके बतलानेवाले सद्गुरुमहाराजके चरण-कमलोंकी रजरूपी जो कृपा हमारे मस्तक उपर हमेशा बनी रहे यह प्रार्थना सदैव करता हू । कारण जो वस्तुकी प्राप्ती होती है वह सब गुरुकृपासे ही होती है क्योंकि एक पाषाणका खड होता है यह भी गुरुमहाराजके निर्देश किये हुवे विधिविधानसे उपासनको प्राप्तकर दुनियाके उद्धारके लिये बडा भारी साधन होजाता है अर्थात् यह सब रस्ते बतलानेवाले गुरुमहाराज ही है वास्ते मैं गुरुमहाराजको वन्दन नमस्कार कर सदैवके लिये कृपाकी ही याचना करता हू ।

यद्यपि मैं कवि नहीं हू तथापि गुरुकृपासे बालक्रीडावत् ककाबत्तीसीकी कविता करनेमें साहस किया है यह भी गुरुकृपाका ही फल है । हे भव्य जीवो ! ज्यादा विस्तारसे नहीं कहता हूवा साधारण मनुष्योंके भी सुखपूर्वक समझमें आ सके वास्ते लेशमात्र ही कहूगा । वास्ते चित्त स्थिरकर पढिये ।

अक्षर अक्षर अनन्त भव, अरट घटिका माल ।
सुमति सखी हितकारणे, दे उपदेश रसाल ॥ २ ॥

अर्थ—चैतन्य राजाकी मुख्य दोय सखीयां है (१) धर्मराजाकी धर्मपुत्री जिस्का नाम सुमति सखी है (२) मोह-राजाकी अधर्मपुत्री जिस्का नाम कुमति सखी है । इन्ही दोनों शोकोंके अन्दर मेल मीलाप-स्नेहाचार कभी भी नहीं रहता है अर्थात् आपसमें हमेशां वैर-विरुद्ध खटपट चली ही करती है और एक दुसरीका छलछिद्र जोया करती है । अपनी अपनी कलाकौशल्य हास्य विनोदसे अपने पतिका प्रेम अपनी अपनी तर्फ आकर्षित करनेकी कोशीष हमेशां करती है जिस्में सुमति सखीका स्वभाव शान्त सरल दीर्घविचार नेकसलाह और अपने पतीका हित इच्छक है । और कुमति सखीका स्वभाव क्रूर मायायुक्त छल-कपट धूर्ततासे सदैव अपना पतिका अहित इच्छक है । यह बात तो प्रसिद्ध ही है कि जहांपर शोकों तरीके दोय सखीयां रहती है वहांपर आपसका स्नेह रहना असंभव है अर्थात् उन्हीकी खटपट हमेशां चलती ही रहती है । यही दशा सुमति कुमतिकी हो रही थी इसलिये चैतन्य राजाने इन्हीं दोनोंको एकत्र न रहने देना इस इरादासे एक कायदा बांध दीया कि जहांतक सुमति रहे वहांतक कुमति न आ सके और जहांतक कुमति रहे वहांतक सुमति न आ सके । इस कायदाको दोनों सखीयोंने सहर्ष स्वी-

कार कर पालन करने लगी । इसीसे यह हुवा कि कुमति म-खीने अपना पति चैतन्य राजाके निज आवासमें छावणी डालके निवास करादिया कि विचारी सुमति सखीकों चैतन्य राजाका दर्शनभी दुर्लभ होगया ।

जब कुमति कीसी समय अपने कार्यवशात् अपने पिता मोहराजाके वहां जाती है तब चैतन्यराजाको अपनी शय्याके अन्दर पोढाके उपर एक बहु मूल्यसाडी ( मोहनिद्रारूप ) ढांकके जाती है । बस, अनन्तकालतक नि॰चेष्ट हुवा चैतन्य उन्ही शय्या ( निगोदादि ) में ही पडा रहता है । कभी सु-मति सखी अपने कायदे माफीक पतिके पास आवे बतलावे तोभी घौर निद्रामें पडा हुवा चैतन्य बोलेभी क्यों । सुमतिका आदर तो दूर रहा परन्तु मुह खोलके देखनाभी दुर्लभ था इसी निद्रामें चैतन्यजी अनन्तकाल व्यतित कर रहेथे ।

एक समयकी बात है कि कुमति अपने पिताके वहा जा-नेके समय चैतन्यपर वह निद्रारूप साडी डालना भूल गइथी । कुमति जानेके बाद सुमति अपने पतिके कायदे माफीक पतिके पासमें आइ । चैतन्यने पहेचानी भी नही तथापि अपना स्वा-भाविक गुण होनेसे सुमतिको आदर सत्कार देके अपने पास बैठाली और पुछा कि आप कौन हो ? स्वामिनाथ ! क्या आप मुझे भूल गये हों आपके निज आवासमें रहनेवाली सु-मति हू । इतना कहनेपर चैतन्यको अपना भान हूवा और

बहूतही प्रेमपूर्वक आलिंगनकर विशेष आदर कीया । सुमतिने अवसरपाके कहा स्वामिनाथ ! में कीतनेही दफे आपके पास आइथी परन्तु में कमनसिबहूं वास्ते आपका देदारका दर्शन तकभी नहीं हूवा । तो क्या आप जैसे न्यायशील पुरुषोंको उचित है कि अनन्त कालतक एकही पक्षका पोषण करना और दुसरे पक्षका पोषण तो दूर रहा परन्तु आदरके वदले तीरस्कार करना । इत्यादि प्रेमपूर्वक नम्रता के साथ चैतन्यराजाको उपालंभ दीया ।

सुमति सखीके स्नेह सहित मधुर वचन सुनके चैतन्य कुच्छ मुंहको मलकाता–हसता हूवा अर्थात् अपनी तर्फसे स्नेह वतलाता हूवा बोला कि हे मृगनयनी! में आपसे तीलमात्रभी नाराज नहीं हूं । मैं आपके सद्गुणोंको अच्छी तरहसे जानता हूं, परन्तु क्या करूं अपने कायदाका पालन करनेके लिये मुझे यह वरताव करना पडा है, और वह कुमति स्थानान्तर जाती है जब न जाने क्या जादु डालजाती है या किसी प्रकारका नसा दे देती है ताके मुझे किसी प्रकारका भान ही नहीं रहता है कि कौन आया और कौन गया । में क्या कृत्य करता हूं या अकृत्य करता हूं । परन्तु आज न जाने क्या कारण हूवा है कि मैं ठीक ठीक सावचेत रहा हूं ॥

हे मधुर भाषिणी ! आज अच्छा अवसर मीला है, वास्ते आप यहांपर ही निवास करें और इतने दिनमें निज

घरमें क्या क्या वरतावे हुवा है वह सब हाल मुझे सुनावो, कारण मैं आपकी मधुर भाषा द्वारा सब हाल सुनना चाहता हूं ॥

सुमति सखीने चैतन्यके सब हाल सुनके यह विचार किया कि जो मैं कल्पना करती थी कि मेरी शोक कुमति मेरे पति चैतन्यराजाको वशमें करलिया होगा, यह मेरी कल्पना बिलकुल असत्य है, परन्तु मेरे पिताजी और मेरा भाइ सद्बोध सदागम कहता था कि " आत्मा निमित्तवासी है " यह बात सत्य है। सुमतिने सुविचार किया कि जबतक कुमतिके दुर्गुणोंसे चैतन्यने अनन्तकाल तक दु'ख सहन किया है, वह सब चैतन्यको न समझाये जाय, तबतक चैतन्यकी रूची कुमतिसे कभी हठेगी नहीं। और यह चैतन्य और भी कुमतिके वश हो नरक-निगोदके दु खोंको सहन करेगा। वास्ते मुझे उचित है कि पहले यह भी हाल सुनादू

हे आत्मवीर! जबसे आप इस मोहराजाकी पुत्री कुमतिके वशमें हुवे हैं तबसे इस अपार ससारके अन्दर जन्म मरण रोग शोक आदि अनेक दु'खोंका अनुभव किया है और यह कुमति एक आपको ही नहीं किन्तु आप जैसे अनन्त जीवोंको हालमें भी दु खोंका अनुभव करा रही है। यह आप देखते ही हैं कि यह पशवादि और कितनेक मनुष्योंको भी अत्याचारमें प्रेरणा करती है। यह वही कुमति है जो कि

आपको अनन्तकाल तक भवभ्रमण कराया है। आपका सबका सब दुःख तो मैं नहीं कह सक्ती परन्तु किंचित् वह भी आप ठीक तौरपर समझ सके, वास्ते हेतु सहित ही कहती हूं आप सुनिये। इस संसारके अन्दर १४ स्वर और ३३ व्यंजन अनादिकालसे हैं इन्हीको लोग भाषामें अक्षर भी कहते हैं और जीतने जीव संसारमें जन्ममरण करते है उन्होंको पहेचाननेको अक्षरकी अपेक्षा रहती है। जैसे नारकी कहनेसे प्रथम न अक्षरकी अपेक्षा है। हे स्वामिन्! आप इन्ही कुमतिके संयोगसे एकेक अक्षरके नामवाले अनन्त अनन्त भव किये हैं अब आप स्वयं ही विचार करें कि इन्ही जन्ममरणका आपको कितना कष्ट सहन करना पडा है? मैं कहांतक कहूं।

चैतन्यने यह सुहितरूपी सुमतिके वचन सुनके दीलमें बडा ही दुःख कीया, और गभराता हुवा बोला कि हे प्राणेश्वरी! आपका वचन सत्य है मैंने इतना दुःख सहन किया है कि जिसका वर्णन नहीं हो सक्ता परन्तु अब भविष्य के लिये क्या करना चाहिये कि फीरसे इन्ही महान् दुःखोंका अनुभव न करना पडे।

हे स्वामीन्! जहांतक आप कुमतिका प्रेम बिल्कुल त्याग न करोगे वहांतक भविष्यके लिये इ[illegible] दुःखोंसे नहीं बचोगे। मैंने अबी ही मेरी दासीय[illegible] द्वारा सुना है कि मैं आपकी पास आइ हूं यह स[illegible]

हाल कुमतिका पहूच गया है । यह बात सुनतेही कुमतिने अपने जनक मोहराजाके पास जाके आपकी और मेरी शीकायत करी है, उसपरसे मोहराजाने अपनी सर्व सेनाके साथ आपके उपर चढाइ करी है, एसा समाचार अभी ही सुना है ।

हे हितकारिणी सुन्दरी । जब मेरे सुसराजी मेरेपर सेना लेके आ रहे है तो अब मेरेको क्या करना चाहीये, और एसा उपाय बतलावो कि मै मोहराजाका पराजय कर सकू ।

हे आत्मवीर ! आप घबरावे नहीं कारण मेरा पिता धर्मराजाके पासभी बहुतसी सेना है आपतो एक हो परन्तु आपके जेसे अनन्ते जीव इन्ही दुष्ट मोहराजाके पजोसे छूडवायके मेरे पिताने अक्षयस्थानमें पहूचा दीया है उन्होंके विषयमें तो मोहराजा अभीतक दातोंको पीस ही रहा है आप एकाग्रचित्त होके मेरी अर्ज सुनिये ।

कक्का–कटक कर्मोतणी, चढआइ तुझलार ।
अप्रमत्त गजारूढहो, मतकर देर लिगार ॥३॥

अर्थ–हे स्वामिन्! इन्ही कर्मकटकका अधिपति मोह नामका नरेन्द्र है जिन्होंके कर्मकर्त्ता मिथ्यादर्शन प्रधान है और राग केसरी और द्वेष गजेन्द्र तथा सर्व २८ उमरावों और ज्ञानावर्णिय उपराजा पाच उमरावोंसे, दर्शनावर्णियराजा नव उमरावोंसे, वेदनियराजा दोय उमरावोंसे, आयुष्यकर्म राजा चार उमरावोंसे, नामकर्मराजा १०३ उमरावोंसे, गोत्रकर्म राजा

मूल दोय और साथमें सोले उमारावोंसे और अन्तरायकर्म राजा तो पांच महान् योद्धोंसे कटकके साथ है। हे स्वामिन् ! मोहराजाके कटकमें पुरुष और स्त्रियां सभी उमरावोंमें ही समावेश होता है। वह तीन लोकको त्रास देता हूवा आपके पीछे आ रहा है।

हे सुमति! में अकेला इन्ही महान् योद्धाओंको कैसे जीत सकता हूं।

हे स्वामिन्! आप चालिये मेरे पिताके घरपर वहांपर एक गन्धहस्ती है उन्हीपर आप विवेकरूपी अंबाडी और दोनों तर्फ स्याद्वाद रुप दो घंटा लगा दो और शुद्ध अन्तःकरणका वज्रदंड हाथमें मजवुत पकडलो मैं आपके अप्रमत्तरूपी गन्धहस्ती के उपर माहावत वन वेठजाउंगी फीर आप देखीये मोहका कटक आपके सन्मुखही क्यों आवेगा अर्थात् दुरहीसे भग जावेगा।

चैतन्य सुमतिकी वात सुन जिस माफीक मोहसे संग्राम करनेको तैयार हो गये उसी माफीक सर्व आत्महितेषीयोंको अपना स्वराज प्राप्त करना चाहीये।

खखा–खडग क्षमातणो, ज्ञान घोडे असवार।
कर्म कटकको जीतते, लागे कितनीवार ॥ ४ ॥

अर्थ–इतनेमें मोहराजाका वडापुत्र द्वेष गजेन्द्रका वडा पुत्र विश्वानल अपने सुभटोंको साथमें लेके चैतन्यराजा परचढ़ाइ की थी उन्होंको देखके चैतन्य वहुत ही, घवराने लगा

और सुमतिको पुछाकि अब क्या उपाय करना चाहिये । तब सुमति बोली कि हे स्वामिन् आप क्यों घबराते हो, मेरा पिताके खजानेमें एक ऐसा चन्द्रहास खडग ( क्षमारूपी खडग ) है यह मानों दुश्मनोंके लिये एक सुदर्शन चक्र है और दुसरा कम्बोज देशका आकरणी जातिके अश्वकोभी लजित करनेवाला अश्व ( ज्ञानरूपी अश्व ) है उन्हींपर आप असवार होके यह खडग हाथमें धारण करो, फिर इन्ही जड कर्मोंको पराजय करनेमें क्या देर लगती है ।

हे नाथ-क्षमारूपी खडग और ज्ञानरूपी अश्व अर्थात् ज्ञान सहित क्षमा करनेसे हजारों दुश्मनरूपी कर्मोंका एक श्वासोश्वासमें नाश हो जाता है । इन्हीं सुमति सखीकि हित शिक्षाको धारण कर चैतन्य हिम्मत बाहादुर होते हूवे रिपुओंका पराजय करनेको कम्मरकम तैयार हो गया है वास्ते सबको तैयार होना चाहिये ।

**गगा**–गारव तीन है, मोहतणा सीरदार ।
तच्च तीन श्रीशुलले, मर्द्दव दढ सुविचार ॥ ५ ॥

अर्थ–इतनेमें तो मोहराजाके सीरदार जो रसगारव, ॠद्धिगारव, सातागारव, इन्होंकि मददमें मायाशल्य, निदानशल्य, मिथ्यादर्शनशल्य भी साथमें केसरीया करके चैतन्यपर चढाइ करीथी, एक दुसरेके साथमें अभिमान कर रहेथे, कि चैतन्यकि क्या ताकत है देखिये हम उन्हींको रणमें गर्द बना

देंगे, कुटम्ब धनामें लोभी बना देंगे, सुखशल्य बना देंगे, माया कपटाइ धूर्तताके लपेटामें ले लेंगे, इतने परभी वह मोहरूपी पासमें न पडेगा तो उन्हीकि सर्व धर्मक्रियाका मैं नियाणा करा दूंगा, इतनेमें मिथ्यादर्शनशल्य बोलाकि तुम फीकर क्यों करते हैं, चैतन्यके असंख्याते प्रदेश है उन्हीसे मैं चुपकेसे कीसी२ प्रदेशोमें छावणी डालके अपने सबका निर्वाह कर दुंगा। अपने अपने मनके मोदक बान्धते हूवे चैतन्यकी तर्फ आने लगे, तब चैतन्यने सुमतिसे पुछा कि दुश्मन तो नजीक आ रहे है, अब क्या करना चाहिये। सुमतिने कहाकि हे प्राणेश मर्दवरूपी वज्रदंड लेके पेस्तरतो इन्ही तीनों गारवका मदको चकचुर करदो। बादमें शुद्धदेव शुद्धगुरु शुद्धधर्म रूपी यह तीनों तत्त्वोंकी तीक्षण त्रीशुल है इन्हीको करकमलोंमे धारण कर तीनों शल्योंको अलग अलग त्रीशुलसे छेदन भेदन करदो कि इन्ही महान् दुष्टोंका फीर कीसीके परभी जोर जुलम न चले।

घघा—घौर कर देखिये, अपना घर हे दूर।
जागो मोह निंद्रा थकी, अब उगाहे सूर ॥ ६ ॥

एक समय चैतन्यराजा कुमति सखीके उपर पलंगपर लेट रहा था उन्ही समय मोहराजाके प्रमाद नामके महान् योद्धा उन्होंकी पुत्री निद्राने चैतन्यराजाको झकडके अपने आधिन बनालिया, उन्ही समय कुमति सखीका अन्तरापाके सुमति सखी अपने प्रितमके पास आके कहने लगी। हे नाथ!

आप अपने घरपर जानेका प्रयाण किया था तो इस विषम रस्तेमें क्यों लेट रहे हो कारण अभीतक आपका घर (मोक्ष) बहुत दुर है वास्ते अब मोहनिद्राको जरा दुर करो अनन्तकाल हो गये है इन्ही घोर अन्धकाररूपी रात्रीमें ही आप इदर उदरके धक्के खा रहे हो परन्तु जरा दुसालेको दुर कर मुह बहार निकालोगे, तो आपको सूर्य ( ज्ञान ) दीख पडेगा फीर अपने मकानपर जाने योग्य रस्तेका स्वीकार कर निज स्थानपर पहुच जाना। चैतन्य यह सुमति सखीका वचन सुनके खडा हो वार्तालाप करने लगा। इतनेमें सुमति सखी चैतन्यसे कहने लगी हे स्वामीन्!

चर्चा—च्यार कषाय है, उत्तर भेद पचवीश।
धन हरे दीर्घकालसे, कब तु इन्हसे बचीश॥७॥

अर्थ—हे कन्थ! मुख्य च्यार कषाय है परन्तु इन्हीका उत्तर भेद पचवीश है।

४ अनन्तानुबन्धी—क्रोध, मान, माया, लोभ। सम्यक्त्व गुणको रोके।

४ प्रत्याख्यानि—क्रोध, मान, माया, लोभ। देशव्रत गुणको रोके।

४ अप्रत्याख्यानि—क्रोध, मान, माया, लोभ। सयम गुणको रोके।

४ संज्वलनके—क्रोध, मान, माया, लोभ। वीतराग गुणको रोके।

६ हास्य, भय, शोक, जुगुप्सा, रति, अरति। शुक्ल-ध्यानको रोके।

३ स्त्रीवेद, पुरुषवेद और नपुंसकवेद। अवेद गुणको रोके।

यह २५ कषाय प्रतिदिन आपके निज गुणरूपी धन जो ज्ञान दर्शन चारित्र है उन्हीको दीर्घकाल अर्थात् अनन्त-कालसे हरण कर रहे है तो मेरी अर्ज है कि जब आपके धन हरण करनेवाले दुश्मन है, तो इन्ही दुश्मनोंके साथ आप प्रिति क्यों कर रखी है। क्या आप नहीं जानते हो कि, यह महान् दुष्ट अनन्ते जीवोंको विश्वास दे देके अपने कबजे कर, केद कर दिये है। तो मैं आपसे कहती हूं कि आप इन्होंसे कब प्रिति तोडोगे अर्थात् कब इन्ही दुष्टोंसे बचोगे, मैं आपको हितकारी बात कहती हूं तथापि आप मेरी बातपर ख्याल नहीं करते हुवे इन्ही दुष्टोंके साथ गुपचुप प्रवृत्ति करते हो परन्तु वह मेरेसे छीपी हूइ नहीं है. लो सुनलो।

**छछा**–छिद्र पारका, मत धोवो पर मेल।

ज्ञान दीपकसे देखीये, निज आतमका खेल ॥ ८ ॥

अर्थ—हे स्वामीन्! आप कुमतिके कबजे होके पारके छिद्र देख रहे हैं और रजक ( धोबी ) के पदको धारण कर

दुनियोंकी छती या अछती निंदा कर अपनी कुमति सखीका पोषण करते हो परन्तु क्या आप अनन्तकालके दुःखोंको भुल गये है कि परछिद्र देखना और परनिंदा करना भवान्तरमें कितना दुःखका कारण होता है। भला आप दीर्घदृष्टिसे विचारीये कि इस्में आपको क्या स्वार्थकी प्राप्ति होती है। चैतन्य बोला कि हे सुमति ! इस्में मेरेको स्वार्थ तो कुच्छ भी नहीं है परन्तु मेरेको यह एक कीसमका ईसक ( स्वभाव ) ही पड-गया है कि अब मेरेसे रहा नहीं जाता है। हे नाथ ! यह आपके हृदयमें दीर्घकालसे असर जमानेवाली कुमति है परन्तु आपको एसा ही इसक होगया हो तो मैं आपका इसक छोडाना नहीं चाहती हु किन्तु आप ज्ञानरूपी दीपक हाथमें लेके अपने आत्माका छिद्र देखीये कि यह आत्मा क्या क्या करता है और एक दिनमें कितने अकृत्य कार्य करता है। अकृत्य कार्य किये हुवेकि निंदा हमेशाके लिये करते रहो, अगर इस पाप का वजन कोइ कम करनेवाले (आपकी निंदा करनेवाला) मील जावे तो आपको खुशी मानके उन्ही उपगारी पुरुषोंका उपकार मानो, हे साहिब ! एसा इसक रखो कि जिन्होंसे भव-भवमें मेरी और आपकी प्रीति बनी रहे अगर आपका यह दुष्ट इरादा हो कि मैं दुसरोंका छिद्र देख निंदा कर पराजय कर दू तो यह भी आपका विचार खराब है इन्हीके लिये भी आप कान देके सुनिये।

जजा-जीतों आत्मा, पर जीत्या क्या होय।
निज दुश्मन निजमें वसे, और दुश्मन नहीं कोय ॥९॥

अर्थ—हे चैतन्यराजा! आपको कुमतिने बडा भारी भर्म डाल दीया है वास्ते आप अपने दुश्मनोंको सज्जन मान अपने निजावासमें स्थान दे रखा है और जो आपके दुश्मन नहीं है उन्हीमें आपकी दुश्मनभ्रान्ति करादी है परन्तु जब आप मेरी शय्यामें आवोगे तब जान पडेगी कि "अप्पा अरि होइ अणवठियस्स" + + "अप्पामित्तममित्तंच" इस वास्ते आप परको पराजय करनेका निरर्थक पुरुषार्थ क्यों करते हैं अगर आपको पुरुपार्थ ही करना हो तो आपका आत्माके अन्दर रागकेसरी और द्वेषगजेन्द्रके पुत्र क्रोध, मान, माया, लोभ, हास्य, भय, शोक आदि अनेक दुश्मनों रहा हुवा है इन्होंके साथ युद्ध कर अपने कब्जे कर लोगा तो फीर दुनियांमें आपके कोइ भी दुश्मन नहीं है। हे सुमतिप्रिय! आपका कहना तो बहुत अच्छा है परन्तु इन्होंको पराजय करनेको एक शस्त्र एसा होना चाहिये कि प्रथमसे इन्ही दुश्मनोंका नायकको अपने आधिन बनाले। सुमति बोली कि हे नाथ! अपने घरमें बहुत शस्त्र है जिससे दोनों हाथोंमें दो शस्त्र लो।

झझा-झुठ बोलो मति, झुट पापको बाप।
सत्य शील धारण करो, छुटे भव संताप ॥१०॥

अर्थ—हे स्वामिन्! सर्व पापोंका बाप तथा नायक एक झुठ बोलना है कारण कि दुनियामें सब बातोंका इलाज हो सक्ता है परन्तु झुठ बोलनेवालेका इलाज नहीं है और सर्व दुर्व्यसनोंमें शिरोमाणि कर्मदलिकमें अधिक तीव्रता रस डालनेवाला असत्य है और मिथ्यात्वके आगमनमें अग्रेश्वर मोहराजाके सर्व दुतोंमे यह एक नायक दुत है वास्ते आप इन्होंका पराजय करनेके लिये अपने निज खजानासे एक सत्य और दुसरा शील यह दोनों बडेही जोरदार शस्त्र धारण करके इन्ही पापके बापको अपने कबजे करलो कि फीरसे इसी चौरासीके अन्दर भव भ्रमनके तापरूपी संतापके संकटोंका मुह ही देखना न पडे अर्थात् भवभ्रमनको जलाजलि देके मोक्ष चले जावोगे फीर अपने अचलानन्दमें अव्याबाध सुखोंका अनुभव करते रहेंगे।

हे स्वामिन् कुमतिने आपको यहभी भर्म डालाथा कि सुमतितो भीखारण हे निर्धन है इन्होंके पास जानेवाला बडा ही दुःखी हो जाता है क्योंकि सुमति अति प्रसन्न होती है तब जगतके अच्छे सुन्दर पदार्थ खानेका पीनेका पहेरनेका मोजमजा रगरागका तो प्रथमही त्याग करा देती है बादमें योगि बनाके घर घरमें भिक्षा मगवाति है यह सर्व दालिद्रताकाही चिन्ह ह वास्ते हे कामणगारा कन्त! आप भुल चुकके सुमतिके प्रासादमें कभी नहीं जाना, अगर इन्ही कुमतिके कहनेपर आप विश्वास किया होतो अब सुनिये।

**टटा**-टोटा है नहीं, निज खाताको देख।
अनन्त खजाना अखुट है, प्रेम सहित तुं पेख ॥११॥

अर्थ-हे नाथ ! कुमतिने आपको अनादि कालसे अपने पक्षमें रखनेके लिये कभी कभी पौद्गलीक सुख देखाके नरक निगोदके दुःखोंसे आपके निजगुणोंकि हानि करी है इसीसे आपको जहां तहां टोटाही टोटा मालम होता है अर्थात् आपको पुन्यहिन बनाके बन्दरकी माफीक चतुर्गतिमें परिभ्रमन करा रही है। परन्तु हे स्वामिनाथ आप अपनि निज दुकानमें-पधारके अपना निजखाताको देखो, आपकी दुकानमें बिलकुल टोटा नहीं है। लो मैं आपको आपके निजघरका अखुट खजाना बतलाती हूं देखिये आपके एकेक आत्मप्रदेशमें अनन्तज्ञान अनन्तदर्शन अनन्तचारित्र अनन्तवीर्यरूपी धन भरा हुवा है जोकि आप इन्हीको मेरी शय्याके अन्दर रहके सदैव उपभोग करते रहोगे तो यह खजाना अनन्तानन्त काल तक कभी खाली न होगा वास्ते मैं अर्ज करति हूं कि एक दफे प्रेम सहित आप अपने खजानाको देखो। हाँ आपके इन्ही खजानेको लूंटनेवाले दुश्मन बहुतसे है परन्तु दुश्मनोंका जोर कब लगता है ? कि जब खजानाके मालिक घोर निंद्रामें सुता रहे तो चौर अवश्य मालका हरण करता है वास्ते अर्ज है कि-

**ठठा**-ठाकुर निजतणो, सुतो काल अनन्त।
ललकारे सिंहनादकर, होय अरिका अन्त ॥ १२ ॥

अर्थ-हे प्रभो! आपके निजानन्द नामका ठाकुर अनन्तकालमें कुमतिसखीकी साथ शय्याके अन्दर मोहनिद्रारूपी दुसाला ओडके सुता हुवा है। हे गुफावासी सिंह! जरा हमारी अर्जपर ध्यान देके सम्यग्दर्शनरूपी हातल और ज्ञानरूपी गर्जना करिये। अर्थात् अनन्तवीर्यरूपी श्राक्रममें सिंहनादकि ललकार करिये ताके आपको अनन्तकाल तक अपने कब्जे रखके अनन्ते भव भ्रमन करानेवाले अरि (वैरी) को जड-मूलसे नष्ट होनेमें क्या देर लगति है। हे स्वामिन् जहांतक आप इन्ही दुश्मनोंसे घबराते रहोगे, वहा तक यह दुश्मन आपको कभी छोडनेवाले नहीं है बल्के आपको अधिकाधिक दु:ख देंगे। हे स्वामिन मैं आपके दुश्मनोंका भी परिचय करा देती हूं। (१) केवल ज्ञानावर्णिय (२) निंद्रा (३) निंद्रा निंद्रा (४) प्रचला (५) प्रचला प्रचला (६) स्त्यानर्द्धि (७) केवल दर्शनावर्णिय (८) मिथ्यात्वमोहनीय (९) अनंतानुबन्धी क्रोध (१०) एव मान (११) एव माया (१२) एव लोभ १३-१४-१५-१६ प्रत्याख्यानी क्रोध मान माया लोभ १७-१८-१९-२० अप्रत्याख्यानी क्रोध मान माया लोभ एव २० दुश्मनों आपके निजगुणोंकी सर्वथा घात करनेवाले हैं और (१) मतिज्ञानावर्णिय (२) श्रुतज्ञानावर्णिय (३) अवधिज्ञानावर्णिय (४) मनःपर्यवज्ञानावर्णिय (५) चक्षुदर्शनावर्णिय (६) अचक्षुदर्शनावर्णिय (७) अवधि दर्शनावर्णिय ८-९-१०-११ सञ्ज्वलनका

क्रोध मान माया लोभ १२ हास्य १३ भय १४ शोक १५ जुगुप्सा १६ रति १७ अरति १८ स्त्रिवेद १९ पुरुषवेद २० नपुंसकवेद २१ दानान्तराय २२ लाभान्तराय २३ भोगान्तराय २४ उपभोगान्तराय २५ वीर्यान्तराय एवं २५ दुश्मनों आपके निज मालको देशसे लुंटालुंट कर रहे हैं अर्थात् च्यार घातिकर्मोंकि ४५ प्रकृति है जिस्मे २० प्रकृति सर्व घाति है और २५ प्रकृति देशघाति है इन्होंने निजानन्दका अनन्तज्ञान गुण, अनन्त दर्शन गुण, अनन्त त्तायकगुण, अनन्तवीर्य गुण इन्ही चारों गुणोंको अनन्त कालसे दबा रखा है। क्यों चैतन्यजी! अब आपके नेत्रोंका पडल दुर हुवे हो तो एक सिंहनादकी ललकार करीये तांके आपकी भवोभवकी निंद्रा दुर होजाय फीर अच्छी तरहसे शिवसुन्दरीके साथ अव्याबाध सुखोंका अनुभव भोग करते सदैव आनन्दमय बन जाइये। इस मेरे कहने पर आप अवश्य विचार करेंगे। अगर इस अवसरभी आप पहिलेकि माफीक गफलत रखोगे तो मैं आपको सची सची बात सुना देती हूं।

डडा—डाकण जाणजो, कुटीला कुमति नार।
अनन्तजीव भत्तण किया, तुं अब सुरत संभार ॥१३॥

अर्थ—हे चैतन्यराज! आप इन्ही कुटीला कुमतिके बाहारके हाव भाव रंग राग देखके इन्ही दुष्टाके फन्दमें पड जाते हो तब यह कुमति आपको विश्वास उत्पन्न करनेको खान

पान एवं आरामादि कार्योंमें प्रेरणा करती है और आपके हाथसे न करने योग्य अत्याचार कराती है कभी कभी तो आपके हृदयकमलमें निवास कर देती है और आपके प्रदेश प्रदेशमें अपना असर पहुंचा देती है जिन्होंके जरिये आपको जडवत् बनादेती है। वास्ते महान् पुरुषों इन्ही कुटिला कुमतिको डाकनके नामसे पुकार रहे हैं। डाकन हो तो एक ही भवमें भक्षण करती है परन्तु यह कुमति डाकन तो भवोभवमें भक्षण करती है, हे नाथ! बिचारी डाकन तो एक दोय अथवा तीन जीवोंका भक्षण करती है परन्तु यह महान् दुराचारिणी कुमतिने तो अनन्ता जीवोंका भक्षण किया है इतनेपर भी तृप्त न हुइ और अनन्ते जीवोंका भक्षण कर रही है, और इन्हीके पञ्जेमें आवेगा उन्होंको कभी नहीं छोडेगी, हे स्वामिनाथ! आप मेरी शय्याके अन्दर पधारे हो वास्ते मैं आपको नम्रतापूर्वक अर्ज करती हूं कि आप अपनी दशाको ठीक ठीक संभाल करते रहे कारण जहांतक इन्सान अपने ढगपर चलते है उन्हों पर किसीका जोर नहीं चलता है वास्ते ही मैं आपको वार वार अर्ज करती हूं कि—

ढढा—ढग आच्छो रखो, ढगसे सुधरे काज।
स्वसत्तामें रमणता, कर पामो स्वराज ॥ १४ ॥

अर्थ—हे स्वसत्ताविलासी! अनन्तकालकी कुमति दूर हो गइ है अब भी आपको चेतना हो तो आप अपना ढग—

चलन अर्थात् नियम व्रत पच्चक्खान यह बाह्य ढंग है और परवस्तु जो पौद्गलादि द्रव्य पांच है उन्हींको हेय पदार्थ समझके त्यागभाव रखो। अर्थात् आपके अच्छे ढंगको देखके कुमति बहुत कोपीत होके आपके अच्छे ढंगमें हजारों विघ्न करेंगी क्युं कि अच्छे ढंगपर चलनेवालोको तो कुमति अपने दुश्मन ही समझती है। हे स्वामिनाथ ! आपकों मैं पहलेसे ही इन्ही कुमतिकी आदतें बतला देती हूं आप कान देके सुनिये। आप जब अच्छे ढंग ( चलन ) पर चलेंगे तब कुमति दुर रहकर आपके शरीरमें व्याधि कर आपका ढंग छोडा देगी। कभी चोरीका माल बहुत सस्ता आपके पास भेजेगी वह आपसे स्वल्प मूल्यमें खरीद कराके कारागृहमें डलावेगी। कभी स्त्रीपर राग, कभी पुत्रपर राग, कबी मानदशा, कभी निबिडमाया इत्यादि प्रपंच कर आपको अच्छे ढंगसे भ्रष्ट कर अपनी शय्यामें पकड लेजावेगी। वास्ते मैं आपसे निवेदन करती हुं कि आप अपनी सत्ता जो ज्ञान, दर्शन चारित्र और वीर्य इन्होंमें रमणता करो और स्वद्रव्य, स्वक्षेत्र, स्वकाल, स्वभावके दरवाजेसे कभी भूलचुकके पांव बहार न धरना, एसे जो वरताव रखोगे तो पराधिनपणासे मुक्त होके आप अपने असंख्य प्रदेश सत्तावाले नगरमें स्वराज करते हुए स्वतंत्र सुखोंका अनुभव करोगे और मैं आपके इन्ही कार्यमें हमेशां मदद करती रहूंगी।

णणा-रणतुर वाजियों, चढ चालो रणखेत।
अन्त'करण शुद्ध आठमे, शुक्लध्यान लो श्वेत ॥ ९५ ॥

अर्थ—हे निजानन्द ! मैं आपसे पहले ही कहती थी कि यह कुमति आपके उपर कुपीत होगी, देखीये रणतुरकी अवाज आ रही है, अगर इस अवसरपर आप चुपचाप बेठ जावोगे, तो यह कुमति अपने बान्धवोंके साथ आपपर अपना हुमला करके आपको पकड अपनी शय्याके अन्दर लेजावेगी, तो फीर आपको अनन्तकाल तक नहीं छोडेगी। वास्ते आप अब पेस्तर मदचुर मुद्गल, विषय विनसन वज्र, कषाय निकदन कुद्दाल, निद्रानष्ट स्मृतिशील और विकथाभग वत्त हाथमें धारण करो इन्होंसे कुमतिके जितने योद्धे-मद, विषय, कपाय, निद्रा, विकथाका शिर छेदके अन्त'करण शुद्धिरूपी निसरणी ( श्रेणी ) पर चढके आप एकदम शुक्लध्यानरूपी मेरा वृद्ध बन्धवके साथ वार्तालाप करो, वह आपकी पूर्णतया सहायता करेगा, और मा धर्मीमें भी इस बातकी कोशीष करती रहुगी, देर न करीये पुरुषार्थरूपी रथ आपके लिये तैयार है इसपर विराजके रणखेतमें जल्दी चलिये।

हे स्वामिन् अभी मेरे कानोंमें अवाज हुइ है कि हे सुमति ! तु तेरे प्राणपतिको हिनशिना तो दे रही है परन्तु कभी ? कुम तिका एक छोटासा लडका चैतन्यके पास आता है इन्होंने

लिये रुकावटका करार चैतन्यसे पहेले कर लेना। इस वास्ते एक बात आप और भी सुन लिजिये।

तता–तनको देखके। मत करिये अहंकार।
विनय भक्ति भजनकर। तन पाम्याको सार॥ १६॥

अर्थ—सुमति चैतन्यसे कह रही है हे प्रीतमजी! आप इसी गौरे गौरे गात्र ( शरीर ) को देखके अहंकार न करिये, कारण यह शरीर हाड मांस रक्त मेद चरबी और मलमूत्रसे भरा हुवा उपरसे पतंगके रंगमाफीक लालीमा देख अहंकार कर रहा है परन्तु इन्हीका धर्म क्या है वह भी आप जानते है कि क्षणमात्रमें सडन पडन विध्वंसन हो जाता है। क्या आपने सनत्कुमार चक्रवर्तीका हाल नहीं सुना है? शरीरके सुन्दराकारका अभिमान करनेसे क्षणमात्रमें शोलारोग उत्पन्न हो गयाथा। आप प्रत्यक्ष देखते है कि युवक अवस्थामें शरीरका रंग ढंग कुच्छ और ही होता है और वृद्ध अवस्थामें ज्वरा पिडित शरीरका हाल कुच्छ और ही देखाइ देता है। जोकि शिर कम्पने लग जाता है, मुंहसे लाळें पडने लग जाती है, चमडी लटकने लग जाती है और उठने बैठने की भी शक्ति नही रहती है तो ऐसा नाशवंत शरीरका अहंकार आपको करना ठीक नही है। हे नाथ! इस शरीर पाने का सार यह है कि देव गुरु साधर्मी और मातापितादि सज्जनोंका

विनय करना, भक्ति करना, वेयावच्च करना, तथा परमेश्वरका भजन करना यह ही सार है। इन्होंसे ही यह मीलाहुवा नरभव रत्न चिंतामणि सफल होता है वास्ते आप अहकारको छोडके सद्कार्यमें अपना शरीर अर्पण कर दो। हे स्वामिन्! कितनेक लोगोंका यह भी दुर्ध्यान है कि माता पिता पुत्र कलत्र धन धान्यादि मेरा है वास्ते यह शरीर उन्होंके कार्यमें लगादेते है वास्ते आप जरा इधर भी देखीये।

थथा-थारो को नही। कीसमे करिये प्यार।
ज्ञानदर्शनमें रमणता। करिये तत्त्व विचार ॥ १७ ॥

अर्थ—हे चैतन्यराजा! इस दुनियामें सभी प्राणीवनीयेकी दुकानें और सरायके मेलाकी माफीक मुसाफरोंके रुपमें एकत्र हुवे है। नजाने कोनसा मुसाफर कीस देशसे आया है और कीस देशमें जावेगा, और कितनी वखत यहापर ठेरेगा और यह मेरी प्रित कितनेकाल पालन करेगी? जब इतनाही निश्चय नहीं है तो फीर उन्ही मुसाफरोंका विश्वास कर उन्हाके साथ प्रेम करना क्या उचित है? अर्थात् यह कुटुम्ब मेला है वह सब मुसाफर है यह तेरा नहीं है कारण जब तु परभव गमन करेगा तब यह सब यहापरही रहेगा और जब वहलोक परभव जावेगा तब तु यहापर रहेगा। तो ऐसा कारमी कुटुम्बमे प्रेम कर अपने अमूल्य मनुष्य-

जन्मको व्यर्थ क्षय करदेना आपको योग्य नहीं है। हे नाथ ! यह बडी भारी कोपीशसे मीला हुवा नरभवरत्नका आपको पुर्ण यत्न करना चाहिये। जो अपनी वस्तुपर ही आपको प्रेम होतो आपके निज सबन्धी तो ज्ञान दर्शन है, उन्होंके अन्दर रमणता अर्थात् द्रव्यगुण पर्यायरूपी समुद्रमें कल्लोल करना चाहिये। हे आत्मानन्द ! जरा नेत्रोंको खोलो, आपके असंख्यात प्रदेशरूपी कोशके अन्दर एकेक प्रदेशमे अनन्त ज्ञानगुण अनन्त दर्शनगुण अनन्त चारित्रगुण अनन्त वीर्यगुण भरा हुवा है। उन्होंमें भी अगुरुलघु पर्याय अनन्त है वह आपको समय समय नये नये रूपसे देखाइ देगा। अगर आपको आपके मन्दिरपर प्रेम होतो इन्होंका दरवाजा जो सात नय, च्यार निक्षेप, अष्टपक्ष सतभंगी आदि अनेकान्तपक्ष दरवाजोंके स्याद्वादरूपी कींवाड खोलके अन्दर पधारे और निज परिवारके अन्दर तत्त्व रमणता करे तांकि वह नित्यपरिवारसे शाश्वता प्रेम बना रहे, यह ही आपका सज्जन है इन्ही तत्त्वज्ञानपर सदैव प्रेम सहित विचार करते रहो और इन्ही निजकार्यमें विघ्न करता जो आपके दुश्मन—चौर हे उन्हीको अपने कबजे बनानेकी कोशीष करो।

**ददा**—दमन करो सदा, पांचोइन्द्रियां चौर।
तेवीस योद्धा धनहरे, दोसोबावन मचावे शौर ॥१८॥

अर्थ—हे नाथ ! आप जब कुमति सखीके वश हो गये

थे तनमे यह वेश्या समान पाचो इन्द्रिया जोकि श्रोत्रेन्द्रिय-आपके अच्छे मनोहर विलासकारी शब्द श्रवण करनेमें प्रेरणा कर रही है, चक्षुइन्द्रिय अच्छे सुन्दराकार तत्काल विषयोत्पन्न करनेवाले रूप देखनेको खींच रही है, घ्राणेन्द्रिय अच्छे सुगन्धदार पुष्पादिकी सुवास लेनेको निमन्त्रण कर रही है, रसेन्द्रिय अच्छे अच्छे भोजन करनेमें आपको बेभान बना देती हैं, कि जो भक्षाभक्ष, रात्रि है कि दिन है! इन्हांसे भी आपको निकल बना देती है और स्पर्शेन्द्रिय सुखशय्या आदिमें अपनी छटा दीखानेमें कुछभी कसर नहीं रखती है। हे महाराज! यह पाचो इंद्रिय अपनी विषय प्रतिकुल पदार्थमें आपको बडेही कुपीतभी बना देती हैं। केवल पाचों इन्द्रियाही नही किन्तु इन्होंके २३ पुत्राको भी साथम रखती हैं। श्रोत्रेन्द्रियका जीवशब्द, अजीवशब्द, मिश्रशब्द, आदि चक्षुरिन्द्रियका श्याम, निला, लाल, सफेत, श्वेत. घ्राणेन्द्रियका दोय सुरभिगन्ध दुरभिगन्ध रसेन्द्रियका पाच तीक्त, कटुक, कषीत, आम्ल, मधुर और स्पर्शेन्द्रियका आठ कर्कश, मृदु, गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष एवं २३ तथा इन्होंका भी परिवार २५२ सुभट हैं+

---

+ श्रोत्रेन्द्रियके १२ विकार है। जैसे सुशब्द, दुःशब्द इन्होंके सचित्त, अचित्त, मिश्र करनेसे ६ इन्ही छे अच्छे होनेमे राग और बुरे होनेसे द्वेष एवं १२ और चक्षुइन्द्रियके ६० विकार है। पाच शुभवर्ण, पाच अशुभवर्ण एवं १० सचित्त, १०

वह चैतन्यजी ! आपके उपर हमेशां शौर मचा रहे है वास्ते पेस्तर आपको तपश्चर्यारूपी तलवार हस्तगत करके इन्ही पांचों इन्द्रिय, २३ विषय और २५२ विकारोंका शिरछेदन करके फीर समभावरूपी प्रासादमें अपनी वल्लभा सुमति सखीके साथ अनुभवपान करना उचित है। कारण आपके निज आवासके दरवाजेकी कुंजिये सब सुमतिके हाथमें है वह ही आपको बतलावेगी।

**दोधा**—धर्म दोय भेद है, सूत्र और चारित्र।
शुद्ध श्रद्धासे किजिये, नरभव जन्म पवित्र ॥१६॥

अर्थ—प्रसन्न चित्त होके सुमति सखी कह रही है कि हे सुखविलासी ! आपके निज मन्दिरकी दोनों कुंजियां मेरे पास है वह लिजिये। धर्म दोय प्रकारका है ( १ ) सूत्रधर्म (२) चारित्रधर्म। जिस्में सूत्रधर्म तो आचारांग, सूयगडायांग,

---

अचित्त, १० मिश्र एवं ३०। अच्छेपर राग और बूरेपर द्वेष एवं ६०। घ्राणेन्द्रियके १२ यथा सुगन्ध दुर्गन्धमें भी सचित्त अचित्त मिश्र एवं ६ पर राग ६ पर द्वेष। रसेन्द्रियके पांच विषय और निमक एवं ६ अच्छे रस और ६ बूरे रस एवं १२ सचित्त १२ अचित्त १२ मिश्र एवं ३६ पर राग और ३६ पर द्वेष एवं ७२। स्पर्शेन्द्रियके ८ अच्छे विषय ८ बूरे एवं १६ सचित्त, १६ अचित्त, १६ मिश्र एवं ४८ पर राग, ४८ पर द्वेष एवं ९६ सर्व १२–६०–१२–७२–९६ सर्व २५२।

स्थानायाग, समवायाग, भगवती, ज्ञाताधर्म कथा, उपासग-दशाग, अन्तगडदशाग, अनुत्तरोववाइदशाग, प्रश्नव्याकरण, विपाक और दृष्टिवाद इन्होंके सिवाय वर्तमान जो उपाग, मूल, छेद आदि पूर्व महाऋषियोंके बनाये हुवे प्रकरणादि यह सर्व सूत्रधर्म है इन्होंके अन्दर पूर्ण श्रद्धा रखके पठन पाठन करना और चारित्रधर्म जो देशसे श्रावकव्रत और सर्वसे साधु-व्रत है इन्होको श्रद्धापूर्वक यथाशक्ति पालन कर अपना मीला हुवा मनुष्यजन्मको पवित्र बनाना। हे मोक्षाभिलाषी ! यह दोनों कुंजिये आपके निजावासकी है इन्हीको स्वीकार कर चलिये मेरे साथ आनन्दसे अनुभव करो। यह मेरा बारबार आमत्रण है क्योंकि आप मेरेसे दीर्घकाल दुर ही रहे थे जैसे कि—

दोहा–नाटक कर्म सग, नाच्यो काल अनत।
निज घर आवो वालहा, सुमति कहे सुनो कन्त ॥२०॥

अर्थ—हे साहिबजी ! मै अनन्तकाल हो गये आपकी राह देख रही हू मेरी शय्या आपके सिवाय बिलकुल सुनी है परन्तु क्या करू ! आपके बन्धे हुवे कायदेमे मै लाचार हू। क्योंकि आप कुमतिके भ्रममें पडके इन्ही मोहराजाके राजमें नाना प्रकारके नाटक करते थे। वह मै सब देखरही थी मुजे बडा दुःख होता था कि मेरा भरतार अनन्त शक्तिवाला

होनेपर भी बन्दरकी माफीक नाच रहा है परन्तु क्या करूं ! आपका कायदा तोडनेको मैं साहसीक नहीं थी। हे स्वामीन् ! अब आपकी दासीकी अर्जको स्वीकार कर आपके निज महेलमें पधारो वहांपर मैं आपकी सेवा करनेकी अभिलाषा करती हूं अर्थात् मेरी अनन्तकालकी पीपासाको पुरण करो। अगर मेरे इस कथनपर आप ध्यान न देंगे तो हे कन्थजी ! जैसे कुमतिने आपको चौरासी चौटोंमें, कभी नरकमें तो कभी देवतावोंमें तो कभी हस्ती, कभी अश्व, कभी गद्धा, कभी श्वान, कभी सर्प, कभी मच्छ, कभी कच्छ, कभी गरुड, कभी मयूर, कभी कीडे--कुंथुवे तो कभी निगोदमें, कभी पृथ्वी, अप, तेउ वायु और कभी वनस्पति, कभी मनुष्यमें भी अनार्य उसमें भी आपकी कुमतिसखी देख रहीथी कभी लुला, लंगडा, काना, बेरा, मुंगा कभी दालद्री, कभी निर्धन, कभी कोष्टरोग, श्वासरोग, जलंदर भगंदर शुल ज्वर आदि रोगसें भ्रमण कराके कुमति खुश होतीथी। हे स्वामिन् आपको कभी राजा बनायाथा और मदिरा, मांस, शीकार, कुदंड आदि कराके आपके नाकमें रसा डालके नरकमें पहुंचा दीयाथा वहां पर परमाधामी देवतावोंने आपका छेदनभेदन कीयाथा वहांसे कभी सेठ सेठन।पति--आदिमें नाटक नचा-याथा तो कभी तेली, मोची, तंबोली, घांची, कुंभरा, खटीक, भील, मैणा, वडभुजादिके वेष कराके नाटक नचाया था। हे

स्वामिन् ! देखीये आपको कभी वैश्या, दूति, दासी, विधवा आदिके वेषमें नाच नचाया था। कभी देवतावोंमें परमाधामी-पणे कि बिलकुल निर्दय, तो कभी व्यंतर पणे, कभी आसुरी-काय तो कभी क्लिबिषिया, कभी अभोगीक तो कभी कुतूह-लीक हे स्वामिनाथ। मे कहांतक इस आपके आत्महरण नाट-कका व्याख्यान करू। क्या उन्ही नाटकोंमे आप विस्मृत हो गये है ? क्या यह सब दु ख इतनेहीमें आप भुल गये हो। हे नाथ ? आपने तो उन्ही प्रेमसहित दु'खका अनुभव किया है परन्तु में तो आपका दु ख देखदेखके आधा शरीरवाली हो गइ हू तो आपने फीर उन्ही दु खों को मूल्य खरीद करने का इरादा करते हो यह बात मै ठीकतौरपर जानती हू परन्तु याद रखीये।

**पपा** पेसा पापसे। जोड्या लाख करोड।
अणचेत्यो आसे रिपू। लेसे घाटो मरोड ॥ ७१ ॥

अर्थ—हे पुद्गलानन्दी। आप इतने दु ख देखनेपर भी इन्ही सुमडी मायासे प्रीत रखते हो परन्तु अभीतक आपने यह नही सुना होगा कि इस दुनियाके अन्दर महान् सत्वधारी महात्मावोंने इन्ही सुमडी मायाका केसा बडा तीरस्कार कीया है उन्ही जगविनाशक मायाका आप आदर सत्कार करते है उन्हीके लिये राजाका हासल चोराते हो, मातपिता बन्धु सज्जनोंको धोखा दे देते हो, विश्वासघात करते हो, झूठ बोलते

हो, माया छल धूर्तता कुडतोल कुडमाप कुडलेख लिखते हो।
कृत्याकृत्यका भान भूल जाते हो, धर्मकर्मको उंचे धर भर्ममें
धक्का खाते हो, कभी कभी देवद्रव्य, गुरुद्रव्य, ज्ञानद्रव्य,
साधारणद्रव्य का भी प्रसाद कर जाते हो, हे लोभानन्द
आयुष्यके अन्दर तुमनें इस सुमडी मायाको एकत्र करने के
सिवाय कुच्छ भी प्रयत्न नही कीया है और लचों तथा क्रोडों-
की माया एकत्र करी है परन्तु इसीसे हूवा क्या ? भला तुं
स्मृतिकर कि इन्ही नाशवंत मायाको सफल करनेके लिये तेरे
हाथसे कभी:सुकृत में एकपैसा भी लगाया था ? अरे! आत्म-
वीर, जरा मेरे हाथमें हाथ दे के देखीये इस सुमडी मायामें
कितने प्रधान लच्चण है। प्रेमका नाश करना, माता पिता
बन्धु सज्जनोंसे विरोध कराना, अकृत्य—अत्याचार कराना,
सत्संग न करने देना, धर्मकार्योंमे वाधा डालनी, मोच-
मार्गमें विघ्नभूत होना, कीसीपर अछते कलंकका दिराना, असत्य
बोलना इत्यादि अनेक दुर्गुणोंसे अलंकृत होनेपरभी जब कर्मो-
दयसे शरीरमें रोग होता है तब इन्ही मायाको पासमें लाके
कहो कि हे अत्याचारिणी ! मैं तेरे लिये चुधा पीपासा शीतो-
ष्णादि अनेक कष्ट सहन किया है। अब तुं मेरा रोगको नष्ट कर दे
तो क्या वह माया रोगको नष्ट कर सक्ती है ? अरे ! तृष्णाके
पुत्र ! तु जरा विचार तो कर कि जब तेरे रिपु—काल आवेगा
तब यह माया तेरे साथमें चलेगी ? नहीं। बस, काल आतेही

तेरा घाटा मोडके तुजे ले चलेगा—और दुष्कृतकर जो माया एकत्र करी है उन्होंका फल तेरेको परमाधामीयोंसे दीरावेगा वहांपर न तेरी माया काम आवेगी। न तेरे कायाके मजुर पुत्र कलीभी काम आवेगा। वहांपर निर्धन होके तुजे अकेलेको ही दु ख सहन करना पडेगा वास्ते हे नाथ! आप इस सुमडीमाया-तृष्णाको दूर ही रखो। और इन्ही प्रधान शरीरमे बने वहांतक अच्छ कार्य करो क्योंकि—

फफा—फुल सम देह है, क्षण क्षणमें क्षय थाय।
पुन्य पुंजी ले आयीयों, खाली खजाने जाय ॥२२॥

अर्थ—हे आत्मविलासी! अगर यह प्रधान शरीर अर्थात् मनुष्य जन्म जो कि बहुत मुश्कीलसे मीला हुवा है वह भी प्रतिक्षण क्षय हो रहा है। इन्हीके लिये अगर आप जरा भी विचार न करोगे तो क्या यह प्रधान मनुष्यभव आपको वारवार मीलाही करेगा? नही नही यह नरावतार वडाही दुर्लभमे मीलता है। आजतक जो तुमने संसारके अन्दर भव किया है उन्होंका हीसाब किया जाय तो अनन्ते भव तीर्यंचके करनेपर एक भव देवतावोंका मीला है और असंख्याते भव देवतावोंके करनेपर एकभव नरकका मीला है और असंख्याते भव नरकके करनेपर एक भव मनुष्यका मीला है अर्थात् एक भव मनुष्यका कब मीलता है कि असंख्याते नरकके भव, उन्होंसे असंख्यात गुणे देवतावोंका भव, उन्होंसे अनन्त गुणे तीर्यंचके

भव किया है तब एक भव मनुष्यका मीला है। क्या एसा मनुष्यभव चिंतामणी रत्न, कामकुंभ, कल्पलता, चित्रावेली, और सुरतरूसेभी अधिक अमूल्य नहीं है ? अर्थात् इन्हांसभी अमूल्य है ! अरे ! भर्मकी खाटपर पड हुये प्रीतमजी ! इन्ही नर-देहकी देवताभी इच्छा करते है तो फीर आप प्राज्ञ होके इस मनुष्यभवको रदी खातेमें क्यों निष्फल करते हो । हे स्वामिन् आप पूर्वभवमें पूर्ण पुन्योपार्जन किये वह साथमें लेके आयेथे कि जिन्होंके जरिये आपको आर्य क्षेत्र, उत्तम जाति, शरीर निरोग, पूर्णेन्द्रिय, दीर्घायुष्यवाला नरभव और सद्गुरुकी सेवा सिद्धान्तका श्रवण इन्ही आठ बोलों की सामग्री आपको मीली है परन्तु उसपर ठीक निर्मल चित्तसे श्रद्धा रखना और इन्हांमें पुरुषार्थ करना वह दोय कार्य आपके आधिन है । अगर इन्हांको आप नहीं करोगे तो पूर्व आठबोलोंके खजाना लायेथे उन्हीको यहांपर क्षयकर पुन्य रहीत नरक तथा तीर्यच गतिमें चले जावोगे। फीर नरकमें अनन्त वेदना सहन करोगे तीर्यचमें हस्ती, उंट, अश्व, बेल होके दुसरोंकी असवारीका काम देना पडेगा । वास्ते आप इस अमूल्य समयको खेल तमासे हांसी ठठे अस आराममें मत खोओ । मैं आपसे वार वार पुकार करती हूं कि—

दुहा—वखत अमूल्य है, गइ न आवे कोय ।
वहांपे मूल्य करावियें, जहांपे कसोटी होय ॥ २३ ॥

अर्थ—हे निजानन्द ! इस ससारके अन्दर जितने पौद्-गलीक पदार्थ है वह गये हुवे फीर भी मील सक्ते ह जैसे माता पिता पुत्र कलत्र नोकर चाकर राज सुवर्ण चादी हाट और यह शरीर भी किसी कालमें मील सक्ता है । किन्तु जो समयरूपी वखत जाता है वह फीरसे कभी नहीं मीलता ह वास्ते इन्ही समयको व्यर्थ न खो देना चाहिये । हे चैतन्य ! तू ज्ञान लोचनोंसे देख, जब किसी मनुष्यका १०० वर्षका आयुष्य होता है वह ५० वर्ष तो निद्रामें ही क्षय कर देता है शेष ५० वर्षोंके अन्दर दश वर्ष वाल्यावस्था और दश वर्ष वृद्धावस्थामें चले जाते है शेष ३० वर्ष रहता है जिस्में खाना-पीना वेपार करना विवाह-सादी आनाजाना सजन सबधी आदि कितने प्रकारकी उपाधीया है उन्होंके लिये अगर १५ वर्ष छोडदिया जाय तो शेष सो वर्षोंके अन्दर पन्दर वर्ष आपके लिये जमा रहता है । अगर उन्होंको भी गफलतीमे खोद तो क्या वह मनुष्यजन्मका माराश निकाला अर्थात् सोके सो वर्ष धूलमें खो दिया कहना क्या अनुचित होगा ? हे चैतन्य ! आपको इस मनुष्यभवके वखतकी किमत न हो तो किसी सत्पुरुषोंके पास जावों कि जिन्होके पास किमत करनेकी कमोटी हो। वह आपको किंमत कर वतलावेगा कि इस समयकी इतनी किमत है । अगर आप अकेले नही जा सक्ते हो तो चलीये मै आपके साथ चलू । सुमति और चैतन्य दोनो समयकी किमत करानेको कमोटीवालोंके पासगये । वहांपर

जो अपने वखतकी किंमत कर अमूल्य समज रखी है वह महात्मा चैतन्यको एक हितशिक्षा देते हुवे बोले कि—

**भभा**–भेद जाणो मति, आतमसिद्ध स्वरूप ।
भेद मीट्यो भर्म टल्यो, तब चैतन्य चिदरूप ॥ २४ ॥

अर्थ—हे सुमति ! मुजे आश्चर्य होता है कि यह कुमतिका कन्थ आज तेरे हाथ कहांसे आगया ? साथहि में मुजे आनन्द भी होता है कि ऐसे अनादिकालके भ्रमण करते हूवे प्राणीयोंको अपना वखतकी किंमत कराने की अभिलाषा उत्पन्न हूइ है। हे धर्मपुत्री ! तुं तेरे पतिके हृदयकमलमें निवास करके अच्छी तरहसे चैतन्यको सुनाना जो कि मैं कहता हूं । हे चैतन्य ! वखतका मूल्य तो अमूल्य है परन्तु कौनसा दर्जे पर है इन्हीका निर्णय करना खास जरूरी है। जहांतक प्राणीयोंको यह भर्म है कि मेरी आतमा और सिद्धों की आतमामें भेद है । मैं दुःखी सिद्ध सुखी, मैं अज्ञानी सिद्ध-ज्ञानी, मैं रागी द्वेषी, सिद्ध अरागी अद्वेषी इत्यादि जो भेद समझता हो उन्होंके लिये वखत अमूल्य है परन्तु जब ज्ञानीयोंकी उपासना कर इन्ही भेद भावको मूलसे निकालदे और अभेदावस्थाकी प्राप्ती करले उन्होंके लिये वखत की किंमत नही है क्योंकि जिन्होंको कार्य करना हो वह समय की राह देखता है परन्तु सर्व कार्य सिद्ध कर लिया है उन्होंको समय की राह देखने की आवश्यक्ता नही है। वास्ते हे

सुमतिके भरतार ! अब आप अपनी आत्माको सिद्ध सामान्य समझो जैसे सिद्धोंका स्वभाव अनाहारी है तो मेरा भी स्वभाव अनाहारी है, सिद्धोंका स्वभाव शान्त है तो मेराभी स्वभाव शान्त है, सिद्धज्ञान दर्शन चारित्र वीर्य रूप घनमय है वैसे मेरी आत्मा भी ज्ञान दर्शन चारित्र वीर्यमय है, जैसे सिद्धोंको पर स्वभावमें रमणता नही है, वेसे मेरेभी परसत्तामें रमणता नही है। सिद्ध स्वसत्तामें रमणता कर रहे हैं वैसेही मुझेभी स्वसत्तामें रमणता करना चाहिये। ऐसे जो अभेद आत्मा हो गया है फेर कीसी प्रकारका भर्म नही रहता है अर्थात् भेद भाव मीट गया है तो चैतन्यको कीसी प्रकारका भर्म नही रहता है एसा होनेसे आत्मा चिदानन्द रूप होजाता है। हे चैतन्य—

**ममा**–मर्म जाण्यों पछे कर्म न बान्धे कोय।
पूर्वकर्म प्रजालके। सिद्ध समाना होय ॥ २५ ॥

अर्थ—हे आनन्दानन्द ! इस रौद्र ससारके अन्दर जीतने प्राणीयों शुभाशुभ कर्मोपचय करते है वह अभितक कर्मोके मर्मसे अज्ञात है तथा आत्माके मर्म (अभितरके गुण) से अज्ञात है और जिन्ही महापुरुषोंने कर्मोका मर्म जैसे जल-निवास करने वाली मच्छीयों के लिये प्रथम गोलीयों टालते है उन्ही गोलीयोंकी लालचसे मच्छीगरकी जालमें अनेक मछलीया फस जाती है और मृग रागश्रवण कर, हस्ती सुन्दर

रूपदेखके, भ्रमर सुगन्धी लेते हुवे. यह सब कर्मोके मर्मसे अज्ञात होते हुवे क्षणमात्रके पौद्गलीक सुखके लिये अपनी जिंदगीको खो बैठते है। अर्थात् कर्मोका मूल मर्म संसारके अन्दर परिभ्रमन करनेका है एसा समझ गये है फीरसे नये कर्म कबी नही बान्धेगा। जैसे कपील ब्राह्मण दो मास सुवर्ण के लिये राजाके पास गयाथा उन्हो की तृष्णा इतनी तो बढ गइ कि उन्ही राजाका सम्पूर्ण राज ले लेने-पर भी संतोष न हुवा जब इन्ही कर्मोका मर्मको जान लिया तब आत्मभावनाके भुवनमें आते ही केवलज्ञानको प्राप्त करालिया। फीर नये कर्मोंको नही बांधे। जब नये कर्मोका बन्ध नहीं होता है और अनशन, उणोदरी, भिक्षाचारी, रसपरित्याग, कायाक्लेश, प्रतिसंलीनता, प्रायश्चित, विनय, वेयावच्च, स्वाध्याय, ध्यान, कायोत्सर्ग, एवं बारह प्रकारकी तपश्चर्या करके पूर्वके शेष कर्मोका क्षय करदेनेसे आत्मा सिद्ध सामान्य निर्मल होजाता है। हे चैतन्यराज! तब ही निज घरके सुखोंकी मालुम होती है परन्तु कितनेक लोक एकान्तवादको ही स्वीकार कर अनेक कष्टक्रिया करते है। कभी तुमको भी भर्ममें न डालदे वास्ते एक शिक्षा और भी सुनलो कि—

**यथा**-यम नियम धरे, आसन समाधि ध्यान।
नहीं जाणी निज आतमा, यह सबसे अज्ञान ॥२६॥

अर्थ—हे परमानन्दमय ! इस दुनियामें ऐसे भी ढोंगी धूर्त कुमति रागी और कदाग्रह पुनके वसीभूत हुवे मनुष्य देखनेम आते है कि जिन्होंके हृदयमे अभी तक विषय कषा-योंकी वासना दूर नहीं हुई है। जिन्होंने वर्ष दो वर्ष कष्ट करनेपर भी अन्तिम सवाल करते है कि हमको यह वस्तु चाहती है। हे भक्तो ! तुम मुझको यह वस्तु-पदार्थ दीलादो अगर कितनेक ऐसे भी होते है कि बाह्य देखावमें विषयकषा-यसे निवृत्ति देखते है परन्तु अन्दरमें जीवाजीवको नहीं जानता है, बन्धहेतु जो मिथ्यात्व, अव्रत, कषाय, योग उन्होंको नहीं जाना है, निर्जराका हेतुको नहीं जाना है, मोक्षका हेतु जो सम्यग्ज्ञान, दर्शन, चारित्रको नहीं जाना है, एसा जो अज्ञानी जीव अष्टांगध्यान जो यम नियम आदिसे ही स्वर्गकी इच्छा करते है। कथञ्चित् कष्टके जोरसे स्वर्गादिकके पौद्गलीक सुख मील भी जाते है तो भी इन्होंसे हुवा क्या ? जो ससारमें भव-भ्रमणके तंतु थे उन्होंका तो छेद नहीं होता है। वास्ते महा-ऋषियोंने स्वसत्ता परसत्ताम अज्ञात लोगोंका उक्त कष्टादि सर्वको अज्ञानदशाकी चेष्टा मात्र मानी है। हे आत्मवीर ! आप पेस्तर सदागमसे प्रेमकर जीवाजीवको समझो। यह जीव कीस कारणसे अजीवके पासमे बन्धा है और कैसे छूट सकता है इन्होंका हेतु-कारणको ठीक ठीक समझके ही यम निय-मादि अष्टांगध्यानमे सहज समाधिमें तल्लीन होजावों कि

जिन्होंके जरिये आपको स्वसत्ता प्रगट हो सक्ती है। हे महात्मा! देखीये इन्ही सबका कारण मैं आपको बतलाती हूं—

**दूहा**—वाणी जिनतणी, करो सुधारस पान।

मीटे पीपासा भवतणी, प्रगटे परम निधान। २७॥

अर्थ—हे हंसात्मा! इन्ही घोर समुद्रमें भ्रमण करनेवाले जीवोंको आकाश प्रदेशसे भी अनन्तगुणी तृष्णारूपी पीपासा लग रही है। उन्हीको शान्त करनेके लिये एसा कोइ भी संसारमें शान्तरस नहीं है कि उन्ही पीपासाको मीटा सके। परन्तु संसारके किनारे रहे हुवे जिनेन्द्र देवोंने शान्ति रसमय जिनवाणीरूपी सुधारस धाराका पान भव्यात्माओंको कराया है और उन्ही सुधारसका पान करते हुवे अनन्ते जीव अपना निधान ( केवलज्ञान ) प्रगट कर स्वतंत्र बन गये है। हे चैतन्य! आपको भी वह ही पीपासा लग रही है जिन्होंके जरिये आप भी घर, हाट, महेल, धन, धान्यादिका संचय करनेमें समयको खो रहे है। परन्तु आप अन्तरात्मासे विचार करेंगे तो इन्ही नाशवंत पौद्गलीक सुखोंसे आपकी पीपासा नहीं मीटेगी परन्तु यह तो दिन दिन अधिक वढती जावेगी "यथा लाभो तथा लोभो" वास्ते आपकी दासी सुमति मैं आपको अर्ज करती हूं कि आपको अनन्तकालकी पीपासाको मीटाना हो तो आप एक दफे इन्ही जिनवाणी सुधारसका पान करो और हर समयानुभव

कर इन्हीके स्वादको समझो कि आपको कैसा आनन्द होता है इतना ही नहीं बल्कि आपके निज घरमें निधान-खजाना ( केवलज्ञान, केवलदर्शन ) आपसे प्रगट हो जायगा, ऐसा होनेपर यह पीपासा आपसे मुह छीपाती फीरेगी अर्थात् कभी भी आपके पास नहीं आवेगी जीससे आत्मा आनन्दमय हो जायगा।

ररा-रात निति गइ, उगो अब दिनकार।
भानु प्रगट्यो निज घर, दुर भयो अन्धकार ॥२८॥

अर्थ—हे चैतन्य! अनन्तकाल हो गया है कि आप मिथ्यात्वरूपी अन्धकारमें इधर के उधर गोता खा रहे हो, नरकसे तीर्यच, तीर्यचसे मनुष्य, मनुष्यसे देव, देवसे तीर्यच, तीर्यचसे निगोद इत्यादि अमावास्याकी रात्रीमें आप रमते रमते अनन्त दुःख सहन किया है। हे नाथ! कुमतिने कुच्छ भी कसर नहीं रखी है। एसा कोइ भी लोकाकाश प्रदेश नहीं छोडा है कि आपने उन्ही आकाशप्रदेश पर जन्ममरण नहीं किया हो। परन्तु अब आप इन्ही सदागमके उपासक बने हो और मैं भी आपके लिये पुरण कोशीष करती हूं कि अमावास्याकी रात्री पूर्ण हो गइ है और सम्यक्त्वरूपी सूर्य उदय हो गया है। अब आप अपने अन्तरआत्माका पडलको दूर करो कि आपके निज घरमें इन्ही सूर्यका प्रकाश पडे और सूर्यके प्रकाश पडनेसे आपके निज घरमें जो अनन्त खजाना

भरा हुवा है वह आपको दिखाई पडे। तांके फीर आपको इस अन्धकारमें फीरनेकी जरूरत ही न पडे। परन्तु यह खजाना कब मीलेंगे कि आप जब दृढ निश्चय करलें कि मुझे तो मेरा घर ही को देखना है। परन्तु मैं जानती हूं कि आप मेरी इतनी शिक्षा सुननेपर भी कभी कभी कुमतिके साथ भी बोलते है। परन्तु सुनिये—

दूहा—लटपट छोड दो, राखो एकही बात।
वेश्या सम कुमति गीनो, पकडो शिववधू हाथ ॥२६॥

अर्थ—हे स्वामिन्! अनादिकालसे आप चपलता करते हुए पूर्ण दुःखका अनुभव किया हे तथापि आप अपना स्वभावको क्यों नही छोडते हो। और भी लटपटकी दुकानदारी जमा रखी है। कारण कभी आप मुझे आदर करते है, कभी कुमतिका आदर करते है तो क्या आप भुल गये है जेसे वेश्या होती है वह पैसा लूंटती है, शरीरको क्षीण बनाती है, इन्सानोंमे इज्जत गमाती है, परभवमें नरक दीखाती है और भी उन्होंका स्वार्थ नहीं होनेपर अपना मजुर बनाती है। इत्यादि विटम्बना जैसे वेश्या करती है उन्होंसे भी अनन्तगुणी विटम्बना करनेवाली कुमतिसे अभीतक आपको राग नही गया है यह कितना विचारकी बात है। आज मैं आपको सच सच कह देती हूं कि आपकी यह पोलीसी अब चलनेकी नही है। अब तो आपको एक तर्फ निश्चय करना ही होगा। अभी भी मेरी तो

सलाह है कि आप कुमतिका मुह कालाकर इसमतिको दे दीजीये और आत्मारामकी साक्षीमें आप दृढ निश्वास करके जो अनन्तकाल तक अव्याबाध आनन्द–सुख देनेवाली "शिव-सुन्दरी" के हाथमें हाथ मीलाके उन्हींके शिवमन्दिर पर पधारीये। फीर आपको इन्ही कुटीलाकुमति जो अनन्ते जीवोंको दासकी माफीक नाटक कराती है उन्होंकी मालम पड जायगी

शशा–शक्ति सिंहतणी, पिंजर दीधि रोक।
हालत पटकी नादकर, करे न कोइ टोक ॥ ३० ॥

अर्थ—हे मुग्ध! तुझे कर्मोरूपी पिंजरमें रोक देनेसे क्या मेरे अन्दर अनन्त ज्ञान दर्शन चारित्र वीर्य रूप जो सिंह शक्तिथी उन्होंका कीसीने हरन कर लिया होगा। क्या एसा तुझे भर्म है या तेरे अन्दर शक्ति है उन्होंसे कर्मरूपी पजरमें अधिक शक्ति है। एसे तुमको भर्म हुवा है या मेरा बल क्षीण हो गया है एसा तुमको भर्म है। इन्हींके सिवाय भी कीसी कीसमका अगर तुमको भर्म हुवा भी हो तो मैं आपको निःशक दावाके साथ कहती हू कि बिचारे कर्माकी क्या ताकत है कि तेरी शक्तिके सामने भी दृष्टी कर सके। हा, कर्मोंने तुझको पींजरामें रोका है परन्तु हाथल पटकके सिंह-नाद करना तो मना नही कीया है तो अब आप अपने असली स्वरूपको स्मरण करो कि मैं एक सिंहोकी गीनतीका सिंह हू।

चैतन्य अनन्तशक्तिवाला होने पर क्या कीसीकी ताकत है कि मुझे कोइ रोक सके। नहीं नहीं नहीं, कभी नहीं रोक सक्ता है। मैं खुद ही भर्ममें आके रूका हुवा पडा हूं। वास्ते अब सिंहशक्ति देखाते हुवे हाथल पटक सिंहनाद करनेपर आपको कोइभी टोक नही सकेगा। सुमतिका यह वचन सुनके चैतन्य विचार करने लगा। इतनेमें सुमति बोली—

षषा-पटद्रव्य अरू, नय निक्षेप प्रमाण।
तोडो पिंजर कर्मका, तब पहूंचो निर्वाण ॥ २१ ॥

अर्थ-हे चैतन्यजी! आप इतना क्या विचार करते हो' लो मैं आपको सीधा ही उपाय बतला देती हूं। जो आपके निज घरमें शक्ति भरी हुइ है उन्हीको विचारो। धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, आकाशास्तिकाय, जीवास्तिकाय, पुद्गलास्तिकाय और काल यह पट् द्रव्य है। जिसमें पांच द्रव्य तो जड -अचैतन्य है और जीव है सो चैतन्य है. तो क्या आप जड पदार्थसे भी इतना गभराते हो। यह आपकी बहादुरी? देखीये चैतन्यजी यह पांचों द्रव्य आपके सन्मुख दास बनके रहते है क्योंकि आप चलते हो तब धर्मास्तिकाय आपको चलनेमें दास बनके सहायता देता है, अधर्मास्तिकाय आप जब स्थिर रहते हो तब सहायता देता है और आकाशास्तिकाय आपके अवगाहन सहायतामें हाजर रहता है तथा पुद्गलद्रव्यतो आपके तांइ दास हुवे रहते है और कालद्रव्यतो आपकी सेवासे क्षणमात्रभी

दुर नहीं रहता है अर्थात् पाचोंद्रव्य आपकी हाजरी भरते है। परन्तु आपतो इन्ही पाचो द्रव्यके ठाकुर हो वास्ते किसीभी द्रव्यकी नोकरी नही करते हो। तो क्या आप अपने नोकरोंके रोकनेपर कभी रूक सक्ते हो। हे निजानन्द! कभी आपको यह भर्म होता हो कि नोकर असख्य है और मै अकेला हु तो इन्होंके लिये मैं आपको एक एसा यत्र देती हू कि आप अपनी या शेष पचद्रव्योंकी शक्तिरूपी तत्त्वका विचार कर सक्ते हो। उन्ही यत्रका नाम शास्त्रकारोंने 'नय' रखा है। वह नय मुख्य-दो प्रकारका है (१) द्रव्यास्तिकनय (२) पर्यायास्तिकनय जिस्मे जो द्रव्यको ग्रहन करते है उन्होंको द्रव्यास्तिकनय कहते है जिन्होंका चार भेद है यथा–नैगमनय, सग्रहनय, व्यवहार नय, ऋजोसूत्रनय, और द्रव्यके पर्यायको ग्रहन करे उन्होंको पर्यायास्तिकनय कहते हैं जिन्होंका तीन भेद है, शब्दनय समी-रूढनय और एवभूतनय एव कुल मीलके ७ नय है इन्हाका स्वभाव भिन्न भिन्न है।

(१) नैगमनय–सामान्यार्थको ग्रहण करते हूवे एक शको वस्तु माने।

(२) सग्रहनय–सत्ताको ग्रहणकर सामान्य वस्तुकोभी वस्तु माने।

(३) व्यवहारनय–दीसती वस्तुकी प्रवृत्तिको वस्तु माने।

(४) ऋजोसूत्रनय–वर्तमान वरतति वस्तुको वस्तु माने।

( ५ ) शब्दनय—निजवस्तुका मुख्यगुणोंको वस्तु माने ।

( ६ ) संभिरूढनय—वस्तुके गुण प्रगट होगये परन्तु अंश कम होने परभी वस्तु माने ।

( ७ ) एवंभूतनय—संपूर्ण वस्तुके गुण प्रगट होनेसे वस्तु माने ।

इन्ही नयद्वारा आपको अनन्त द्रव्योंकी शक्ति मालम हो जायगी और शीघ्रता पूर्वक देखना हो तो निक्षेपद्वारा देख लिजिये यथा—(१) नाम निक्षेप (२) स्थापना निक्षेप (३) द्रव्य निक्षेप (४) भाव निक्षेप । जैसे कि—किसी जीवाजीव वस्तुका नाम दे दीया उन्ही वस्तुमें वह गुण हो या न हो परन्तु उन्ही नामसे बोलाना वह नाम निक्षेपा है और उन्ही नामसे किसी पदार्थकी स्थापना करना और उन्ही नामसे स्थापनाको उद्देश करना यह स्थापना निक्षेप है और भूतकालमें पदार्थ था तथा भविष्यकालमें होनेवाला है वर्तमान भाववस्तु शुन्य है उन्हों को द्रव्य निक्षेप कहते है, तथा नाम स्थापना द्रव्य संयुक्त भाववस्तुके गुण संयुक्त हे उन्हों को भाव निक्षेपा कहते हैं जैसे कि—

(१) नाम महावीर—वह नाम निक्षेपा है.

(२) स्थापना महावीर—शान्त मुद्रा मूर्त्ति स्थापन करना.

(३) द्रव्य महावीर—महावीर होनेका निश्चय हो गया था मरीचीके भवमें, वहांसे महावीरका द्रव्य निक्षेपा है.

(४) भाव महावीर—सिद्धार्थ राजा और त्रीसलाराणी के पुत्र तीर्थ रुप होनेसे ।

इसी माफीक धर्मास्ति आदि षट् द्रव्यपर भी निक्षेपा लगा लेना चाहिये । अब निक्षेप ज्ञान होनेके लिये प्रमाण बतलाते है । वह प्रमाण च्यार प्रकारके हैं । प्रत्यक्ष प्रमाण, आगम प्रमाण, अनुमान प्रमाण, उपमा प्रमाण, जिस्में प्रत्यक्ष प्रमाणका दोय भेद है (१) इन्द्रिय प्रत्यक्ष प्रमाण, (२) नोइन्द्रिय प्रत्यक्ष प्रमाण । जिस्में इन्द्रिय प्रत्यक्ष प्रमाण जो कि इन्द्रियद्वारा प्रत्यक्ष ज्ञान होना कि यह वस्तु एसी है जिन्होंका पाच भेद है यथा—श्रोत्रेन्द्रिय, चक्षुरिन्द्रिय, घ्राणेन्द्रिय, रसेन्द्रिय, स्पर्शेन्द्रिय । और नोइन्द्रिय प्रत्यक्षज्ञान जो कि इन्द्रियकी अपेक्षा विगर ज्ञान होना उन्होंका दोय भेद है। (१) सर्वसे (केवलज्ञान) (२) देशसे मनःपर्यवज्ञान, अवधिज्ञान और आगम प्रमाणके १२ भेद है । आचारागसूत्र, सूयगडायागसूत्र, स्थानायाग, समवायाग, भगवती, ज्ञाताधर्मकथा, उपासकदशाग, अन्तगडदशाग, अनुत्तरोववाइ प्रश्न व्याकरण, विपाकसूत्र और दृष्टीवाद तथा दृष्टीवादके विभागरुप उपागादि आगम है वह सब आगम प्रमाण है तथा अनुमान प्रमाणके तीन भेद है । पुव्व, सेसव, दिट्ठिसामन्न, नित्य अपना सजन दीर्घकालमे मीलने पर तीलमसादि के अनुमानसे पहेचाने उसे 'पुव्व' कहते है तथा सेसवके पांच भेद है ।

(१) कज्जेणं–हस्ती अश्वादिको शब्दसे पहेचाने।

(२) कारणेणं, जैसे घटका कारण मटी, पटका कारण तंतु।

(३) गुणेणं, जैसे पुष्पोंमें सुगन्धीका गुण, वस्त्रमें स्पर्शका।

(४) आसरेणं, बुकके इसारासे सरवार जाणे धूमसे अग्नि जाणे।

(५) आवयवेणं, जैसे दंताशुलसे हस्ती, काव्य रचनासे पंडित चित्रपाखोंसे मयूर इत्यादि एक अंगसे वस्तुका ज्ञान होना।

और द्रीष्टी सामन्नं जैसे सामान्यसे विशेष जाने और विशेषसे सामान्य जाणे और उपमा प्रमाण–जैसे ज्वार मोतीके माफीक, सरोवर कोटरके माफीक, द्वार देवलोक माफीक इत्यादि प्रमाणसे भी जड और चैतन्य इन्हीं दोनोंकी शक्तीको पहेचान सक्ते हो। हे आत्मवीर! इन्हीं तीक्ष्न शस्त्रद्वारा कर्मोंका पिंजरको तोडफोड नष्ट बना दोगे, तब ही आपका निर्णय होगा। अगर इतनेपर भी आपकी चैतन्यता प्रगट न हो तो आप आगे चलीये। आपके लिये मैंने वडी मारी तजवीज कर रखी है।

सत्ता–स्याद्वाद धोरी भला, शासन रथको जोड।
चाहे दुश्मन एक हो, चाहे लाख हो कोड ॥३२॥

अर्थ—हे सदानन्द प्रीतमजी ! जीस रथपर बैठके अनन्ते जीव निजावासमें पहुंच गये हैं वह ही रथ आज आपके लिये तैयार किया है। इन्हीका परिचय स्थुलदृष्टिसे आप कर लिजिये। जेसे जैनशासनरूपी रथ बडा ही मजबुत है कि जिन्होंकी तुलना कोइ भी मतवादी कर नहीं सक्ता है और दोनों धोरी अर्थात् दोनों बलद इतनी शीघ्र गतिवाला है कि जिन्होंके सामने कीसी प्रकारके सवारोंका वेग काममें नहीं आता है। आपके सुसराजी (मोह) के लस्करमें अनन्ते सुभट ( कर्मवर्गणायें ) है परन्तु आप जो उक्त रथ द्वारा एकेक सुभटको अलग अलग पकडना चाहते हो तो उन्हीका पकड सक्ते हो। क्यों कि इन्ही धर्मराजाके धोरी सिवाय इस दुनियामें इन्ही अनन्ते सुभटोंको अलग अलग पकडनेवाला कोइ भी नहीं है। हे स्वामिन् ! एक पदार्थमें अनन्त धर्म है उन्होंको सापेक्ष स्याद्वादसे ही जान सक्ते है न की एकान्त पक्षी। जैनशासनकी गंभीरता और वस्तु धर्म प्रतिपादन शैली है तो एक स्याद्वादमें ही है। जैसे एक वस्तुमें एक ही समय स्वगुणकी अस्ति है उसी समय परगुणकी नास्ति है शास्त्र कारोंने इन्होंके ७ भागे किये है।

(१) स्यात् अस्ति–स्वगुणापेक्षा अस्ति है।

(२) स्यात् नास्ति–उन्ही समय परगुणापेक्षा नास्ति है।

(३) स्यात् अस्ति नास्ति–दोनों गुण एक समयमें है।

(४) स्यात् अवक्तव्यं–एक समयमें वक्तव्यता करना असंभव है।

(५) स्यात् अस्ति अवक्तव्यं–अस्ति होनेपर भी एक समयमें कह नहीं सक्ते वास्ते अवक्तव्य है।

(६) स्यात् नास्ति अवक्तव्यं–नास्ति होनेपर भी एक समयमें कह नहीं सक्ते।

(७) स्यात् अस्ति नास्ति अवक्तव्यं, जिस समय अस्ति है उन्हीं समय नास्ति है अर्थात् जीस समय स्वगुणकी अस्ति है उन्ही समय परगुणकी नास्ति है वह युगपत् समय दोनों गुण एक द्रव्यमें है परन्तु वचनोच्चारणमें असंख्यात समय लगजाता है वास्ते एक समयमें दोनों गुण वक्तव्यताके अयोग्य हैं।

हे नाथ ! इसी शासनरूपी रथके स्याद्वादरूपी बलदोंको जोडके आप अपने शुद्ध अन्तःकरणके असंख्य अध्यवसायरूपी वाण और पुरुपार्थकी धनुष्य हाथमें लेके तैयार हो जाइये, फीर चाहे एक दुश्मन हो चाहे लक्ष, क्रोड, संख्य, असंख्य और अनन्त हो आपके सन्मुख कौन आ सक्ता है। हे नाथ ! एक वात औरभी आप लक्षमें रखिये, इन्ही सुभटोंने धूर्तविद्याभी वहुत सीख रखी है। जब चैतन्यका जौर शौर होता है तब मोहके सुभट अचेत–चेष्टा रहित होके गुपचुप मृत्युके माफीक पड जाते है अर्थात् प्रकृति

याका उपशम होता है-इतनेपर दयावन्त, कोमल हृदयवाला चैतन्य इन्हीं दुष्टोंपर रहीमतालाको छोड देते है और आप इग्यारवे गुणस्थानवाले उपशान्त वीतरागी हो जाते है । फीर वह धूर्त मोहके सर्व दूत एकत्र होके चैतन्यको प्रथम गुणस्थानके काराग्रहरूपी निगोद तक पहूचा देते हैं, वास्ते आप इन्हीं धूर्तबाजीसे बचके सब शत्रुओं ( कर्मो ) का शिर छेदते हुवे आठवा गुणस्थानसे जो आपके निजावास पहूचनेकी क्षपकश्रेणीसे आरूढ होके शत्रुवोंका शिरछेदन करते हुवे सिधे ही बारहवां गुणस्थानपर चले जाना । वहांपर तुटे लगडे बिलकुल कमजोर तीन उपराजा बेठे हुवेको एक हुकार शब्दसे गिराके आप अपने निजसत्ता ( केवलज्ञान ) को प्राप्त कर लेना यह मेरी अन्तिम अर्ज हैं वास्ते आप कृपा कर स्वीकार कीजिये ।

दुहा–हा' इति खेद है, हार्यो रत्न अमूल्य ।
सुमति तु प्रभावसे, चैतन्य भयो अतूल्य ॥ ३२ ॥

अर्थ–सुमति सखीके हृदयकी हितशिक्षा द्वारा चैतन्य अपनी शुद्ध दशाका भान करता हुवा जेसे कोइ मनुष्य नसाके अन्दर क्रोडो द्रव्य खो देनेके बादमें शुद्ध दशा आनेसे नि श्वासके साथ खेद करता है इसी माफीक चैतन्यने भी अपने अनन्त भवोंमें आत्मशक्तिको मोह वमाम खो दीथी परन्तु सुमतिसखी द्वारा अपना हाल सुनते ही बडा भारी नि श्वास लेते हुवे मुर्च्छित हुवा तब सुमतिने अश्वासना देके सावचेत किया । तब

चैतन्य बोला कि-हाः इति खेद है। अहो, अहो मैं दुर्भागी एसी हितकारिणी सुमति सखीकी शय्यामें मैंने प्रेम सहित कभी अनुभव नही कीयाथा और कुमतिकी शय्यामें मुग्ध बनके मैं मेरा अमूल्य नररत्न तथा ज्ञानादि रत्नको खो बैठा था इन्हीका ही मुझे बडा दुःख है। साथहीमें महान् हर्ष इस बातका है कि मेरे सुभाग्योदयसे आज इतना टाइम तक सुमतिके साथ वार्तालाप करनेका प्रसंग मीला है। इतने दीन हुए सुमति के गुणोंको मैंने आजही पहेचाना है और इन्ही हितवादिनी द्वारा मेरा चैतन्यका अतूल्य गुणोंसे आज ही परिचय कीया है। अहो अहो! कुमतिका क्या भर्म है कि हरवखत मुझे दुसरोंकी सेवामें और तावेदारीमें जोड देतीथी परन्तु आज साफ साफ मालुम हो गया है कि मेरे चैतन्यका बल अतूल्य है एसा कोइभी पदार्थ नही है कि मैं कीसी दुसरोंसे याचना करुं अर्थात् सर्व मेरा घरमें ही मोजुद है। एसा अनुभव-विचार करता हुवा चैतन्य सबसे पहला सुमतिका ही उपकार मानता हुवा बोला कि हे सुमति! मैं आज आपके सद्गुणोंसे ठीक ठीक ज्ञात हुवा हूं। अब मेरा इरादा है कि आप क्षण मात्रभी मेरेसे दूर न रहें। कारण कि हमारे कायदे माफिक जहां तक आप मेरे पासमें निवास करोगी वहांतक कुमतिका मुंहभी देखना नही चाहता हूं वास्ते यह मेरा कहना स्वीकार करो—

**क्षणा**-क्षीण क्षीण जात है, आयुष्य रंग पत्तंग।

देर करो मति वालहा, चालो शिवमन्दिरमें संग ॥ ३४ ॥

अर्थ—चैतन्यके एसे सुवाक्य श्रवणकर सुमतिसखी आनन्दकी अवाज करती हुइ बोली कि हे प्राणेश्वर ! आज मैं अपना टाइमको सफल मानती हूं कारण कि मैं एक आपकी दासी तूल्य हूं परन्तु आपने मेरे वचनोंपर आरूढ होके अपनी स्वसत्ताको प्रगट करदी है बस यह ही मेरा मुख्य उद्देश था। परन्तु हे स्वामिन् अब मेरेको निःशंक होके कह देना उचित है कि आप मनोर्थसेहि कार्यको सिद्ध करना चाहते हो तो एसा मैंने हजारो नही बलके असंख्य चैतन्योंको देखा है कि कीसी हितकारी शिक्षाको श्रवणकर मनोर्थ कर लेते है परन्तु पुरुषार्थकी बखत पीछे हट जाते हुवे फीर भी कुमतिकी शय्याका सेवन कर लेते है वास्ते आपको अगर सचा रंग लगा हो तो मेरी अर्ज सुनों। यह नर देह बडा ही नाजुक है और क्षीण क्षीणमें आयुष्य जैसे पतंगका रंग तथा पाणीका वेगकी माफीक क्षय हो रहा है। इसीमें न जाने मोहका दूत ' काल ' कीस समय धाड पाडेगा। वास्ते लो मैं भी आपके पुरुषार्थ करनेमें अच्छी अच्छी सलाहोंकी मदद देनेको तैयार हूं आप पुरुषार्थ रूपी गजपे आरूढ हो जाइये. हे स्वामिन् ! मेरा भी दील हो रहा है कि एसे पवित्र पुरुषोंके साथ ही शिवमन्दिर ( मोक्ष )की सुख शय्यामें आनन्दका अनुभव करु इसलिये हे वालमजी ! आप देर न करे अर्थात् पुरुषार्थ कर कर्म-शत्रुवोंका पराजय जल्दी ही कर मोक्षमें चलें मैं भी

आपके संग चलूंगी परन्तु अपने दोनोंको रास्ता बतलानेवाला एक तीसरा भी होना चाहिये।

ऋजा-ज्ञानसुन्दर करो, निज आत्माका काम।
चैतन्य सुमति संगसे, ज्ञान पाम निज धाम ॥ ३५ ॥

अर्थ-इस अपार संसारके अन्दर मोहराजाको मदद करनेवाली और अज्ञानको सहायता करनेवाली कुमतिने सर्व लोकमें अज्ञानका साम्राज्य फेला दीया था और धर्मचारित्र राजाके मददगार ज्ञानको सहायता करनेवाली सुमतिने कुमति के फन्दसे अनन्तमा भाग जीवोंपर ज्ञानका साम्राज्यका झुंडा फरका रही थी। अपने अपने पक्षको पुष्ट बनानेमें दोनों कटिबद्ध हो प्रयत्न कर रही थी। उन्ही समय सुमति चैतन्य के साथ वार्तालाप कर रही थी, इतनेमें ज्ञान इदर उदर फीर रहा था परन्तु कुमति की सहायतासे अज्ञानका साम्राज्यमें ज्ञानका आदर करे कौन! उलटा तीरस्कारसे त्रास पाता हुवा ज्ञान सुमतिके पासमें जा रहा था इतनेमें तो रास्तेमें सुमतिका मीलाप हो गया। ज्ञानकी दशाको देखके सुमतिने कहा कि हे भ्रात! आप इदर उदर फीरते हुवे अपनी कमजोरी क्यों बतलाते हो। आप अपना स्वरूपको सुन्दर बना लों क्योंकि आप कोइ सामान्य व्यक्ति नहीं है आपके जरिये अनन्ते जीव निवृत्तिपुरीमें आनन्द कर रहे है और भी बडे बडे ऋषि मुनि और विद्वान् लोक आपके लिये तन तोड अभ्यास कर रहे हैं। और तीनो लोकमें आपकी यशोकीर्तिकी जयध्वनीकी

अवाजीम अज्ञान बिचारा भागता फीर रहा है। तो आप क्यों इधर उधर फीरके इन्ही कुमति द्वारा आपका अपमान कराते हैं। हे बन्धु! मेरी तो आपसे नम्रतापूर्वक अर्ज है कि आप किसीके फन्दमें न पडके आप अपना स्वकार्य ही साधन करो। मैं एसा भी सुनती हुं कि आप कभी कभी कुमतिके बच्चाको गुप्तपणे अपने निजावासमें स्थान देते हो अर्थात् उपशमभाव जो कि विपाकों तो ज्ञान ही है किन्तु प्रदेशों अज्ञान भी रहता है उन्होंको क्षयोपशमीक ज्ञान कहते है तो आप जैसे निःस्पृहीयोंको यह मायावृत्ति क्यों होना चाहिये। हे वीर! आप सर्वथा प्रकारे अपना ज्ञान सुन्दर बनावों अर्थात् क्षायकभाव आठवा गुणस्थानसे क्षपकश्रेणी तक आ पहुचो और हम और हमारे प्रीतमजी निवृत्तिपुरमें जानेवाले हैं वास्ते आप भी साथम चलीये और हमको रस्ता ठीक ठीक बतलाइये। बस! यह सुमतिका अमृतमय वचन श्रवण करते ही ज्ञानने अपने मन्दिरके अन्दर जो कुच्छ प्रदेशों अज्ञानदलके थे उन्हीको सुमतिके सपाटेमें ही बिलकुल नष्ट कर चैतन्य और सुमतिके साथ आठवें गुणस्थान क्षपकश्रेणी चढके नववे गुणस्थानमे दशवा और दशवामे सीधा ही बारहवे गुणस्थानपर चले गये। वहापर ज्ञानावर्णिय दर्शनावर्णिय और अन्तराय इन्हीं तीनों योद्धोंको एक ही चोटमे क्षय कर त त्र गुणस्थान पहुचा दीये। वहा जा के ज्ञान

बोला कि हे सुमति! यह अपने विश्रामका स्थान है और यहां पर सब लोक निवृत्ति करके जानेवाले ही हैं। वास्ते किसी प्रकारका विघ्न नहीं है वास्ते आपको अगर ठहरना हो तो वायु की सहल करीये नहीं तो चलो अपने निजानन्द प्रासादमें पहुंच जावे। सुमतिका इरादा तो हो गया परन्तु चैतन्यको निवृत्तिपुर देखनेकी बडी ही आतुरता थी वास्ते वहांसे चउदवे गुणस्थान जाते हुवे ही अयोगावस्था स्वीकार करते ही ज्ञान सहित चैतन्यजी निज धामपर पहूंच गये और सादि अनन्त भांगेमें स्थीत हो गये।

उगणीसे इठांतरे। कृष्ण तीज माघ मास ॥
नगर फलोधीमें फली। मन वंच्छित सब आस ॥२६॥

अर्थ—मरूस्थल नामका देश, साडा पचवीश आर्य देशोंके अन्दर एक आर्य देश है जिन्होंका गौरव-महत्व शास्त्रकारोंने बडे ही विशालतासे बतलाया है जैसे कि बडे बडे मुनि मत्तंगजोंको मरुस्थलके धोरी-बैलोंकी उपमा दी गइ है। ऐसे महत्ववाले देशमें फलवृद्धि (फलोधी) नामका अच्छा सुन्दर रमणीय नगर है। जीस नगरकी शोभामें वृद्धि करनेवाले अलंकार समान शीखरबन्ध पांच जिनालय बडे ही मनोहर और संसार समुद्रमें नावके माफीक शोभते हैं। उसी हि जिनालयोंकी सेवा भक्ति करनेवाले श्रावक गणोंकी विशाल संख्या और धनधान्यसे

परिपूर्ण है। इसी नगरमें सम्वत् १९७८ के माघ मासके कृष्ण-पक्षकी तीज सोमवारके रोज अपने मनोवच्छित फलोंको प्राप्त किया है। अर्थात् इन्ही ककावत्तीसीको निर्विघ्नपणे समाप्त करी है।

॥ कलस ॥

पार्श्वनाथ तर पाट सोहे। शुभदत्त गौरुवा गणधरो।
हरिदत्तन वली आर्य समुद्र। केशी गणधर हितकरो॥
मयप्रभने रत्नप्रभसूरी। उपकेशगच्छ अलकरो।
ज्ञानसुन्दर दास जिनका। सदा शिव सपत्त वरो ॥ १ ॥

अर्थ-श्री त्रेवीशमा तीर्थंकर श्रीपार्श्वनाथ प्रभुके पाटपर श्री शुभदत्त नामके गणधर च्यार ज्ञान और चौद पूर्व धारक अनेक गुण समूहसे सुशोभित हूवे थे। उन्हींके पाटपर श्री हरिदत्त नामके आचार्य आगम समुद्रके पारगामि हुने थे। उन्हींके पाट पर श्रीआर्यसमुद्रसूरि महाराज हूने थे। इन्होंके शासनमें बुद्धकीर्ति साधुसे बौधधर्म चलाया। इन्होंके पाटपर श्री केशीश्रमणाचार्य हूवे थे उन्ही महान प्रभाविक आचार्य महाराजने प्रदेशी आदि १२ राजाओंको प्रतिबोध दे के जैनधर्ममें स्थापन किये थे। उन्ही के पाटपर श्री मयप्रभसूरि हूने। उन्ही महा ऋषियोंके चरण-कमलोंकी सेवा अनेक देवदेवीया करती थी जिस्में भी चक्रेश्वरी, अम्बिका, पद्मावती और सिद्धायिका ये मुख्यथी। इन्ही आचा-र्यश्रीने भीनमाल नगरमें ९०००० घरोंको प्रतिबोध दे के श्री-

जाली तथा पद्मावति नगरीमें ४५००० पोरवाल जैन बनाया था औरभी अनेक प्रकारसे शासनकी बडी भारी उन्नति करी थी. इन्होंके पाटपर श्री रत्नप्रभसूरि जोकि विद्याधरवंशके भूषण समान थे और अनेक विद्याओंसे भूषित थे उन्होंने उपकेशपट्टन अर्थात् हालमें ओशीयानगरीमें ३८४००० राजपुत्रोंको प्रतिबोध देके ओसवाल जैन बनाया था। जिन्होंके अठारह गोत्र स्थापन कीयेथे ( विस्तार देखनेवाले आत्मबन्धुओंको पार्श्वपटावली देखनी चाहिये ) और ओशीयामें श्री वीरप्रभुके बिंबकी प्रतिष्ठा स्वहस्तसे करी थी। वह मन्दिर आजभी मौजूद है। इन्ही आचार्यश्रीसे इस गच्छका नाम उपकेश गच्छ पडा है। इन्होंकी पाट परम्परामें भी बडे२ आचार्य हुवे हैं (वह सब विस्तार देखो उपकेश पट्टावली ) इन्ही महान् पुरुषोंके चरणकमलोंका दास " ज्ञानसुन्दर " गुणी जनोंका गुण गा कर अपनी आत्माको पवित्र करी है। हे प्रभो ! मेरी मनोकामना पुरण करो अर्थात् शिवरुपी संपत्त बक्षीस करो। मैं आपकी अनुग्रह-कृपासे यह " कका बत्तीसी " स्वपरात्मावोंके कल्याणार्थे बालक्रीडावत् प्रयत्न कीया है। इसमें अगर मतिदोष तथा दृष्टिदोष रहा हो तो सज्जन पुरुषोसे क्षमा चाहता हूं। ॥ श्रीरस्तु ॥ कल्याणमस्तु ॥

॥ इति ककाबत्तीसी समाप्तम् ॥

अथ श्री

# व्याख्याविलास।

## भाग २ जो

सघोऽयं गुणरत्नरोहणगिरिः सघः सतां मडनं।
सघोऽयं प्रबलं प्रतापतरणिः सघो महा मंगलम् ॥
सघोऽभीप्सितदानकल्पविटपी सघो गुरूणां गुरुः।
सघः सर्वजनाधिराजमहितः सघश्चिरं नन्दतात् ॥१॥

विद्या नाम नरस्य रूपमधिकं प्रच्छन्नगुप्तं धनं।
विद्या भोगकरी यशः सुखकरी विद्या गुरूणां गुरुः ॥
विद्या बन्धुजनो विदेशगमने विद्या परं दैवतं।
विद्या राजसु पूज्यते न तु धनं विद्याविहीनः पशुः ॥२॥

विद्या नाम नरस्य कीर्तिरतुला भाग्यक्षये चाश्रयो।
धेनुः कामदुघा रतिश्च विरहे नेत्रं तृतीयं च सा ॥
सत्कारायतनं कुलस्य महिमा रत्नैर्विना भूषणं।
तस्मादन्यमुपेक्ष्य सर्वविषयं विद्याधिकारं कुरु ॥ ३ ॥

यद्यपि भवति विरूपो, वस्त्रालंकार वेषपरिहीणः ॥
सज्जन सभां प्रविष्ट, शोभामुद्वहति सद्विद्यः ॥ ४ ॥

न चोर हार्यं न च राजहार्यं, न भ्रातृ भाज्यं न च भारकारि ॥
व्यये कृते वर्द्धत एव नित्यं, विद्या धनं सर्व धनं प्रधानम् ॥५॥

बालादपि हितं ग्राह्यममेध्यादपि काञ्चनम् ॥
निचादप्युत्तमां विद्यां, स्त्रीरत्नं दुष्कुलादपि ॥ ६ ॥

काव्यशास्त्र विनोदेन, कालो गच्छति धीमताम् ॥
व्यसनेन हि मूर्खाणां, निद्रया कलहेन वा ॥ ७ ॥

सन्तोषस्त्रिषु कर्तव्यः, स्वदारे भोजने धने ॥
त्रिषु चैव न कर्तव्यो, दाने चाध्ययने जपे ॥ ८ ॥

श्लोकार्धं श्लोकपादं वा, समस्त श्लोकमेव वा ॥
अवन्ध्यं दिवसं कुर्याद्, दानाध्ययनकर्मणि ॥ ९ ॥

अनभ्यासे विषं शास्त्र–मजीर्णे भोजनं विषम् ॥
विषं सभा दारिद्रस्य, वृद्धस्य तरुणी विषम् ॥ १० ॥

विषं कुपठिता विद्या, विषं व्याधिरुपेक्षितः ॥
विषं गोष्ठी दारिद्रस्य, वृद्धस्य तरुणी विषम् ॥ ११ ॥

लक्षणेन विना विद्या, निर्मलापि न शोभते ॥
युवतीरूपसंपन्ना, दारिद्रस्येव वेश्मनि ॥ १२ ॥

सुलभानीह शास्त्राणि, गुर्वादेशस्तुदुर्लभः ॥
शिरोवहति पुष्पाणि, गन्धं जानाति नासिका ॥ १३ ॥

काकचेष्टा वक ध्यान, श्वाननिद्रा तथैव च ॥
स्वल्पाहार. स्त्रियास्त्यागी, विद्यार्थी पञ्चलक्षण ॥१४॥

पठतो नास्ति मूर्खत्व, जपतो नास्ति पातकम् ॥
मौनिन' कलहो नास्ति, न भय चास्ति जाग्रतः ॥१५॥

सुश्रूषा श्रवण चैव, ग्रहण धारण तथा ॥
ऊहापोहोऽर्थविज्ञान, तत्त्वज्ञान च धीगुणा' ॥ १६ ॥

विद्या विनयतोग्राह्या, पुष्कलेन धनेन वा ॥
अथवा विद्यया विद्या, चतुर्थो नैव विद्यते ॥ १७ ॥

सुखार्थी त्यजते विद्या, विद्यार्थी त्यजते सुखम् ॥
सुखार्थिन कुतोविद्या, सुख विद्यार्थिनः कुतः ॥ १८ ॥

आलस्येन हता विद्या, आलापेन कुलस्त्रिय ॥
अल्पबीज हत क्षेत्र, हत सैन्यमनायकम् ॥ १९ ॥

आरोग्यबुद्धिविनयोद्यमशास्त्ररागा ।
पञ्चान्तरा' पठनसिद्धिकरा भवन्ति ॥
आचार्यपुस्तकनिवाससुसगभिक्षा ।
बाह्यास्तु पञ्चपठन परिवर्धयन्ति ॥ २० ॥

न च राजभय न च चौरभय, इह लोकसुख परलोकहितम् ॥
वर कीर्तिकर नरदेवनत, श्रमणत्वमिद रमणीयतरम् ॥ २१ ॥

येषा न विद्या न तपो न दान, न चापि शील न गुणोऽपि धर्मः ॥
ते मृत्युलोके भुवि भारभूता, मनुष्यरूपेण मृगाश्चरन्ति ॥२२॥

अक्रोधवैराग्यजितेन्द्रियत्वं, क्षमादयासर्वजनप्रियत्वं ॥
निर्लोभदाता भयशोकमुक्ता, ज्ञान प्रबोध दशलक्षणानि ॥२३॥

एकाक्षरोऽपि दातारं, यो गुरुनैव मन्यते ॥
श्वानयोनिशतं गत्वा, चाण्डालेष्वपि जायते ॥ २४ ॥

गुरुत्यागे भवेद्दुःखी, मन्त्रत्यागे दरिद्रता ॥
गुरुमन्त्रपरित्यागे, सिद्धोऽपि नरकं व्रजेत् ॥ २५ ॥

स्वरूपं पुरुषं दृष्ट्वा, भ्रातरं पितरं सुतं ॥
स्रवन्ते योनयः स्त्रीणां, आमपात्रमिवाम्भसि ॥ २६ ॥

अहिंसा सर्वजीवेषु, तत्त्वज्ञैः परिभाषितम् ॥
इदं हि मूलं धर्मस्य, शेषस्तस्यैव विस्तरम् ॥ २७ ॥

नाहं स्वर्गफलोपभोगतृषितोनाभ्यर्थितस्त्वंमया ।
सन्तुष्टस्तृणभक्षणेन सततं साधो न युक्तं तव ॥
स्वर्गं यान्ति यदा त्वया विनिहिता यज्ञे ध्रुवं प्राणिनो ।
यज्ञं किं न करोषि मातृपितृभिः पुत्रैस्तथा बान्धवैः ॥२८॥

काया हंसविना नदी जलविना दाता विना याचकाः ।
भ्राता स्नेहविना कुलं सुतविना धेनुश्च दुग्धं विना ॥
दानं पात्रविना निशा शशिविना पुण्यं विना मानवाः ।
एते सर्वे न शोभते इह तथा वाणी च सत्यं विना ॥२९॥

लिङ्गिनां परमाधारो, वेश्यानां परमो निधिः ॥
वणिजां परमा नीति, मृषावाद नमोस्तुते ॥ ३० ॥

यस्मिन् गृहे सदा नार्या, मूलकं पच्यते जनैः ॥
स्मशान तुल्यं तद्गेहम्, पितृभिः परिवर्जितम् ॥ ३१ ॥

विद्यावृद्धास्तपो वृद्धा, ये च वृद्धा बहुश्रुताः ॥
सर्वे ते धनवृद्धस्य, द्वारि तिष्ठन्ति किङ्कराः ॥ ३२ ॥

न ज्ञानतुल्यः किल कल्पवृक्षो, न ज्ञानतुल्यं किल कामधेनुः ॥
न ज्ञानतुल्यः किल कामकुम्भो, ज्ञानेन चिंतामणिरप्यतुल्यः ॥३३॥

निद्रा मूलमनर्थानां, निद्रा श्रेयो विघातिनी ॥
निद्रा प्रमादजननी, निद्रा संसारवर्द्धिनी ॥ ३४ ॥

धनधान्यप्रयोगेषु विद्यासंग्रहणेषु च ॥
आहारे च विहारे च, त्यक्तलज्जः सुखी भवेत् ॥३५॥

यदि वहति त्रिदण्डं नग्नमुण्डं जटां वा ।
यदि वसति गुहायां वृक्षमूले शिलायां ॥
यदि पठति पुराणं वेदसिद्धान्ततत्त्वं ।
यदि हृदयमशुद्धं सर्वमेतन्न किञ्चित् ॥ ३६ ॥

अपरीक्षितं न कर्तव्यं, कर्तव्यं सुपरीक्षितम् ॥
पश्चाद्भवति सन्तापो, ब्राह्मणी नकुलं यथा ॥ ३७ ॥

हंसः श्वेतो बकः श्वेतो, को भेदो बकहंसयोः ॥
नीरक्षीरविभागे तु, हंसो हंसो बको बकः ॥ ३८ ॥

नर्निनोमधुमासेन, अन्तरं पिककाकयोः ॥
वसन्तश्च पुनः प्राप्ते, काकः काकः पिकः पिकः ॥३९॥

परविघ्नेन संतोषं, भजते दुर्जनो जनः ॥
लभेदग्निः परांदीप्ति, परमंदिर दाहतः ॥ ४० ॥

दुर्जनः परिहर्त्तव्यो, विद्यया भूषितोऽपिसन् ॥
मणिना भूषितः सर्पः, किमसौ न भयंकरः ॥ ४१ ॥

नाहं काको महाराज, हंसोऽहं विमले जले ॥
नीचसंगप्रसंगेन, मृत्युरेव न संशयः ॥ ४२ ॥

मित्रद्रोही कृतघ्नश्च, ये च विश्वासघातकाः ॥
ते नरा नरकं यान्ति, यावच्चन्द्र दिवाकरौ ॥ ४३ ॥

क्षमाधनुः करे यस्य, दुर्जनः किं करिष्यति ॥
अतृणे पतितोवह्निः, स्वयमेवोपशाम्यति ॥ ४४ ॥

अतिपरिचयादवज्ञा, संततगमनादनादरो भवति ॥
मलये भिल्लपुरन्ध्री, चन्दनतरुकाष्टमिन्धन कुरुते ॥४५॥

असंतुष्टा द्विजानष्टाः, संतुष्टश्च महीपतिः ।
सलज्जा गणिका नष्टाः निर्लज्जा च कुलांगना ॥ ४६ ॥

अनाभ्यासे विषं शास्त्र- मजीर्णे भोजनं विषम् ॥
मूर्खस्य च विषं गोष्टी, वृद्धस्य तरुणी विषम् ॥ ४७ ॥

क्षणे तुष्टाः क्षणे रुष्टास्तुष्टा रुष्टाः क्षणे क्षणे ॥
अव्यवस्थितचित्तानां, प्रसादोऽपि भयंकरः ॥ ४८ ॥

उष्ट्राणां च विवाहेषु, गीतं गायंति गर्दभाः ॥
परस्परं प्रशंसन्ति, अहो रूपमहोध्वनिः ॥ ४९ ॥

अनारम्भो मनुष्याणां, प्रथमं बुद्धि लक्षणम् ॥
आरब्धस्यान्तगमनं, द्वितीयं बुद्धिलक्षणम् ॥ ५० ॥
धर्मार्थकाममोक्षाणां, यस्यैकोऽपि न विद्यते ॥
अजागलस्तनस्येव, तस्य जन्म निरर्थकम् ॥ ५१ ॥
एकं दृष्ट्वा शतं दृष्ट्वा, दृष्ट्वा पञ्चशतान्यपि ॥
अतिलोभो न कर्तव्यः, चक्रं भ्रमति मस्तके ॥ ५२ ॥
असङ्गसङ्गदोषेण सत्याच मतिविभ्रमः ।
एकरात्रप्रसङ्गेन, काष्ठघण्टाविडम्बना ॥ ५३ ॥
सुलभाः पुरुषा राजन्सततं प्रियवादिनः ॥
अप्रियस्य च पथ्यस्य परिणामः सुखावहः ॥ ५४ ॥
अल्पतयोश्चलत्कुम्भो ह्यल्पदुग्धाश्च धेनवः ॥
अल्पविद्यो महागर्वी कुरूपो बहु चेष्टते ॥ ५५ ॥
उद्योगः कलहः कण्डूर्द्यूतं मद्यं परस्त्रियः ॥
आहारो मैथुनं निद्रा, सेवनात्तु विवर्धते ॥ ५६ ॥
आचारो भावो धर्मो नृणां श्रेयस्करो महान् ॥
इहलोके पराकीर्त्तिः, परत्र परमं सुखम् ॥ ५७ ॥
मातृवत्परदाराश्च, परद्रव्याणि लोष्टवत् ॥
आत्मवत्सर्वभूतानि, यः पश्यति स पश्यति ॥ ५८ ॥
आहारनिद्राभय मैथुनानि, सामान्यमेतत्पशुभिर्नराणाम् ॥
एको विवेकोऽधिको मनुष्ये, तेनैव हीना पशुभिः समानाः ॥५९॥

आचारः परमोधर्मं आचारः परमं तपः ॥
आचारः परमं ज्ञानमाचारात्किं न साध्यते ॥ ६० ॥

आशाया ये दासा-स्ते दासाः सर्वे लोकस्य ॥
आशा येषां दासी तेषां दासायते लोकः ॥ ६१ ॥

इतोभ्रष्टस्ततोभ्रष्टः परमेकान्ति वेषभाक् ॥
न संसारसुखं तस्य, नैव मुक्तिसुखं भवेत् ॥ ६२ ॥

अश्वस्य लक्षणं वेगो, मदो मातङ्ग लक्षणम् ॥
चातुर्य लक्षणं नार्या, उद्योगः पुरुषलक्षणम् ॥ ६३ ॥

उत्तमे तु क्षणं कोपो, मध्यमे घटिकाद्वयम् ।
अधमे स्यादहोरात्रं चाण्डाले मरणान्तिकम् ॥ ६४ ॥

जटिलो मुण्डी लुञ्चितकेशः, कापायाम्बरकृतबहुवेषः ॥
पश्यन्नपि च न पश्यति मूढ, उदर निमित्तं बहुकृत वेषः ॥६५॥

अधः पश्यति किं बाले, तत्र किं पतितं भुवि ॥
रे रे मूढ न जानासि, गतं तारुण्य मौक्तिकम् ॥६६॥

गतानुगतिको लोकः, कुट्टिनिमुपदेशिनीम् ॥
प्रमाणयति नो धर्मे, यथा गोघ्नमितिद्विजम् ॥ ६७ ॥

एकस्य कर्म संवीक्ष्य, करोत्यन्योऽपि गर्हितम् ॥
गतानुगतिको लोको, न लोकः पारमार्थिकः ॥ ६८ ॥

गतानुगतिको लोको, न लोकः पारमार्थिकः ॥
बालुका लिंगमात्रेण, गतं ताम्रस्य भाजनम् ॥ ६९ ॥

गत शोको न कर्तव्यो, भविष्य नैव चिन्तयेत् ॥
वर्तमानेषु कार्येषु वर्तयन्ति विचक्षणा ॥ ७० ॥

लक्ष्मीर्लक्षणहीनेषु, कुलहीने सरस्वती ॥
कुपात्रे रमते नारी, गिरौ वर्षति माधव ॥ ७१ ॥

मात्रा सम नास्ति शरीर पोषण ।
विद्या सम नास्ति शरीर भूषणम् ॥
भार्या सम नास्ति शरीर तोषण ।
चिन्ता सम नास्ति शरीर शोषणम् ॥ ७२ ॥

अर्थातुराणा न गुरुर्नबन्धु , कामातुराणा न भय न लज्जा ॥
क्षुधातुराणा न रुचिर्न पक्व, चिन्तातुराणा न सुख न निद्रा ॥७३॥

ज्वरादौ लङ्घन प्रोक्त, ज्वरमध्ये तु पाचनम् ॥
ज्वरान्ते भेषजदद्यात्सर्वज्वर विनाशकम् ॥ ७४ ॥

जामाता कृष्णसर्पश्च, पावको दुर्जनस्तथा ॥
विश्वासो नैव कर्तव्यः, पञ्चमो भगिनीसुत ॥ ७५ ॥

भारत पञ्चमो वेदः, सुपुत्र सप्तमो रस ॥
दाता पञ्चदश रत्न, जामाता दशमो ग्रह ॥ ७६ ॥

जीर्णमन्न प्रशसन्ति, भार्या च गत यौवनम् ॥
शूर विजितसग्राम, पारगत तपस्विनम् ॥७७॥

अमृत दुर्लभ नृणां, देवानामुदक तथा ॥
पितृणा दुर्लभ पुत्र , तक्र शक्रस्य दुर्लभम् ॥ ७८ ॥

घृतं न श्रुयते कर्णे, दधि स्वप्नेऽपि दुर्लभम् ॥
मुग्धे दुग्धस्य का वार्ता, तक्रं शक्रस्य दुर्लभम् ॥७९॥

मूर्खोऽपि शोभते तावत्सभायां वस्त्र वेष्टितः ॥
तावच्च शोभते मूर्खो, यावत्किञ्चिन्न भाषते ॥ ८० ॥

निर्द्रव्यं पुरुषं सदैव विकलं सर्वत्रमन्दादरं ।
तातभ्रातृसुहृज्जनादिकुपितं दृष्ट्वा न संभाषितम् ॥
भार्या रूपवती कुरङ्गनयना स्नेहेन नालिङ्गते ।
तस्माद्द्रव्यमुपार्जयाशु सुमते द्रव्येण सर्वे वशाः ॥ ८१ ॥

दूरस्थः पर्वता रम्या वेश्या च मुखमण्डने ॥
युद्धस्य वार्ता रम्या च त्रीणि रम्याणि दूरतः ॥ ८२ ॥

गजं मत्तं द्विजं भ्रष्टं वृषभं काममोहितम् ॥
नृपमन्तःपुरगतं दूरतः परिवर्जयेत् ॥ ८३ ॥

खरं श्वानं गजं मत्तं रण्डां च वहुभाषिणीम् ॥
राजपुत्रं कुमित्रं च दूरतः परिवर्जयेत् ॥ ८४ ॥

देहे पित्तं गृहे वित्तमेकचित्तं कुटुम्बिनाम् ॥
जेष्टपुत्र मतिश्रेष्टं न भवन्ति गृहे गृहे ॥ ८५ ॥

शकटं पञ्चहस्तेन, दशहस्तेन वाजिनम् ॥
गजं हस्तसहस्रेण, देशत्यागेन दुर्जनम् ॥ ८६ ॥

दैवं फलति सर्वत्र न विद्या न च पौरुषम् ॥
समुद्रमथनाल्लेभे हरिर्लक्ष्मीर्हरो विषम् ॥ ८७ ॥

